८२७ ३.म.

# विषय-सूची

## मुनियों के अयोग्य कार्य

८२८७ S. A.

# संयम-प्रकाश

*पूर्वार्द्ध—द्वितीय किरण*

अथ समाचाराधिकार ।

## ❀ मङ्गलाचरण ❀

**सुरासुरनरेन्द्राद्यैर्वन्दनीयपदाब्जकम् ।**
**नत्वा जिनं समाचारं संयतानां लिखाम्यहम् ॥१॥**

प्रथम किरण में साधुओं के मूलगुणों का विवेचन करके अब द्वितीय किरण में समाचार अधिकार पर प्रकाश डाला जाता है । मुनि और आर्यिकाओं के आचरण को समाचार कहते हैं ।

*समाचार शब्द के अर्थ*

**समदा सामाचारो सम्माचारो समो व आचारो ।**
**सव्वेसिं सम्माणं सामाचारो दु आचारो ॥१२३॥** ( मूला० समा० )

( १ ) रागद्वेष के अभाव रूप समता परिणाम को समाचार कहते हैं । अथवा त्रिकाल सम्बन्धी देव-वन्दना रूप या पंचनमस्कार रूप परिणाम एवं समता को अथवा सामायिक व्रत को समाचार कहते हैं ।

( २ ) सम्यक् अर्थात् अतिचार रहित मूलगुणों के आचरण को समाचार कहते हैं । अथवा 'चर्' धातु का गति और भक्षण अर्थ है, तदनुसार सम्यक् अवगति अर्थात् बोध को तथा निर्दोष भिक्षा-ग्रहण करने को समाचार कहते हैं ।

( ३ ) प्रमत्त ( छठे गुणस्थानवर्त्ती ) तथा अप्रमत्त ( सातवें गुणस्थानवर्त्ती ) आदि सम्पूर्ण मुनियों के अहिंसा, सत्य आदि रूप समान आचार को समाचार कहते हैं ।

( ४ ) क्रोधादि के अभाव से जो क्षमादि स्वरूप दशलाक्षणिक धर्म अङ्गीकार किया जाता है उसे समाचार कहते हैं । अथवा भिक्षाके ग्रहण और देव-वन्दनादि के साथ सम्बन्ध रखने वाले पूज्य और अभिप्रेत ( इष्ट ) आचार को समाचार कहते हैं । अथवा सब क्षेत्रों में जो स्वसिद्धान्त के अनुकूल समान आचार है उसे समाचार कहते हैं ।

### समाचार के भेद

दुविहो सामाचारो ओघोविय पदविभागिओ चेव ।
दसहा ओघो भणिओ अणेगहा पदविभागी य ॥१२४॥ ( मूला० समा० )

अर्थ— समाचार के दो भेद हैं:- (१) औघिक और पदविभागी । औघिक समाचार दश प्रकार और पदविभागी समाचार अनेक प्रकार का है ।

भावार्थ—संयमियों के सम्यक् आचरण को समाचार कहते हैं। गाथा में जो सामाचार शब्द आया है उसका अर्थ सम्यक् आचरण ही है। प्राकृत व्याकरण के नियम से सम्यक् शब्द के सयुक्त यकार का लोप होने से उसके पूर्व स्वर ( अकार ) को दीर्घ हो गया है। मुनियों के सामान्य आचरण को औघिक समाचार कहते हैं। उस के दश भेद हैं। तथा सूर्योदय से लेकर रात्रिपर्यन्त अर्थात् सम्पूर्ण दिन रात आठ पहर के आचार को पदविभागी समाचार कहते हैं। उसके अनेक भेद हैं।

### औघिक समाचार के दश भेद

इच्छामिच्छाकारो तधाकारो य आसिआ णिसिही ।
आपुच्छा पडिपुंच्छा छंदण सणिमंतणा य उवसंपा ॥१२५॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—१ इच्छाकार, २ मिथ्याकार, ३ तथाकार, ४ आसिका, ५ निषेधिका, ६ पृच्छा, ७ प्रतिपृच्छा, ८ छन्दन, ९ सनिमंत्रणा, १० और उपसम्पत् ये औघिक समाचार के दश भेद हैं—

अब इनका अर्थ दिखाते हैं :—

इट्ठे इच्छाकारो मिच्छाकारो तहेव अवराहे ।
पडिसुणणम्हि तहत्ति य णिग्गमणे आसिया भणिया ॥१२६॥
पविसंते य णिसिही आपुच्छणिया सकज्जआरंभे ।
साधम्मिणा य गुरुणा पुव्वणिसिद्धम्हि पडिपुच्छा ॥२२७॥
छंदण गहिदे दव्वे अगहिददव्वे णिमंतणा भणिदा ।
तुम्हमह ति गुरुकुले आदणिसग्गो दु उवसंपा ॥१२८॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—( १ ) **इच्छाकार**—सम्यग्दर्शनादि शुद्ध परिणामों तथा व्रतादि शुभ परिणामों को स्वीकार करना, उनमें हर्ष करना तथा उन ( शुभ परिणामों ) के अनुकूल स्वेच्छा से प्रवृत्ति करने को इच्छाकार कहते हैं।

(२) **मिथ्याकार**—व्रतादि में अतिचार होने पर मन, वचन और काय द्वारा उनसे निवृत्त होना, अर्थात् व्रतादि में लगे हुए दोषों को धिक्कार देकर उनसे मन, वचन और काय को रोकना मिथ्याकार कहलाता है।

(३) **तथाकार**—सूत्र तथा अर्थ का श्रवण करते समय, ग्रहण करते समय 'तथेति' शब्द का उच्चारण करना अर्थात् सूत्र और अर्थ का उपदेश देते तथा पढ़ाते समय गुरु को कहना कि 'आपने जैसा कहा है वैसा ही वस्तु का स्वरूप है, अन्यथा नही है' इसे तथाकार कहते हैं।

(४) **आसिका**—किसी स्थान से निकलते समय देवता तथा गृहस्थादि से पूछ कर गमन करने को असिका कहते हैं। अथवा पाप जनक क्रियाओं से मन को निवृत्त करना ( हटाना ) आसिका कहा जाता है।

(५) **निसिही (निषेधिका)**—जिस स्थान में ठहरना हो, उस स्थान के स्वामी से स्वीकारता लेकर ठहरना अथवा सम्यग्दर्शन आदि गुणों में स्थिर रहना निसिही कहलाता है।

(६) **आपृच्छना**—पठन-पाठन, गमन तथा उपवास आदि तपस्या धारण करने के लिए वन्दना-पूर्वक गुरु आदि से पूछना। अर्थात् किसी कार्य के प्रारम्भ करने की इच्छा हो तो विनयपूर्वक गुरु आदि की वन्दना करके उनसे आज्ञा लेना कि हे भगवन्! मै अमुक कार्य करना चाहता हूँ, उसके लिए आप आज्ञा दीजिए, इस प्रकार पूछने को आपृच्छना कहते हैं।

(७) **प्रतिपृच्छा**—समान धर्म वाले किसी मुनि को अथवा दीक्षागुरु, शिक्षागुरु और तपश्चरण तथा ज्ञान से महान् मुनीश्वरों को, यदि पहले पुस्तक उपकरण आदि वस्तु दी हो और वह उनसे वापिस लेनी हों तो पूछ कर लेने को प्रतिपृच्छा कहते हैं।

(८) **छदन**—ग्रहण किये हुए पुस्तक, उपकरण आदि को, देने वाले के अभिप्राय के अनुसार उपयोग में लाने, उन्हें सुरक्षित रखने को छंदन कहते हैं।

(९) **निमन्त्रणा**—प्रयोजन वश दूसरे से पुस्तक, उपकरण आदि वस्तुओं की सत्कार पूर्वक याचना करने अथवा ग्रहण की हुई पुस्तक, उपकरणादि वस्तुओं को प्रयोजन होने पर सत्कार पूर्वक लौटा देने को निमन्त्रणा कहते हैं।

(१०) **उपसंपत्**—मै आपका हूँ, ऐसा निवेदन करना, अर्थात् गुरुकुल में गुरु की आम्नाय में अपनी आत्मा को समर्पण करना, उनके अनुकूल आचरण करना उपसम्पत् कहलाता है।

भावार्थ—साधुओं को इन्द्रियों के विषयों से निवृत्तिरूप तथा छह काय के जीवों की रक्षारूप संयम में तथा संयम के साधन पिच्छी आदि में, ज्ञानावरण के क्षयोपशम के बाह्य-साधन पुस्तकादि में तथा श्रुतज्ञान के सम्बन्ध में, तपश्चरणादि में तथा उनके साधन-भूत कमण्डलु, शुद्ध आहारादि के विषय में, भिक्षा के विषय में तथा अन्य साधु आदि की वैयावृत्य के निमित्त औषधादि के विषय में तथा आतापनयोग, वृक्ष मूलयोग, अभ्रावकाश योगादि के आचरण में और ऐसे ही अन्य शुभ अनुष्ठान में इच्छाकार करना चाहिए। अर्थात् उक्त शुभ कार्यों में चित्त की प्रवृत्ति करते हुए शुभ परिणाम रखना ही साधुओं का कर्तव्य है।

'मिच्छा मि दुक्कड' मैंने जो दुष्कृत ( पाप-कार्य ) किया है वह मेरा मिथ्या हो, फिर कभी मुझसे यह दुष्कृत न हो—इस प्रकार के भावों से दुष्कर्म का तिरस्कार करना। केवल वचन से ही नहीं, किन्तु मन से और काय से भी भूत, भविष्यत् और वर्तमान काल में उस अपराध का जो करने वाला नहीं होता है, उसी के दुष्कर्म के विषय में मिथ्याकार होता है।

जिस समय गुरुदेव सिद्धान्त-शास्त्र की वाचना ( व्याख्या ) कर रहे हों, आचार्य परम्परा से आगत अविसंवाद ( निर्बाध ) मन्त्र-तन्त्र आदि सम्बन्धी उपदेश दे रहे हों, सूत्रों की अर्थ के साथ योजना करने वाले वृत्ति ग्रन्थ, वार्त्तिक तथा भाष्यादि के स्पष्ट अर्थ का प्रतिपादन कर रहे हों, उस समय अपने मुख से कहना कि यह सब अवितथ ( सत्य ) है, अर्थात् जैसा परम भट्टारक अर्हन्त देव ने दिव्य-वाणी द्वारा उपदेश दिया है, उसी प्रकार आपके मुखारविन्द से प्रकाशित हुआ उपदेश है, अन्यथा नहीं है।

पश्चात् उसी उपदेश अथवा व्याख्या का श्रवण करने का अवसर प्राप्त हो, उस समय 'तथाकार' शब्द का उच्चारण करे।

जब मुनिराज विहार करते हुए किसी जल के प्रवाह से विदारण किये हुए पर्वत के स्थान विशेष कन्दरा में, पर्वत के पार्श्व भाग में रहने वाली गुफा में, नदी आदि जलाशय के मध्यवर्ती जलरहित प्रदेश पुलिनादि में एवं किसी मन्दिर, मठ, शून्य-गृह, उपवन, स्मशान आदि स्थानों में प्रवेश करें, उस समय उन्हें 'णिसीहि' ( निसीहि ) शब्द का उच्चारण करना चाहिये। इसका आशय यह है कि यदि उस स्थान का स्वामी अथवा अन्य कोई देव वहाँ पर उपस्थित हो तो उक्त शब्द के उच्चारण करने से उसकी आज्ञा ली जाती है, जिससे उसका अनादर नहीं होता है। जिस स्थान का कोई मनुष्य स्वामी होता है, उसकी आज्ञा विना तो मुनीश्वर उस स्थान में पैर तक नहीं रखते हैं; किन्तु जिस स्थान का कोई अधिपति प्रतीत नहीं होता है, ऐसे पर्वत की कन्दरा, गुफा आदि स्थानों में प्रवेश करते समय 'निसीहि' शब्द का उच्चारण करके मुनिराज उसमें प्रवेश करते हैं। 'निसीहि' शब्द का अर्थ पाप की निवृत्ति भी होता है। अर्थात् गमनादि से जो पाप-क्रिया हुई हो, उससे मैं निवृत्ति की भावना भाता हूँ।

इसी प्रकार उक्त पर्वत की कन्दरा, गुफा आदि से बाहर निकलते समय मुनि को 'आसिका' शब्द का प्रयोग करना चाहिए। अर्थात् देव व गृहस्थ आदि उस स्थान के अधिपति से पूछ कर निकलने के लिए 'आसिका' शब्द मुनीश्वर उच्चारण करते हैं।

यदि ग्रीष्म काल में आतापन-योग, शीतकाल में अभ्रावकाश ( निरावरण स्थिति ) योग, वर्षाकाल में वृक्षमूलयोग तथा कायोत्सर्ग आदि का ग्रहण करने के लिए किसी कारण विशेष से अन्य ग्राम की ओर गमन करने के लिए अथवा तपश्चरण, पठन-पाठन आदि किसी भी कार्य का प्रारम्भ करने के निमित्त आचार्य, प्रवर्त्तक, स्थविर, गणधर आदि यथायोग्य अधिकारी गुरु आदि से पूछ कर जो कार्य किया जाता है, उसे आपृच्छा कहते हैं।

मुनीश्वरों को यदि कोई महान् कार्य करना हो तो आचार्य, प्रवर्त्तक, गणधरादि से पूछ कर वे पुनरपि साधुओं को पूछते हैं, उसे प्रतिपृच्छा कहते हैं। अर्थात् जब किसी योग्य साधु को कोई विशाल कार्य करना हो तो चाहे वे स्वयं धुरन्धर विद्वान् अथवा परम तपस्वी आदि ही क्यों न हों, तथापि वह अपने गुरु आदि पूज्य पुरुषों से समय-समय पर पुनः पुनः पूछ कर ही कार्य प्रारम्भ करते हैं। अपनी विद्वत्ता तथा तपस्या प्रतिष्ठा आदि का अभिमान लेशमात्र न करके गुरु आदि की आज्ञा प्राप्त करके ही कार्य करते हैं।

सूत्र तथा अर्थ और तद्विषयक प्रश्नादि करते समय, पिच्छी कमण्डलु आदि उपकरण का ग्रहण करते समय, विनय करने के समय, वन्दना करते समय, गणधर, आचार्य एवं गुरु आदि के अभिप्राय के अनुकूल प्रवृत्ति करते हैं, अथवा उपकरण द्रव्य के स्वामी की इच्छा के अनुकूल उनका उपयोग करते हैं, उसे छन्दन कहते हैं।

जो पुस्तक आदि पदार्थ गुरु के अथवा सधर्मा साधु मुनिराज के आश्रित हो और उस को ग्रहण करने की आवश्यकता साधुको आ पड़े तो विनय पूर्वक गुरु आदि से उस पदार्थ की याचना करे उसे निमन्त्रणा कहते हैं।

जिस संघ में साधु रहते हैं वे उस संघ की आम्नाय के अनुकूल आचरण करते हैं। अर्थात् गुरुके पूज्य पदारविन्द में आत्मसमर्पण कर उनके अनुकूल ही आत्मप्रवृत्ति करते हैं।

उपसम्पत् के पांच भेद हैं —

उपसंपयाय णेया पंचविहा जिणवरेहिं णिद्दिट्ठा।
विणए खेत्ते मग्गे सुहदुक्खे चेव सुत्ते य॥ १३६॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—विनय, क्षेत्र, मार्ग, सुख-दुःख तथा सूत्र के भेद से उपसम्पत् के पांच भेद हैं।

(१) **विनय-उपसम्पत्**— अन्य संघ के कोई मुनिराज अपने संघ में कारण वश आवें उन्हें पाहुने साधु कहते हैं। उन पाहुने साधुओं का अंग-मर्दन आदि द्वारा वैयावृत्त्य करना, प्रिय वचन उच्चारण करना, योग्य आसनादि देकर उनका आदर-सत्कार करना, संघ की कुशल-क्षेम पूछना, मार्ग के कष्टों में सहानुभूति प्रकट करना, उनसे पुस्तक, शास्त्र, उपकरण आदि आवश्यक वस्तु ग्रहण करने के लिए निवेदन करना तथा उनके अनुकूल आचरण करना इत्यादि।

गुरु आदि पूज्य पुरुषों की आसन पर बैठने की इच्छा जानकर आसन आदि का प्रमार्जन कर योग्य स्थान पर आसन पट्टे आदि का बिछाना, शय्या, संस्तर, पुस्तक, उपकरणादि का प्रमार्जन करना, निर्बाध वसतिका आदि की व्यवस्था करना तथा रुग्णावस्था में औषधादिका प्रयोग,सेवा, सुश्रूषा आदि द्वारा अनुकूल प्रवृत्ति करना। तात्पर्य यह है कि सर्व प्रकार से संघ की भक्ति के लिए आत्मा का समर्पण करना विनय-उपसम्पत् कहलाता है।

(२) **क्षेत्र-उपसम्पत्**—यम, नियम, संयम, तप, गुण व शील आदि आचरण की वृद्धि और संरक्षण जिस क्षेत्र में होता है उस क्षेत्र मे निवास करने को क्षेत्र उपसम्पत् कहते हैं।

जिन व्रतों का मरण-पर्यन्त पालन होता है उन्हें यम कहते हैं। जिनका काल आदि की अवधि से आचरण किया जाता है उन्हें नियम कहते हैं। षट्काय के जीवों के सयमन ( रक्षण ) तथा पांच इन्द्रियों के सयमन ( वश मे करने ) को सयम कहते है। अनशन ( उपवास ) आदि द्वारा काय-क्लेश करने को तप कहते है। क्रोधादि को उपशम कर क्षमादि धारण करने को गुण कहते हैं। धारण किये हुए व्रतों के सरक्षण के उपाय को शील कहते है। इन की सतत वृद्धि जिस क्षेत्र मे होती है उस क्षेत्र मे वास करना ही क्षेत्र उपसम्पत् है।

(३) **मार्ग उपसम्पत्**—जो अन्य संघ के साधु अपने सघ मे आकर ठहरे हों उनसे गमनागमन सम्बन्धी मार्ग के समाचार पूछना। आपको मार्ग मे कुछ कष्ट तो नहीं हुआ ? मार्ग मे सयम तप आदि का उत्तमता से पालन हुआ ? इस प्रकार कुशल-क्षेम पूछना, मार्ग उपसम्पत् है।

(४) **सुख-दुःख-उपसम्पत्**—सुख दुःख मे सयमियों की वसतिका, औषध, आहार आदि से वैयावृत्त्य करना। गुरु आदि को शिष्यादि का लाभ होने पर उनके लिए पिच्छी, कमण्डलु, पुस्तक आदि आवश्यक योग्य वस्तुओं का सयोग मिलाना। यदि कोई साधु व्याधि से पीडित हों तो उनका औषध-पान, सुखकर-शय्या, आसन, अङ्ग-मर्दन आदि द्वारा उपचार करना तथा हम आपके ही है, हमको दूसरे न समझिए, इस प्रकार सान्त्वना तथा सहानुभूति प्रदान करना सुख-दुःख उपसम्पत् है। आशय यह है कि जिस प्रकार व्याधि-पीडित साधु को शान्ति और सुख उत्पन्न हो उसी प्रकार वाह्य निमित्तों को मिलाना, वचनों द्वारा पूर्ण सहानुभूति और धैर्य धारण करवाना, काय द्वारा निरन्तर सेवा टहल मे लगे रहना, सुखी साधु के आवश्यक कार्य मे सहयोग देना, उसके लिए उपकरण, पुस्तक, निर्वाध-वसतिका आदि का योग मिला देना, सब प्रकार की सेवा मे तत्परता रखना, इसे सुख-दुःख-उपसम्पत् कहते हैं।

(५) **सूत्र-उपसम्पत्**—सूत्रसम्बन्धी उपसम्पत के तीन भेद हैं। सूत्रोपसम्पत, अर्थोपसम्पत, और सूत्रार्थ-उभयोपसम्पत।

( १ ) सूत्र के लिए यत्न करना, सूत्रोपसम्पत् है।

( २ ) सूत्र के अर्थ निमित्त यत्न करना अर्थोपसम्पत् है।

( ३ ) सूत्रार्थ दोनों के लिए यत्न करना सूत्रार्थ-उभयोपसम्पत् है।

उक्त तीनों भेदों मे से प्रत्येक के लौकिक, वैदिक और सामायिक के भेद से तीन २ भेद होते हैं। अर्थात् सूत्रोपसम्पत के लौकिक, वैदिक और सामायिक ऐसे तीन भेद होते है। अर्थ और सूत्रार्थ ( उभय ) के भी इसी प्रकार लौकिक, वैदिक और सामायिक तीन तीन भेद होते हैं।

शंका—सामायिक ( स्वमत के सिद्धान्त ) सूत्र, अर्थ और उभय के अध्ययनादि के लिए यत्न करना तो साधुओं के हितकर है, किन्तु लौकिक व वैदिक सूत्रादि के लिए यत्न करने से क्या लाभ ?

समाधान—लौकिक-नीतिशास्त्र, गणित, व्याकरणादि सूत्रों के अभ्यास करने से स्वसिद्धान्त के तत्त्वज्ञान में पूर्ण सहायता मिलती है। वैदिक शास्त्र के परिज्ञान से स्वसिद्धान्त में विशेष रुचि उत्पन्न होती है। स्वसिद्धान्त का समर्थन तथा परमत के स्वरूप का दिग्दर्शन कराने से जनता को स्वसिद्धान्त में गाढ रुचि उत्पन्न होती है। स्वमत व परमत का भेद ज्ञान हो जाता है तो फिर वह श्रद्धान से विचलित नहीं होती है। अथवा पर मतावलम्बियों से विवाद उपस्थित हो जाने पर मत का खंडन तथा स्वसिद्धान्त का मण्डन करना पड़ता है। एतदर्थ पर-सिद्धान्त का भी ज्ञान परमावश्यक है। अतः स्वसिद्धान्त की पुष्टि के लिए स्वमत मे निष्णात ( निपुण ) मुनीश्वर वैदिकादि अन्यमत के सिद्धान्तों का भी अभ्यास किया करते हैं। अथवा लौकिक सूत्रादि शब्द से लौकिक अङ्कगणित राजनीति आदि का ग्रहण करना चाहिए। वैदिक—सूत्रादि से सिद्धान्त शास्त्र गोम्मट्टसार, त्रिलोकसार, जम्बूद्वीप-प्रज्ञप्ति आदि का ग्रहण होता है। सामायिक—सूत्रादि से स्याद्वाद-नय के प्ररूपक देवागमस्तोत्र, अष्टसहस्री, नयचक्र, प्रमेयकमल-मार्त्तण्ड इत्यादि न्यायशास्त्र तथा आध्यात्मिक समयसार, प्रवचनसार आत्मप्रकाशादि शुद्ध आत्मतत्त्व का विवेचन करने वाले शास्त्रों का ग्रहण होता है।

आचार सार नामक ग्रन्थ में 'समाचार' के संक्षेप और विस्तार दो भेद बताये हैं। उनमें सक्षेप समाचार के दश भेद और विस्तार समाचार को अनल्प ( बहुत ) भेद वाला कहा है। संक्षेप समाचार के दश भेद पूर्वोक्त मूलाचार के औघिक समाचार के समान ही हैं। थोड़ासा अन्तर है, वह नीचे दिखाते हैं।

इच्छामिथ्यातथाकारेच्छावृत्त्याशीर्निषिद्धिका ।
आपृच्छनं प्रतिप्रश्नश्चानिमन्त्रणसंश्रयौ ॥५॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थात्—इच्छाकार, मिथ्याकार, तथाकार, इच्छावृत्ति, आशीर्वाद, निषिद्धिका, आपृच्छन, प्रतिप्रश्न, आनिमन्त्रण और संश्रय से सक्षेप समाचार के दश भेद हैं। इनमें चौथे भेद इच्छावृत्ति, पाँचवें आशीर्वाद, छठे निषिद्धिका और दशवें भेद संश्रय इन चार भेदों में से 'आशीर्वाद' को छोड़ कर शेष तीन भेदों मे तो नाममात्र भेद हैं, अर्थभेद प्रतीत नहीं होता है। क्योंकि आपृच्छा के स्थान मे यहाँ इच्छावृत्ति, निषेधिका के स्थान में निषिद्धिका तथा उपसंपत् के स्थान में संश्रय कहा गया है। इनमें अर्थभेद नहीं है। केवल 'आसिका' के स्थान में आशीर्वाद कहा गया है। उसमें अर्थभेद भी है। अर्थात् मूलाचार में पर्वत की कन्दरा, गुफा, पुलिन ( जलाशय के मध्य सूखे प्रदेश ) उपवनादि से निकलते समय साधु 'आसिका' शब्द का उच्चारण करते हैं—ऐसा बताया है और आचार-सार में इसके स्थान में कहा है कि—

स्थिता वयमियत्कालं यामः क्षेमोदयोऽस्तु ते ।
इतीष्टाशंसनं व्यन्तरादेराशीर्निरुच्यते ॥ १० ॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थ—हे व्यन्तरादि देवो। हम ने इतने काल पर्यन्त आपके स्थान में वास किया है, अब हम जाते हैं। तुम्हारे क्षेम-कुशल की वृद्धि हो। अर्थात् तुम्हारी आत्मा मे सम्यग्दर्शनादि गुणों की उन्नति हो। इस प्रकार व्यन्तरादिकों के इष्टवस्तु की कामना करना, इसे आशीर्वाद कहते हैं।

अब पद-विभागी ( विस्तार ) समाचार का निरूपण करते हैं—

कोई सव्वसमत्थो सगुरुसुदं सव्वमागमित्ताणं ।
विणएणुवक्कमित्ता पुच्छइ सगुरुं पयत्तेण ॥१४५॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—पराक्रम, धैर्य, विद्या, बल, उत्साह आदि से सामर्थ्यवान् कोई साधु अपने गुरु उपाध्याय से पढने योग्य सर्व शास्त्रों का अध्ययन करके अधीत शास्त्रों के अतिरिक्त शास्त्रों के अध्ययन की इच्छा रखता हुआ गुरु के निकट जाकर विनय-पूर्वक प्रणामादि करके पूछे कि हे गुरुपाद । मैं आपके पादपद्म के प्रसाद से अमुक शास्त्र का अध्ययन करने की इच्छा से आपकी आज्ञा के अनुसार अमुक संघ में अध्ययन के लिए जाना चाहता हूँ। इस प्रकार गुरु महाराज से पूछ कर उनकी अनुज्ञा मिलने पर उसे अन्यत्र जाना चाहिये।

भावार्थ—जिस मुनिपुङ्गव मे आत्मबल का विकास, शारीरिक शक्ति की परिपूर्णता, विकार के कारणों के उपस्थित होने पर भी चित्त की स्थिरता, उत्साह तथा जिन-धर्म के उद्योत करने की प्रबल उत्कण्ठा आदि शक्ति की सम्पन्नता हो, जिसने अपने गुरुदेव से पढ़ने योग्य सब सिद्धान्तों का अध्ययन कर लिया हो और जिसे अन्यत्र जाकर ग्रन्थ विशेष के अध्ययन करने की अभिलाषा हो वह गुरु के निकट जाकर विनय पुरसर वन्दनादि करके हाथ जोड कर तीन, चार, पाँच तथा छह वार तक विनीत शब्दों मे पूछे कि हे गुरुदेव । हे पूज्यपाद । आपके चरणकमल के प्रसाद से अमुक शास्त्र के अध्ययन के निमित्त अमुक संघ मे जाने की मेरी इच्छा है। मैं पूज्यपाद की अनुज्ञा चाहता हूँ—इस प्रकार पूछे । स्वकीय गुरु की आज्ञा मिल जाने पर अपने साथ अन्य तीन या दो साधुओं को अथवा कम से कम एक साधु को साथ लेकर विहार करे । क्योंकि उत्कृष्ट चार, मध्यम तीन और जघन्य दो साधुओं का विहार माना गया है। अकेले साधु का विहार आगम में निषिद्ध है।

शंका—क्या कोई अकेला मुनि विहार नहीं कर सकता ?

समाधान—इस समय अकेले विहार करने की योग्यता मुनियों मे नहीं पाई जाती है। एकाकी विहार करने वाले मुनिपुंगव का स्वरूप निम्न प्रकार कहा गया है:—

तवसुत्तसत्तएगत्तभावसंघडणधिदिसमग्गो य ।
पविआआगमबलिओ एयविहारी अणुण्णादो ॥१४६॥ ( मूला० समा० )

जो मुनीश्वर तप, श्रुत ( सूत्र ), सत्व ( बल ), एकत्व भाव, संहनन और धैर्य में परिपूर्ण हो तथा प्रव्रज्या ( तपस्या ) और आगम में वलवान् हो, वही एकाकी-विहारी होने योग्य आगम मे माना गया है।

भावार्थ—जिसने ग्यारह अङ्ग और चौदह पूर्व का ज्ञान प्राप्त कर लिया है अथवा क्षेत्र और काल के अनुकूल सम्पूर्ण सिद्धान्तों और प्रायश्चित्तादि शास्त्रों का मनन किया है, जिसमें शारीरिक वल भी परिपूर्ण है, जिसने शरीरादि से भिन्न आत्मा मे ही एकत्व-भावना का अभ्यास कर

लिया है, जिसकी आत्मा में सतत शुभ परिणामों की धारा बहा करती है तथा जो वज्रर्षभनाराच, वज्रनाराच और नाराच—इन तीन संहननों में से किसी एक संहनन का धारक है, जिसमें मनोबल है और इसीलिए जिसे क्षुधादि की बाधा विचलित नहीं करती है, इतना ही नहीं; बल्कि जो तपस्या में बढ़ा हुआ और आगम ( आचार-सिद्धान्त ) का पूर्ण ज्ञाता भी है; वही समर्थ मुनिराज एकल विहारी होने योग्य है।

उक्त गुणों से रहित साधु एकल-विहारी नहीं हो सकता :—

सच्छंदगदागदीसयणणिसयणादाणभिक्खवोसरणे ।
सच्छंदजंपरोचि य मा मे सत्तू वि एगागी ॥१५०॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—जो साधु शयन, आसन, आदान ( वस्तु का ग्रहण ), भिक्षा और व्युत्सर्ग ( मलमूत्र का त्याग ) करते समय स्वच्छन्द गमनागमन करता है तथा जिसकी रुचि स्वेच्छा पूर्वक भाषण करने की रहती है, ऐसा साधु मेरा शत्रु भी हो तो भी वह अकेला गमन न करे। ( ऐसी आचार्यों की भावना है। )

भावार्थ—जो साधु पूर्व गाथा में वर्णित एकाकी विहार करने वाले साधु के सब गुणों से परिपूर्ण है, तथापि जो शयन करने में, उठने-बैठने में, किसी वस्तु के ग्रहण करने में, भिक्षा के ग्रहण करने में यथेच्छ प्रवृत्ति करता है, ऐसा साधु अकेला विहार करने योग्य नहीं है। आचार्य उस एकल-विहारी के लिए घोर पश्चात्ताप करते हैं, क्योंकि उसकी आत्मा का पतन अवश्यम्भावी है, इसलिए वे कहते हैं कि यथेच्छ प्रवृत्ति वाला हमारा शत्रु भी कभी एकल-विहारी न बने। यही आचारसार में भी कहा गया है :—

ज्ञानसंहननस्वान्तभावनाबलवन्मुनेः ।
चिरप्रव्रजितस्यैकविहारस्तु मतः श्रुते ॥२७॥
एतद्गुणगणापेतः स्वेच्छाचाररतः पुमान् ।
यस्तस्यैकाकिता मा भून्मम जातु रिपोरपि ॥२८॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थ—जो मुनिश्रेष्ठ आगम के रहस्य-ज्ञान से परिपूर्ण है; जो आदि के—वज्रर्षभनाराच आदि—तीन उत्तम संहनन का धारक है, जो आत्मा में मनोबल प्रकट होगया है—विकार के अनेक कारणों के उपस्थित होने पर भी जिसका चित्त डांवाडोल नहीं होता है; जिसका अन्तस्तम-भावना में अतीव रंग गया है तथा जिसकी प्रव्रज्या ( दीक्षा ) चिरकालीन है, अर्थात् जिसको मुनिधर्म का पालन करते हुए बहुत काल के कारण आचारधर्म का यथार्थ अनुभव होगया है, उसी धैर्यशील, अनुभवी, महातपस्वी मुनि का एकाकी विहार आगम में स्वीकार गया है। किन्तु जो मुनि पूर्वोक्त सम्पूर्ण गुणों से भूषित होने पर भी यदि किसी के अंकुश को स्वीकार न करके यथेच्छ प्रवृत्ति करता है तो

उसका एकाकी विहार आगम में निषिद्ध माना गया है। उसके लिए आचार्य हित की भावना करते हुए कहते हैं कि मेरे शत्रु का भी एक क्षण भी एकाकी विहार न हो।

यदि ऐसा साधु एकाकी विहार करे तो क्या होता है? उसके लिए कहते हैं :—

श्रुतसन्तानविच्छित्तिरनवस्था यमक्षयः ।
आज्ञाभंगश्च दुःकीर्त्तिस्तीर्थस्य स्याद्व गुरोरपि ॥२९॥
अग्नितोयगराजीर्णसर्पक्रूरादिभिः क्षयः ।
स्वस्याप्यार्त्तादिकादेकविहारेऽनुचिते यतः ॥३०॥ ( आचार० अ० २ )

अर्थ—जो साधु आगम से असम्मत ( निषिद्ध ) एकाकी विहार करता है, वह आगम की परिपाटी का विच्छेदक होता है, क्योंकि उसको देखकर दूसरे भी आगम-विरुद्ध एकाकी-विहार में प्रवृत्ति करने लगते हैं। इससे मुनिमार्ग की व्यवस्था का नाश होता है, अहिंसादि व्रतों की क्षति होती है, जिनेन्द्र-प्रवर्त्तित पवित्र धर्म की एवं निज-गुरु की अपकीर्त्ति होती है। तथा अग्नि, जल, विष, अजीर्णादि रोग, सर्पादि जन्तु, सिंहादि क्रूर प्राणी और दुष्ट मनुष्यादि के द्वारा अनेक प्रकार की बाधाएँ होती हैं।

मूलाचार में भी कहा है :—

गुरुपरिवादो सुदवुच्छेदो तित्थस्स मइलणा जडदा ।
भिंभलकुसीलपासत्थदा य उस्सारकप्पम्हि ॥१५१॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—एकाकी विहार करने से गुरु की निन्दा होती है। लोग कहते हैं कि ऐसे दुःशील साधु को किस अनुभवहीन गुरु ने मुनि-दीक्षा दी है? श्रुत का विच्छेद होता है, अर्थात् किसी को अकेला विहार करते देखकर दूसरे भी स्वच्छन्दता से विहार करने लगते हैं, गुरु के समीप में रहना पसन्द नहीं करते हैं, इससे श्रुताज्ञा का लोप होता है। दिगम्बर सम्प्रदाय में ऐसे स्वच्छन्द साधु विहार करते हैं—इस प्रकार मिथ्यादृष्टि लोग कहने लगते हैं, इससे जिन-शासन में मलिनता आती है तथा जड़ता ( मूर्खता, विवेक-शून्यता ), व्याकुलता, कुशीलता और पार्श्वस्थता आती है। अर्थात् गुरु आदि अनुभवी साधुओं का सम्पर्क न रहने से विवेक जाता रहता है। अनेक विरुद्ध परिस्थिति के उपस्थित होने पर सहायरहित होने के कारण चित्त में व्याकुलपना उत्पन्न होता है। अंकुश के अभाव से कुशीलपना ( व्रतों की रक्षा का अभाव ) उत्पन्न होता है तथा पार्श्वस्थपना ( साध्वाभास-चारित्रभ्रष्ट साधुपना ) आता है। वह जहाँ जाता है वहाँ कलह, विसंवाद और फूट आदि महा अशान्ति के कारण उपस्थित कर देता है। इसलिए प्राचीन आचार्यों ने मुनि को अकेले विहार करने का सर्वथा निषेध किया है।

एकल-विहारी के इतने ही दोप नहीं हैं, उसकी आत्मा भी विपत्ति का अनुभव करती है। जैसा कि कहा भी है:—

**कंटयखण्णुयपडिणियसाणागोणादिसप्पमेच्छेहिं ।**
**पावइ आदिविवत्ती विसेण व विसूइगा चेव ॥१५२॥** ( मूला० समा० )

अर्थ—जो साधु संघ छोड़ कर, अपने गुरु की आज्ञा का उल्लंघन करके, अकेला विहार करता है उसे शारीरिक दुःख भोगना पड़ता है। वह कटक, स्थाणु ( ठूंठ ), क्रोध को प्राप्त हुए कुत्ते, गाय, भैंस आदि पशुओं, सर्पादि विषैले जन्तुओं, दुष्ट मनुष्यों से तथा विषद्रव्य के संयोग और हैजे आदि संक्रामक रोग से पीड़ित होकर आत्म-विनाश को प्राप्त होता है।

भावार्थ—जो साधु आगम के प्रतिकूल अकेला विहार करता है, अपने गुरु की आज्ञा को भग करता है, स्वच्छंद होकर शयनासन, भिक्षा आदि में प्रवृत्ति करता है, वह तीर्थंकर आदि महान् पुरुषोत्तमों से उपदिष्ट पतितपावन पवित्र जैन-धर्म की निन्दा करनें वाला होता है। संसार से पार करने वाले अपने गुरुदेव का अपयश करवाता है। उसके अहिंसा, सत्यादि महाव्रतों का विनाश होता है। इस प्रकार आत्मीय-गुणों का क्षय होने से वह अपने शरीर का भी विध्वस करता है।

अकेले विहार करने वाले के पाँव आदि में काँटा कंकर पत्थर शूल आदि लगजाने पर कौन उसे निकालेगा ? सदा गृहस्थ लोगों का सम्पर्क साधुओं के लिए वर्जित बताया है। तथा साधुओं के अतिरिक्त साधु के इस कष्टको कौन समझ सकता है ? कोई २ विवेकी सद्गृहस्थ समझ भी लेते हैं तो उनका संयोग सदा नहीं रहता है। इस लिए साधु के कंटकादि व्यथा से आर्त्तध्यान होता है और उस से पाप कर्म का वन्ध होता है। मुनिसंघ में रहने वाला साधु इस दुःख से दूर रहता है।

रात्रि के समय किसी कारण से गिर पड़े या आकस्मिक शारीरिक पीड़ा आदि उत्पन्न हो जावे तो उस समय कौन वैयावृत्त्य करे ? रात मे संयमियों के निकट गृहस्थजन के रहने का विधान तो है नहीं।

दिन में भी विहार करते समय किसी श्रावक-शून्य स्थान में साधु को चक्कर आजाय तथा वह मूर्छा आदि के आजाने से वेहोश होकर गिर पड़े तो वहाँ पर साधु के सिवा कौन सहायक हो सकता है ? ऐसे समय यदि दूसरा साधु न हो तो उसका यथायोग्य उपचार, सेवा-सुश्रूषा तथा सान्त्वना और धैर्य कौन धारण करावेगा ?

मार्ग में चलते समय यदि गाय वैल आदि पशुओं द्वारा चोट आजाय, या कोई कुत्ता आदि काट खावे, तो उसका उपाय कौन करे ? यदि कोई सर्प आदि विषैला जन्तु डस ले और विप का प्रवल वेग शरीर को असमर्थ और चेष्टाहीन वनादे तो उस समय उसका यथार्थ स्वरूप समझ कर कौन उचित उपचार करे ?

अचानक हैजा आदि संक्रामक रोग का आक्रमण हो जावे और पास में कोई साधु न हो तो उसका यथोचित उपचार कौन करे ? यदि उपचार करने पर भी प्रतिकूल कर्म के उदय से रोग की शान्ति न हो और मृत्यु का समय सन्निकट आ पहुँचे तो उस समय किसी दूसरे साधु

के न होने से समाधि-मरण कौन करवावे ? समाधि-मरण न होकर यदि कुमरण हो जावे तो जन्म भर की उपार्जन की गई पुण्य-सम्पत्ति, तपस्या आदि सब निरर्थक हो जाती हैं और आत्मा असद्गति का पात्र बन जाता है; इसलिए कोई भी साधु अकेला विहार करता है तो वह अपने धर्म और शरीर के नाश करने का साधन जुटाता है, यह निश्चय समझना चाहिए।

प्रश्न— क्या सब को छोडकर अकेले स्वच्छद विहार करने वाले साधु अथवा आर्यिका के उपर्युक्त दोष ही होते हैं अथवा और भी दोष हैं ?

उत्तर— अन्य दोष भी हैं। उन्हें ही दिखाते हैं—

आणा अणवत्था विय मिच्छत्ताराहणादणासो य ।
संजमविराहणा विय एदे दु णिकाइया ठाणा ॥ १५४ ॥ ( मूला० समा० )

अर्थ— साधु अथवा आर्यिका कोई भी हो जो संघ को छोड़कर अकेला विचरता है, वह स्वच्छद विहारी निम्नोक्त पांच दोष से नहीं बच सकता है। १ आज्ञा भंग, २ अनवस्था, ३ मिथ्यात्व की आराधना, ४ आत्मा का विनाश, और ५ संयम की विराधना।

इन दोनों का नीचे विशेष खुलासा करते हैं—

( १ ) आज्ञा भंग—जिनागम मे अकेले साधु को विचरने का निषेध किया है, अतः जो आगम की आज्ञा का उल्लंघन कर विना नथुए के वैल की तरह, विना नकेल के ऊंट की तरह अथवा विना लगाम के उद्दण्ड घोडे की तरह स्वच्छद घूमता है, वह जिनोक्त मार्ग का उल्लंघन करने वाला एवं असन्मार्ग में चलने वाला माना गया है। जो सर्वज्ञ भगवान् की आज्ञा का उल्लंघन करता है वह वास्तविक मुनिपद से च्युत हुआ समझा जाता है। जो जिन शासन के विरुद्ध चलता है उसे साधु समझ कर व्यवहार करने वाला श्रावक भी इसका जिम्मेवार है।

( २ ) अनवस्था— इससे मुनि मार्ग की व्यवस्था का लोप होता है, एक साधु को स्वच्छंद प्रवर्त्तन करते हुए देख कर दूसरे साधु भी स्वच्छन्द विचरने लगते हैं, इससे मुनि धर्म की अव्यवस्था होजाती है।

( ३ ) मिथ्यात्व की आराधना— निरकुश हुआ अकेला साधु अपनी इच्छानुसार शास्त्र-प्ररूपणा करता है। अपनी प्रतिष्ठा और मान का इच्छुक होकर विपरीत मार्ग का अवलम्बन लेता है। आगम के मन्तव्य को विपरीत बतला कर आप मिथ्यात्व का सेवन करता है और लोगों को मिथ्या-मार्ग मे ढकेलता है। अपने मुख से अज्ञान वश निकले हुए अपसिद्धान्त को सच्चा सिद्ध करने के लिए अपने सम्यक्त्व, संयम और व्रत-भंग की परवाह नहीं करता। यदि उसके सिर पर गुरु का हाथ हो, गुरु के अधीन उसकी प्रवृत्ति हो तो वह असन्मार्ग ( मिथ्यात्व ) की ओर कदापि गमन करने में समर्थ नहीं हो सकता, इसलिए एकाकी रहना मुनि के मिथ्यात्व का पोषक है।

**( ४ ) आत्मा का विनाश—** आत्मा का असली स्वरूप सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र है । स्वच्छन्द होकर विचरने वाले साधु के उक्त तीनों गुणों का विनाश होता है । क्योंकि अकेला स्वच्छन्द गमन करने वाला साधु केवली की आज्ञा के विपरीत चलने के कारण विपरीत श्रद्धा होने से सम्यग्दर्शन का नाश करता है। जिसके सम्यक्त्व का अभाव है उसके सम्यग्ज्ञान का भी अभाव हो जाता है। ऐसी अवस्था में स्वच्छन्द-विहारी के सम्यक्चारित्र कैसे टिक सकता है ? इसलिए एकल विहारी के सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक-चारित्र का विनाश होना ही आत्मा का विनाश है।

**संयम विराधना**—जो साधु अकेला रहता है, उस को किसी का भय न रहने से उसकी इन्द्रियाँ विषय की ओर दौड़ने लगती हैं । स्वच्छद साधु अपनी इन्द्रिय-लालसा की पूर्ति के लिए निरकुश प्रवृत्ति करता है, श्रावकों को वैसा ही उपदेश देता है जिससे उस की लालसा तृप्त हो। वह सदोप आहार का सेवन करता है तथा भक्ष्य अभक्ष्य वस्तु का विपरीत उपदेश देकर अन्य जीवों को भी अभक्ष्य-भक्षण में प्रवृत्त करके आप भी अभक्ष्य वस्तु सेवन करने लगता है। अंकुश के न होने से जब इन्द्रियों की विषय-लालसा को बढ़ने का स्वच्छन्द मार्ग मिल जाता है तब वह इन्द्रिय-सयम का विनाश कर देता है और जिसका आत्मा इन्द्रियों के अधीन हो जाता है उसकी प्राणियों की हिंसा में प्रवृत्ति हो जाती है। क्योंकि विषयान्धों की यह अवस्था होना स्वाभाविक ही है। कहा भी है:—

अन्धादयं महानन्धो विषयान्धीकृतेक्षणः ।
चक्षुषाऽन्धो न जानाति विषयान्धो न केनचित् ॥३५॥ ( आत्मानु० )

अर्थ— विषयान्ध मनुष्य आँखों के अन्धे से भी अधिक अन्धा है, क्योंकि आँखों के अन्धे का ज्ञान-नेत्र फिर भी सुरक्षित रह सकता है पर विषयान्ध का तो ज्ञान-नेत्र भी नष्ट हो जाता है ।

सयमी के विषय में भगवान् कुन्दकुन्द स्वामी भाव-पाहुड़ में कहते हैं—

धम्मम्मि णिप्पवासो दोसावासो य उच्छुफुल्लसमो ।
णिप्फलणिग्गुणयारो णडसवणो णग्गरूवेण ॥७१॥

अर्थ जो साधु दया धर्म,चारित्रधर्म,आत्मस्वभावात्मक धर्म,तथा उत्तम क्षमादि दशलक्षण धर्म से शून्य है एवं दोषों का निवासस्थान है वह इक्षु के पुष्प समान है। जैसे इक्षु ( ईख ) के पुष्प में न तो कोई फल आता है और न कुछ गन्ध ही होती है । वैसे ही धर्म-वासना से शून्य साधु को न तो मोक्ष रूप संयम का फल ही मिलता है और न उसमें अन्य को सम्बोध करने का गुण होता है। क्योंकि जो स्वयं धर्म-वासना रहित है, वह अन्य में धर्म-वासना कैसे उत्पन्न कर सकता है ? वह तो नग्न रूप धारण करने वाले ( मुनिवेषी ) नट के समान है।

प्रत्यक्ष में देखा जाता है कि सुगन्ध-वासना वाले कस्तूरी आदि द्रव्य अपने साथ सम्बन्ध करने वाले वस्त्रादि को सुगन्ध-वासना से युक्त कर देते हैं। किन्तु ककर पत्थर आदि द्रव्य सुगन्ध-वासना से शून्य होने के कारण अपने से सम्बन्धित दूसरे पदार्थों को सुगन्ध-वासना से युक्त नहीं कर सकते। इसी प्रकार जो स्वंय धर्मवासना से शून्य होकर दूसरों मे धर्मवासना उत्पन्न करने में समर्थ नहीं हो सकता वह कभी साधु कहलाने योग्य नहीं है। बल्कि अपयश का पात्र है। यही भगवान् कुन्दकुन्द स्वामी ने भाव पाहुड में कहा है:—

अयसाण भायणेण य किंते णग्गेण पावमलिणेण।
पेसुण्णहासमच्छरमायाबहुलेण सवणेण ॥६९॥

अर्थात्— पाप से मलीन एव पैशुन्य, हास्य, मात्सर्य और माया से भरा हुआ जो साधु अपनी और धर्म की अपकीर्त्ति कराता है, पाप क्रियाएँ करता है तथा परनिन्दा आत्म-प्रशंसादि दुर्गुणों से भरा हुआ है, वह मुनिवेष की ओट मे अपना और अन्य भोले अधर्मभीरु जीवों का अकल्याण करने वाला होता है। ऐसे साधु को भगवान् कुन्दकुन्द स्वामी ने नट व भाण्ड के समान कहा है।

आगम की आज्ञा के अनुकूल चलने वाले मोक्षाभिलाषी साधु को किस प्रकार के मुनिसंघ मे न रहना चाहिए, इसे दिखाते हैं—

तत्थ ण कप्पइ वासो जत्थ इमे णत्थि पंच आधारा।
आइरियउवज्झाया पवत्तथेरा गणधरा य ॥१५५॥ (मूला० समा०)

अर्थ—जिस मुनिसघ में आचार्य, उपाध्याय, प्रवर्त्तक, स्थविर और गणधर—ये पाँच आधार न हों, उसमें वास करना मुनि को योग्य नहीं है।

भावार्थ—सम्यग्ज्ञानादि गुणों के धारक जिस महामुनि से अन्य मुनिजन व्रतों तथा मुनिदीक्षा का आचरण (धारण) करते हैं, उसे आचार्य कहते है। व्रत,शील, भावना के आधारभूत जिस श्रुत-पारगत मुनि से आगम का अभ्यास करते है, उसे उपाध्याय कहते हैं। जो सघ का प्रवर्त्तन करने वाला अनुभवी साधु है, उसे प्रवर्त्तक कहते हैं। गण के धारण करने वाले प्रभावशाली साधु गणधर कहलाते हैं। ये पांचों प्रकार के साधु (अन्य साधुओं के अनुग्रह करने मे समर्थ) जिस मुनिसंघ में न हों, उस संघ में आत्महित के इच्छुक साधुओं को न रहना चाहिए।

मूलाचार मे संघनायक पाँचों मुनियों का स्वरूप इस प्रकार कहा है—

सिस्साणुग्गहकुसलो धम्मुवदेसो य संघवट्टवओ।
मज्जादुवदेसोवि य गणपरिरक्खो मुणेयव्वो ॥१५६॥ (समा०)

अर्थ— जो दीक्षा आदि देकर शिष्यों का उपकार करने मे कुशल होते है उन्हें आचार्य कहते हैं। जो मुनियों के चारित्र धर्म, तथा दश लक्षण धर्म और वस्तु के स्वभाव रूप धर्म का उपदेश करते है वे उपाध्याय है। जो चर्यादि से सघ का उपकार करते हैं, संघ की प्रवृत्ति

करते हैं वे प्रवर्त्तक कहलाते हैं। जो संघ को कुल क्रमागत रीति, स्थिति एवं मर्यादा का उपदेश देते हैं उन्हें स्थविर कहते हैं। और जो गण की रक्षा करते हैं, उसका पालन करते हैं, वे गणधर होते हैं।

ये पाँचों प्रकार के मुनीश्वर संघ के नेता होते हैं। अब इनका भिन्न २ स्वरूप विस्तार से प्रतिपादन करते हैं :—

## ( १ ) आचार्य का स्वरूप—

**संग्रहानुग्रहप्रौढो रूढः श्रुतचरित्रयोः।**
**यः पञ्चविधमाचारमाचारयति योगिनः ॥ ३२ ॥** ( आचारसार अ० २ )

अर्थ— जो शिष्यादि का संग्रह करने में एवं संगृहीत शिष्यों के अनुग्रह करने मे प्रवीण हैं तथा श्रुत-ज्ञान और चारित्र के आचरण में आरूढ हैं और जो संघ में स्थित साधुओं को दर्शनाचार ज्ञानाचार चारित्राचार वीर्याचार एवं तप आचार का पालन करवाते हैं उन्हें आचार्य कहते हैं। यही श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्त-चक्रवर्ती ने द्रव्य-संग्रह में भी कहा है—

**दंसणणाणपहाणे वीरियचारित्तवरतवायारे।**
**अप्पं परं च जुंजइ स आयरिओ मुणेयव्वो ॥ ५२ ॥**

अर्थ— जिसमें दर्शन व ज्ञान प्रधान हैं ऐसे चारित्र तप और वीर्य के आचरण रूप पाँच प्रकार के आचार में, जो अपनी आत्मा को और अन्य शिष्य समुदाय को लगाते हैं, उन्हें आचार्य परमेष्ठी कहते हैं।

ये आचार्य परमेष्ठी छत्तीस गुणों के धारक होते हैं। वे छत्तीस गुण ये हैं—

**आचारवान्[१] श्रुताधारः[२] प्रायश्चित्ता[३]सनादिदः[४]।**
**आयापायकथी[५] दोषाभाषको[६]ऽस्रावकोऽ[७]पि च ॥ १ ॥**
**सन्तोषकारी साधूनां निर्यापक[८] इमेऽष्ट च।**
**दिगम्बरो[९]ऽप्यनुद्दिष्टभोजी[१०] शय्याशनीति[११] च ॥ २ ॥**

१२ अराजभुक् १३ क्रियायुक्तो १४ व्रतवान् १५ ज्येष्ठसद्गुणः ।
१६ प्रतिक्रमी च १७ षण्मासयोगी १८ तद्द्विनिषद्यकः ॥२॥
३० द्विषट्तपास्तथा ३६ षट् चावश्यकानि गुणा गुरोः ( बोध प्राभृत टीका गा० २ )

अनगारधर्मामृत में भी यही कहा है—

अष्टावाचारवत्त्वाद्यास्तपांसि द्वादश स्थितेः ।
कल्पा दशावश्यकानि षट् षट्त्रिंशद्गुणा गणेः ॥ ७६ ॥ ( अ० ६ )

अर्थ— १ आचारवान् २ आधारवान् ३ व्यवहारवान् ( प्रायश्चित शास्त्र का ज्ञाता ) ४ प्रकारक, ५ आयपायकथी, ६ उत्पीडक, ७ अपरिस्रावी, ८ और निर्यापक ( सन्तोष कारक, सुखकारी ) ये आठ तथा ९ आचेलक्य ( दिगम्बरत्व ) १० अनुद्दिष्टभोजी, ११ शय्याधर-अभोजी १२ राजपिडाभोजी, १३ कृतिकर्मयुक्त, १४ व्रतारोपणयोग्यता, १५ ज्येष्ठ गुणता, १६ प्रतिक्रमी १७ मासनिवासिता, १८ योग तथा १९-३० अनशनादि बारह प्रकार के तप और ३०-३६ षडावश्यक ये छत्तीस गुण आचार्य परमेष्ठी के होते हैं।

( १ ) आचारवान्— जो दर्शनाचार, ज्ञानाचार, चारित्राचार, तपाचार और वीर्याचार इन पॉच प्रकार के आचारों का स्वय पालन करते है और दूसरों को आचरण करवाते हैं उन्हें आचारवान कहते हैं। जीवादि सात तत्वों के श्रद्धान रूप आत्मा की परिणति को दर्शनाचार कहते है। वाचना पृच्छनादि पॉच प्रकार के स्वाध्याय में आत्मा की प्रवृत्ति को ज्ञानाचार कहते हैं। हिंसा आदि पापों के त्याग रूप आत्मा के परिणाम को चारित्राचार कहते हैं। अनशनादि छह प्रकार के बाह्य और प्रायश्चित्त आदि छह प्रकार के अन्तरग ऐसे १२ प्रकार के तपश्चरण के पालन करने को तप आचार कहते हैं। तपस्या करने मे आत्मा की शक्ति को नहीं छिपाने को वीर्याचार कहते हैं।

शंका— सम्यग्दर्शनादि का विनय भी कहा गया है और उन्हीं का आचार भी कहा है अतः विनय और आचार में क्या भेद है ?

उत्तर— सम्यग्दर्शनादि के निर्मल करने का प्रयत्न करना तो विनय है, और निर्मल किये सम्यग्दर्शनादि में शक्ति के अनुसार प्रवृत्ति करना आचार है। यही कहा है—

"सद्दृग्वीवृत्ततपसां मुमुक्षोर्निर्मलीकृतौ ।
यत्नो विनय आचारो वीर्याच्छुद्धेषु तेषु तु ॥"

( २ ) **आधारवान्**—जो चौदह पूर्व, या ग्यारह पूर्व अथवा दश पूर्व के ज्ञाता हैं तथा प्रायश्चित्त शास्त्र के जानकार हैं, जो सागर के समान गंभीर हैं और सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप की उत्पत्ति, स्थिति, वृद्धि और रक्षा के आधार हैं उन्हें आधारवान् कहते हैं।

( ३ ) **व्यवहारवान्**— पाँच प्रकार के व्यवहार के ज्ञाताओं को व्यवहारवान् कहते हैं। आगम, श्रुत, आज्ञा, धारणा और जीद ये पाँच प्रकार का व्यवहार है।

( १ ) आगम—ग्यारहवें अंग में वर्णित प्रायश्चित्त विधान को यहाँ आगम कहते हैं।

( २ ) श्रुत—चौदह पूर्वों में वर्णित ज्ञान श्रुत कहलाता है।

( ३ ) आज्ञा—अन्य देश में स्थित एक आचार्य का अन्य देश में स्थित किसी दूसरे आचार्य के समीप अपने दोष प्रकट करने के लिए अपने किसी बड़े शिष्य को भेजना आज्ञा कहलाता है।

( ४ ) धारणा—विहार करने की शक्ति से क्षीण हुआ अकेला साधु अपने लगे हुए दोष का पूर्व धारणा के अनुसार जो प्रायश्चित्त लेता है, उसे धारणा कहते हैं।

( ५ ) जीद ( जीत )—बहत्तर पुरुष समूह के स्वरूप की अपेक्षा से जो आधुनिक आचार्यों के द्वारा वर्णित प्रायश्चित्त है, उसे जीद ( जीत ) कहते हैं।

( ४ ) **प्रकारक**—वसतिका मे प्रवेश करने तथा वहाँ से निकलने में, वसतिका, आसन और उपकरण के शोधन में तथा साधु की रुग्णावस्था में करवट बदलाने, बैठाने, उठाने और शय्या में मलादि कर देने पर उसको स्वच्छ करने तथा भोजन पान की विधि मिलाने में साधुओं की शारीरिक सहायता करने वाले को प्रकारक कहते हैं।

( ५ ) **आयोपायकथी**—अपने दोषों की आलोचना करने के लिए उद्यत हुए मुनि को कहना कि जो तुम मायाचार से अपने दोषों को प्रकट नहीं करोगे तो तुम्हें उन दोषों से उत्पन्न हुए दुष्कर्मों से भव २ मे दुःख भोगना पड़ेगा, और जो तुम सरल चित्त से अपने दोषों को प्रकट कर प्रायश्चित्त लेकर शुद्ध हो जाओगे तो तुम्हारा सयमाराधन सफल होगा, परभव में सुख पावोगे एवं परम्परया मोक्ष के भागी बनोगे। इस प्रकार हानि और लाभ का उपदेश करने वाले को आयोपायकथी कहते हैं।

( ६ ) **उत्पीड़क**—जो अपनी बुद्धि के कौशल ( चतुराई ) से असरल चित्त वाले साधु के अत्यन्त गुप्त दोषों को भी उस से प्रकट करवा लेते हैं, उन्हें उत्पीड़क कहते हैं। साधु के अन्तः करण में छिपे हुए रहस्य का भेदन करने वाला यह आचार्य का उत्पीड़कता नामा गुण है। कहा है :—

ओजस्वी तेजस्वी वाग्मी च प्रथितकीर्त्तिराचार्यः ।
हरिरिव विक्रमसारो भवति समुत्पीलको नाम ॥ ( अन० धर्मा० टीका अ० ६ श्लो० ७६ )

अर्थात्—जो आचार्य उत्कृष्ट आत्मबली, शारीरिक तेज से विभूषित, प्रशस्त भाषण करने वाला तथा जिसकी कीर्त्ति संसार में प्रसिद्ध है और जो सिंह के समान श्रेष्ठ पराक्रम का धारक होता है, वह उत्पीलक या उत्पीड़क कहलाता है।

(७) अपरिस्रावी— आचार्य के समीप साधु अपने ऐसे गुप्त दोषों को भी प्रकट कर देते हैं, जिनके प्रकाशित होने पर संसार में उनकी अपकीर्त्ति तथा भयंकर परिणाम उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। आचार्य ऐसे तथा अन्य किसी भी प्रकार के साधुओं के दोष को प्रकट नहीं करते, उसको इस प्रकार पी जाते हैं जैसे जल को समुद्रफेन पी जाता है ( सोख लेता है )। ऐसे आचार्य को अपरिस्रावी कहते हैं।

(८) निर्वापक— स्नेह-युक्त, मधुर, मनोहर तथा गंभीर और कर्ण-प्रिय वाणी से साधु के भूख प्यास आदि परीषह के असह्य दुःख को जो शान्त करने में समर्थ होते हैं, उन्हे निर्वापक कहते हैं। कहा भी है—

गम्भीरस्निग्धमधुरामतिहृद्यां श्रवःसुखाम् ।
निर्वापकः कथां कुर्यात् स्मृत्यानयनकारणम् ॥ ( अन० धर्मा० टीका अ० ६ श्लो० ७६ )

(९) आचेलक्य (दिगम्बरत्व-नग्नता)—जो सूती, रेशमी, ऊनी, चर्ममय तथा वृक्ष की त्वचा ( छाल ) आदि किसी भी प्रकार के वस्त्रों को संयम के घातक समझ कर शरीर पर धारण नहीं करते हैं किन्तु जात रूप नग्नत्व को गुणों का आधार समझ कर सदा दिगम्बर रहते हैं उनके ( दिगम्बरत्व-आचेलक्य ) गुण होता है।

वस्त्र धारण करने में कितनी आकुलताएँ होजाती हैं इस सम्बन्ध में पद्मनन्दि पंचविंशितिका में कहा है—

म्लाने क्षालनतः कुतः कृतजलाद्यारम्भतः संयमो,
नष्टे व्याकुलचित्तताऽथ महतामप्यन्यतः प्रार्थनम् ।
कौपीनेऽपि हृते परैश्च झटिति क्रोधः समुत्पद्यते,
तन्नित्यं शुचिरागहृच्छमवतां वस्त्रं ककुम्मण्डलम् ॥ ४१ ॥ ( अ० १ )

अर्थ—वस्त्र मैला होने पर जलसे धोना पड़ता है, उससे जलकायादि जीवों का आरम्भ और हिंसा होती हैं। हिंसा के सद्भाव मे संयम कैसे रह सकता है ? जब वस्त्र नष्ट होजाता है या खोजाता है,तब चित्त मे व्याकुलता उत्पन्न होती है और मुनि जैसे महान् पुरुषों को भी दूसरों से वस्त्र की याचना करनी पड़ती है। अधिक वस्त्र को जाने दीजिए, कौपीन ( लगोट ) मात्र के रखने पर भी यदि उसे कोई छीन ले तो क्रोध उत्पन्न होसकता है। तब आत्मा मे व्याकुलता, क्षोभरूप परिणाम उत्पन्न होने से आत्मा की शान्ति भग हो जाती है। इसलिए शुद्ध वीतरागता व शान्ति के इच्छुक महामुनियों को केवल दिशामण्डल रूप वस्त्र ही धारण करना चाहिए। ( इसका विशेष वर्णन प्रथम किरण के आचेलक्य प्रकरण मे आ चुका है )

( १० ) **अनुदिष्ट-भोजी**—अपने निमित्त बने हुए भोजन का त्याग कर छियालीस दोष और बत्तीस अन्तराय रहित श्रावक के घर निर्दोष आहार ग्रहण करने वाले को अनुदिष्ट-भोजी कहते हैं।

( ११ ) **शय्याधराभोजी**—शय्याधर के तीन अर्थ हैं—(१) जो वसतिका का बनवाने वाला है, (२) जो बनी हुई वसतिका का संस्कार करवाने वाला अथवा गिरी हुई वसतिका को सुधरवाने वाला या वसतिका के गिरे हुए एक भागको सुधरवाने वाला है एवं (३) जिसने वसतिका न तो बनवाई है और न उसका संस्कार ही करवाया है; किन्तु जो मुनीश्वरों को 'आप यहां ठहरिये' ऐसा कहकर वसतिका में ठहरने देता है। इन तीनों को शय्याधर कहते हैं। इनके घर के आहार, पिच्छिका आदि उपकरण का त्याग करना चाहिए। यहाँ भोजन के उपलक्षण से उपकरणादि का भी ग्रहण किया गया है।

शंका—शय्याधर के घरका आहार क्यों नहीं लेते? इसमें क्या दोष है?

समाधान—१ यदि आचार्यादि शय्याधर का आहार लेने लगें तो धर्म के लोभ से शय्याधर प्रच्छन्नरूप से आहारादि की योजना करने लगेंगे। २ तथा जो आहारादि देने मे असमर्थ, दरिद्र या लोभी होगा वह वसतिका न देगा क्योंकि उसे इस जनापवाद का भय रहता है कि इस मंद भाग्य—भाग्यहीन—को तो देखो, मुनिराज इसकी वसतिका में रहते हैं और यह उन्हें आहार भी नहीं देता है। ३ जो वसतिका और आहार दोनों का दान देता है उस पर (बहुत उपकारी होने के कारण) मुनिका स्नेह होना सभव है; इसलिए मुनि शय्याधर के घर का आहार ग्रहण नहीं करते हैं।

कोई आचार्य शय्यागृह-पिंडत्याग ऐसा पाठ देकर कहते हैं कि मार्ग में विहार करते हुए साधु रात्रि में जिसके घर शयन करते हैं, दूसरे दिन उसके घर का भोजन नहीं करते हैं।

( १२ ) **राजपिण्डाभोजी**—राजा तथा राजाके सदृश महाऋद्धिवाले राजमंत्री आदि का राजशब्द से ग्रहण किया जाताहै,उनके घर का चार प्रकार का आहार तथा तृण, काष्ठ के पट्टे, आसनादि अनाहार और पिच्छी कमण्डलु आदि उपकरण ग्रहण नहीं करते हैं।

शंका—राजपिण्ड के ग्रहण से क्या दोष होता है?

समाधान—आत्मजन्य और परजन्य दो प्रकार के दोष उत्पन्न होते हैं। परजन्य दोष मनुष्यकृत और तिर्यंचकृत होताहै। तिर्यंचकृत भी दो प्रकार का है, एक ग्राम्य (गाँवके) पशुओं से तथा दूसरा जगली पशुओं से होनेवाला। ये दोनों ही पशु दो प्रकार के होते है,एक दुष्ट स्वभाववाले और दूसरे भद्रस्वभाव वाले। दुष्ट हाथी घोड़े गाय बैल भैंस मैंढ़ा कुत्ता ये गाँव के तिर्यंच राज घर मे निवास करते हैं। कारणवश इनके बन्धन से छूट (खुल) जाने पर संयमी का घात हो सकता है, तथा भद्रप्रकृति वाले उक्त तिर्यंचों के बधन से छूटकर दौड़ने से भी सयमी को पीड़ा होना सभव है। राजभवन में

पींजरे आदि बन्धनों से किसी कारणवश निकल कर भगे हुए व्याघ्र सिंहादि दुष्ट जीवों से सयमी के प्राणों का संहार होने की सम्भावना है, तथा भद्रप्रकृति वाले भागते हुए वानरादि प्राणियों से भी संयमी का मर्दन होना या चोट आना सभव है।

राजभवन में कोतवाल आदि दयाहीन लोग नौकर-चाकर, दास-दासी आदि भी रहा करते हैं। उनके कारण राजकुल में प्रवेश होना कठिन है और यदि प्रवेश भी हो जावे तो ये मदिरादि से मतवाले दास दासी आदि मुनि का उपहास करते हैं, दुर्वचन बोलते हैं या आगे जाने से रोक देते हैं।

राज-गृह में कई स्त्रियाँ अवरुद्ध ( रोकी गई ) रहती हैं वे काम से पीड़ित हुई अथवा पुत्र की इच्छुक हुई मुनि को बलात्कार से अपने घर में प्रवेश कराती हैं।

राजघर में रत्न सुवर्णादि इधर उधर पडे रहते हैं, उसे दूसरे लोग चुराकर मुनि के दोप लगा सकते हैं कि यहाँ पर मुनि आये थे ले गये होंगे। ये पर-जन्य दोप हैं। अत्र आत्म-जन्य दोषों को कहते हैं—

राजकुल मे मुनि आहार का यथार्थ शोधन नहीं कर सकते। परदे में से लाये हुए तथा आहृत आहार को भी ग्रहण करना पड़ता है। अतः शास्त्रविरुद्ध आहार का ग्रहण करने से तथा विकृति का भी सेवन होजाने से इंगाल ( अंगार ) दोष उत्पन्न होता है।

जिसने गृहस्थ अवस्था में समृद्धि ( ऐश्वर्य ) का अनुभव नहीं किया है ऐसा साधु राज भवन की बहुमूल्य मनोहर रत्नादि सम्पत्ति को देख कर तथा देवाङ्गना समान सुन्दर स्त्रियों को क्रीड़ा करती हुई देखकर विकार को प्राप्त हो सकता है। तथा उत्कृष्ट विभूति का, अन्तःपुर की अनुपम सुन्दरियों का अवलोकन कर निदान करना सम्भव है। इसलिए राजपिण्ड भोजन का त्याग करना आवश्यक बताया है।

( १३ ) **कृतिकर्मयुक्त**—जो स्वयं छह आवश्यक क्रियाओं का आचरण करते हैं, अपने से गुणों में अधिक पुरुषों की तथा गुरुजन की विनय-सुश्रूषा करते हैं, उन्हें कृतिकर्मयुक्त कहते हैं।

( १४ ) **व्रतारोपण-योग्यता**—जो उद्दिष्टादि सदोष भोजन के त्याग करने में उद्यम करने वाला है तथा गुरुजनों की भक्ति में तत्पर रहता है और विनय-धर्म में परायण है, वही व्रत धारण करने के योग्य माना गया है। वही कहा है :—

**आचेलक्के य ठिदो उद्देसादी य परिहरदि दोसे।**
**गुरुभत्तिमं विणीदो होदि वदाणं स अरिहो दु॥** ( अन० धर्मा० टीका अ० ६ श्लोक ७६ )

अर्थात्—जो नग्न परीषह के सहन करने में पूर्ण सामर्थ्य रखता है तथा उद्देशादि आहार के दोषों का सर्वथा त्याग करने में तत्पर रहता है, गुरुजन की भक्ति-सेवा मे रत रहता है और विनय-गुण से भूपित है, वही साधु व्रत धारण करने योग्य होता है।

उक्त गुण युक्त साधु की परीक्षा करके, उसको व्रतों का आरोपण (धारण) करने वाले आचार्य के गुण को व्रतारोपण-योग्यता कहते हैं।

( १५ ) **ज्येष्ठ-गुणता**—जो माता-पिता, गृहस्थावस्था के शिक्षक, आर्यिका आदि से आचरण में श्रेष्ठता होती है, उसे ज्येष्ठ-गुणता कहते हैं।

( १६ ) **प्रतिक्रमी**—मन, वचन और काय से जो अपराध किये गये हों, उन्हें आलस्य रहित होकर निराकरण करने वाले को प्रतिक्रमी कहते हैं।

( १७ ) **मासनिवासिता**—मुनीश्वर छहों ऋतुओं में ( वर्षायोग को छोड़ कर ) एक ग्रामादि में अधिक से अधिक एक जगह तीस दिन तक ठहर सकते हैं। अन्य काल में निरन्तर विहार करते हैं।

एक स्थान में चिरकाल तक ठहरने पर नित्य उद्गम दोष का परिहार करना अशक्य हो जाता है। क्षेत्र से अनुराग होता है, गौरव नष्ट होता है, आलस्य घेर लेता है, सुकुमारपना आ जाता है, जिन श्रावकों के पूर्व आहार हुआ था उन्हीं के घर पुनः-पुनः आहार लेना पड़ता है। फलतः श्रावकों से अनुराग आदि अनेक दोष उत्पन्न हो जाते हैं।

मूल आराधना टीका की टिप्पणी में बताया है कि वर्षायोग ग्रहण करने के पूर्व तथा वर्षायोग समाप्त होने के पश्चात् उसी स्थान में एक मास तक रहते हैं, यह मास-वासिता नामक स्थिति-कल्प है। कहा है :—

पडिबंधो लहुयत्तं ण जणुवयारो ण देसविण्णाणं।
णाणादीण अवुद्धी दोसा अविहारपरिकम्हि ॥ ( अन० धर्मा० टीका अ० ६ श्लो० ८१ )

अर्थात्—जो मुनि विहार नहीं करते हैं उनके क्षेत्रादि में अनुराग होता है, लघुता होती है अर्थात् गौरव जाता रहता है; जनता का उपकार नहीं हो पाता और न देश-देशान्तर का विशेष परिज्ञान होता है तथा ज्ञानादि की वृद्धि रुक जाती है। ये सब दोष एक स्थान पर रहने से उत्पन्न होते हैं।

( १८ ) **पाद्य (वर्षायोग)**—वर्षा-काल में चार मास एक स्थान पर रहने को, विहार का त्याग करने को पाद्य-नामक स्थिति-कल्प कहते हैं।

वर्षाकाल में भूमि त्रस और स्थावर जीवों से व्याप्त हो जाती है। उस समय भूमि का प्रत्येक प्रदेश जीव से युक्त होता है। उस समय से मुनि के संयम का विनाश होता है। वृष्टि के कारण शीत वायु के चलते रहने से मुनि के शरीर की विराधना होना सम्भव है। उस प्रायः जलमग्न रहते हैं, इसलिए कुए, बावड़ी आदि में गिरने की सम्भावना रहती है, जल से आच्छन्न होने से पाँव आदि में कांटे, पत्थर

आदि के गड़ जाने की तथा ठूंठ ( स्थाणु ) आदि की चोट लगने का भय रहता है, कीचड़ की बाधा होती है। इसलिए मुनीश्वर वर्षायोग में एक जगह एकसौ बीस दिन ( ४ मास ) तक ठहरते हैं। यह उत्सर्ग मार्ग ( सामान्य नियम ) है।

कारण विशेष से हीनाधिक ठहर सकते हैं। आषाढ़ शुक्ला दशमी के दिन ठहरे हुए संयमी कार्तिक शुक्ला पूर्णिमा से तीस दिन आगे और ठहर सकते हैं। वृष्टि बहुत हो रही हो, श्रुत ( आगम ) का अभ्यास करना हो, विहार करने की शक्ति न हो, किसी वृद्ध या रोगी साधु का वैयावृत्त्य करना हो आदि किसी प्रयोजन से एक जगह उक्त समय पर्यन्त ठहरने को उत्कृष्ट काल माना है।

प्लेग, हैजा आदि भयानक रोगों के उत्पन्न होने पर, दुर्भिक्ष पड़ने पर, गाँव या देश में उपद्रव उपस्थित होने पर अथवा गच्छ के नाश के निमित्त मालूम होने पर वर्षायोग ( चातुर्मास ) मे भी मुनि अन्य स्थान में गमन कर सकते हैं। यदि मुनि वहाँ पर ही ठहरे रहें तो उनके रत्नत्रय का विनाश हो जाने की पूर्ण सम्भावना रहती है। इसलिए आषाढ़ की पूर्णिमा के बीतने पर प्रतिपदा वगैरह तिथियों में अन्यत्र गमन कर सकते हैं। अतः बीस दिन एकसौ बीस दिनों में कम किये जाते हैं, इस प्रकार काल की हीनता है। यह पाद्य अर्थात् वर्षायोग नाम का स्थितिकल्प है। ऐसा मूलाराधना टीका में उल्लेख है। टिप्पणी में यह कहा है कि दो-दो महीने से निषिद्धिका-द्रष्टव्य है। यह पाद्य ( वर्षायोग ) नाम का स्थितिकल्प बताया गया है।

यहाँ तक आचार्य के अठारह गुणों का वर्णन किया। बारह प्रकार के तप का वर्णन पञ्चाचार अधिकार में आगे करेंगे, वहाँ से जान लेना चाहिये। षट् आवश्यकों का वर्णन मूल गुणाधिकार में कर आये हैं।

## उपाध्याय का स्वरूप

**जो रयणत्तयजुत्तो णिच्चं धम्मोवदेसणे णिरदो।**
**सो उवज्झाओ अप्पा जदिवरवसहो णमो तस्स ॥५३॥** ( द्रव्यसं० )

अर्थ—जो बाह्य रत्नत्रय और अन्तरङ्ग रत्नत्रय के आचरण मे उद्यमशील हैं। जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल—इन छह द्रव्यों मे से एक निज शुद्धात्म-द्रव्य को, जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म और आकाश—इन बहुप्रदेशी पाँच अस्तिकायों में से एक निज शुद्ध जीवास्तिकाय को, जीव, अजीव, आस्रव, बंध, संवर, निर्जरा और मोक्ष—इन सात तत्त्वों में से एक निज शुद्ध आत्म-तत्त्व को, जीवादि सात तत्त्वों में पुण्य और पाप मिला देने से नवपदार्थ होते हैं, उनमे से एक निज शुद्ध आत्म पदार्थ को उपादेय और शेष द्रव्य, शेष अस्तिकाय, शेष तत्त्व और शेष पदार्थों को हेय और इसी तरह उत्तम क्षमा आदि दश धर्म को उपादेय समझते हैं तथा शिष्यादि को भी वैसा ही नित्य उपदेश देते हैं और जो पञ्चेन्द्रियों के विषयों को जीत कर अपने शुद्ध आत्मा मे प्रयत्न करने वाले संयमियों में प्रधान हैं, उन उपाध्याय-परमेष्ठी को मैं वचन एवं काय द्वारा द्रव्य नमस्कार और मन द्वारा भाव-नमस्कार करता हूँ।

## प्रवर्तक का स्वरूप

"यो नियोजयति संघस्थान् भुक्तियात्रादिकर्मणि ।
प्रवर्त्तकः स विज्ञेयः शास्त्रनीतिविशारदः ॥"

अर्थ—जो संघ के साधुओं के लिए भिक्षादि की अनुकूल व्यवस्था करते हैं तथा संघके योग्य क्षेत्रमें विहार कुशल क्षेमादि कार्यों के करने में निपुण हैं और व्यवहार-नीति तथा धर्म-नीति में निष्णात हैं, वे संघ के प्रवर्त्तक माने गये हैं।

भावार्थ—संघ का प्रवर्त्तक-मुनि संघ की भिक्षा, विहारादि सब प्रकार की सुव्यवस्था करता है। शीतकाल में किस देश में विहार करने से मुनियों के शारीरिक स्वास्थ्य और आत्मीय स्वास्थ्य ( रत्नत्रय ) की वृद्धि होगी ? उष्णकाल से किस सरस और सजल शीत-प्रधान देश में विहार करने से सघ अपने धर्म की वृद्धि कर सकेगा ? वर्षाकाल मे कौन देश संघ के ठहरने योग्य है ? जहाँ पर जीव-जन्तुओं की अधिक उत्पत्ति न होती हो तथा जो सघ के अन्तरङ्ग और बाह्य स्वास्थ्य का साधक हो वही क्षेत्र विहार करने योग्य होता है। किस क्षेत्र में विहार करने से जनता का अधिक उपकार होगा ? इस समय धर्म का प्रकाश करना किस क्षेत्र में अत्यन्त आवश्यक है ? कौनसा देश साधारण ज्ञान के धारक मुनियों के योग्य है और किस क्षेत्र में शास्त्र-विशारद मुनिराजों के विहार की आवश्यकता है इत्यादि प्रत्येक बात की देखभाल कर सुव्यवस्था करना प्रवर्त्तक मुनि का कर्तव्य होता है। वही आचारसार में कहा है :—

प्रभावनाधिकोऽबाधमन्नाद्यैः संघवर्त्तकः ।
जगदादेयवाग्मूर्तिर्वर्तकः कालदेशवित् ॥३५॥ (अ० २)

अर्थ—जो धर्म की प्रभावना करने मे सिद्ध हस्त है तथा भिक्षादि से निर्बाध संघ की व्यवस्था करने वाला है, जिसके वचन लोगों को अमृत के समान प्रिय और जिसकी वीतरागमय मंजुल मूर्ति सब को प्यारी लगती है तथा जो देश और काल के स्वरूप का ज्ञाता होता है, वह साधु सघ का प्रवर्त्तक होता है।

## स्थविर और गणधर का स्वरूप

समयस्थितिसद्गीतिः स्थविरः स्याद्गुणस्थिरः ।
गणरक्षाक्षमः सूरिर्गुणी गणधरः स्मृतः ॥३६॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थ—जिसको समय की परिस्थिति का पूर्ण अनुभव है, तथा कुलपरम्परा से चली आई रीति, प्रवृत्ति और सघ की आम्नाय को जो अच्छी तरह जानता है वह स्थिर गुण वाला साधु स्थविर कहलाता है।

जो विद्वान् साधु गण संघ) को आने वाली आपत्तियों से बचाकर सब तरह सुरक्षित रखने की क्षमता रखते हैं, उन्हें गणधर कहते हैं। रोगी, बाल, वृद्ध, नवदीक्षित आदि साधुओं की यथायोग्य देखभाल करने का कार्य-भार गणधर पर ही रहता है।

पूर्व वर्णित साधुजन के उपकारक आचार्य, उपाध्यायादि पाँच प्रकार के साधु जिस संघ में हों, उसी संघ में आत्महितेच्छु साधुओं को रहना चाहिए। जहाँ ये न हों वहाँ कभी न रहना चाहिए। यहाँ पाठकों को संक्षेप में उन साधुओं का स्वरूप भी बतला देते हैं, जो बाह्य में दिगम्बर भेप धारण किये हुए हैं, किन्तु जिनमें दि० जैन साधुओं के गुण नहीं पाये जाते हैं, और भोले जीव उनको साधु समझते हैं एवं ठगे जाते हैं, इसलिये संक्षिप्त रूप से उनका स्वरूप हर एक सज्जन को समझलेना चाहिए; जिससे वह उनके संसर्ग से अपने धर्म को नष्ट न कर दे। उनका स्वरूप निम्न प्रकार है :—

पासत्थादीपणयं णिच्चं वज्जेह सव्वधा तुम्हे।
हंदि हु मेलणदोसेण होइ पुरिसस्स तम्मयदा ॥३३६॥ ( भग० आ० प्राकृत )

पार्श्वस्थासन्नसंसक्तकुशीलमृगचारिणः।
मलिनीक्रियते शश्वत् कज्जलेनेव संगतम् ॥३४२॥
कषायाकुलचित्तानां पार्श्वस्थानां दुरात्मनाम्।
भुजगानामिव त्याज्यः संगश्छिद्रगवेषिणाम् ॥३४३॥ ( सं० भग० आ० )

अर्थ—पार्श्वस्थ, अवसन्न, ससक्त, कुशील और मृगचारी ये पाँच साध्वाभास ( झूठे साधु ) है। इनका दूरसे ही त्याग करदेना चाहिए। क्योंकि इनका संसर्ग करने वाले पुरुष भी उनके समान आचरण-भ्रष्ट होजाते हैं। जैसे कज्जल के संसर्ग से शरीर मलीन हो जाता है, वैसे ही कषाय से व्याकुल चित्तवाले पाखण्डियों के सम्पर्क से आत्मा मलीन होजाता है। जैसे सर्प अपने-निवास करने के लिए छिद्र ( छेद ) ढूंढ़ता रहता है, वैसे ही दूसरों के छिद्र ( दोष ) ढूंढ़ने वाले ये पार्श्वस्थादि साधु होते हैं। इसलिये सर्प के समान इनका सम्पर्क विनाश का कारण होता है। अब इन पार्श्वस्थादि का भिन्न २ स्वरूप लिखते हैं।

## पार्श्वस्थ का स्वरूप

वसदीसु अ पडिवद्धो अहवा उवकरणकारओ भणिओ।
पासत्थो समणाणं पासत्थो णाम सो होइ ॥१॥

अर्थ—जो साधु-भेष को धारण किये हुए वसतिका में आसक्ति रखते हैं, एक ही जगह निवास करते हैं, पिच्छिका आदि उपकरणों से आजीविका करते हैं, मुनिव्रतों के आचरण में शिथिल रहते हैं, मुनियों के पार्श्व ( नजदीक ) मे रहते हैं अर्थात् महाव्रतों के पालन करने में उनके बहुत पीछे रहते हैं और आचरण शून्य होते हैं, उन्हें पार्श्वस्थ कहते हैं।

### संसक्त का स्वरूप

"वेज्जेण व मंतेण व जोइसकुसलत्तणेण पडिबद्धो ।
रायादी सेवंतो संसत्तो णाम सो होइ ॥२॥"

अर्थ—जो वैद्यक से वा मन्त्र-तन्त्र से अथवा ज्योतिष से अपनी आजीविका करते हैं अथवा राजादि की सेवा करते हैं उन्हें संसक्त कहते हैं।

भावार्थ—जो साधु नाम धारण कर साधु के आचरण से हीन होता है और साधु के लिए अयोग्य बताये गये कार्यों को करता है, औषध-चिकित्सा से मन्त्र, तन्त्र, झाड़ा, फूका आदि प्रयोगों से एवं ज्योतिष शास्त्रादि से भविष्य-कथन द्वारा अपनी जीविका चलाता है, राजा अथवा किसी ऐश्वर्यशाली का कृपा-पात्र बन कर अपना निर्वाह करता है, उसे संसक्त कहते हैं। जो गृहस्थों के साथ निरन्तर संसर्ग रखता है और धनादि परिग्रह मे आसक्त रहता है, उसे संसक्त कहते हैं।

### अवसन्न का स्वरूप

"जिणवयणमयाणंतो मुक्कधुरो णाणचरणपरिभट्ठो ।
करणालसो भवित्ता सेवदि ओसण्ण सेवाओ ॥३॥"

अर्थ—जो जिनेन्द्रदेव के वचनों से अनभिज्ञ हैं, जिसने चारित्र के भार को उतार दिया है, जो ज्ञान और चरित्र से पतित है, और क्रिया-पालन में आलसी है, उसे अवसन्न कहते हैं।

अर्थात् जो जैन सिद्धान्त के ज्ञान से शून्य है; जिसे तत्वज्ञान नहीं है और जो आचरण से भी भ्रष्ट है, जो वाह्य क्रियाओं का भी पालन नहीं करता है, बिना नकेल के ऊँट के समान स्वच्छंद आचरण करता है और भोले जीवों को मिथ्या-मार्ग का उपदेश देकर उन्मार्ग-गामी बना देता है, ऐसे पतित साधु को अवसन्न कहते हैं।

### मृगचारी का स्वरूप

"आयरियकुलं मुच्चा विहरदि एगागिणो य जो समणो ।
जिणवयणं णिंदंतो सच्छंदो हवइ मिगचारी ॥४॥"

अर्थ—जो मुनि संघ का त्याग करके स्वच्छन्द होकर एकाकी ( अकेला ) विहार करता है, जिनेन्द्र देव के उपदेश से विपरीत मार्ग का उपदेश करता है, तथा जिन वचनों की निन्दा करता है, उस उच्छृङ्खल साधु को मृगचारी कहते हैं।

भावार्थ—जिनेन्द्र भगवान् की आज्ञा है कि अकेला मुनि विहार न करे। जो गुरु-आज्ञा की अवहेलना कर, सघ को त्याग कर स्वच्छन्द गमन करता है, वह मृग ( पशु ) समान आचरण करने वाला भ्रष्ट-साधु मृगचारी कहलाता है। वह जिनागम के अनुसार वन्दना करने योग्य नहीं है। जो गृहस्थ,जिनाज्ञा से विपरीत चलने वाले, गुरु के अकुश की परवाह न कर अपनी मनमानी पद्धति पर चलने वाले मृगचारी ( भ्रष्ट-साधु ) को साधु मान कर उसका अनुमोदन और समर्थन करते हैं, वे जिन-शासन का तिरस्कार करते हैं। उनका श्रद्धान मिथ्यात्व का पोषण करने वाला है। उनका ज्ञान और चारित्र जिनेन्द्र देव के उपदिष्ट मार्ग से विपरीत होने के कारण अनन्त ससार का कारण होता है। जो आत्म-हितैपी साधु हैं वे जिनाज्ञा से विरुद्ध प्रवृत्ति नही करते हैं। धर्म-श्रद्धालु श्रावक हीन-पतित-साधु को सन्मार्ग मे प्रवृत्ति कराने का भरसक प्रयत्न करते हैं। यदि प्रयत्न करने पर भी कोई हीन साधु विरुद्ध प्रवृत्ति को न छोड़े तो निर्भीक होकर जिन-मार्ग की रक्षा करने के हेतु उसके साथ किसी प्रकार का सम्पर्क नहीं रखना चाहिए। यही मुनि-मार्ग की रक्षा का अमोघ उपाय है तथा मुनि-भक्ति का सच्चा परिचय है।

## कुशील का स्वरूप

"कोहादिकलुसिदप्पा वयगुणसीलेहिं चावि परिहीणो।
संघस्स अणयकारी कुसीलसमणोत्ति णायव्वो ॥५॥"

अर्थ—क्रोधादि कषायों से जिसकी आत्मा कलुषित ( मलीन ) हो रही है, जो व्रत, गुण और शील से रहित है, तथा संघ में अनीति का व्यवहार या प्रचार करने वाला है, ऐसे दुर्वृत्त साधु को कुशील कहते हैं।

भावार्थ—जिस साधु की आत्मा में क्रोधाग्नि की ज्वालाएँ जलती रहती है, जो मान के शिखर पर आरूढ़ रहता है, अपने सामने दूसरों को हीन समझता है, जो मायाचार और लोभ के मैल से सदा मलीन रहता है, जो अहिंसादि व्रतों, उत्तम क्षमादि धर्मों और व्रत-रक्षक गुणों से हीन है, संघ मे उपद्रव, कलहादि करने का जिसका स्वभाव सा होगया है उस दुःशील के धारक साधु को कुशील साधु कहते है।

ये पाँचों प्रकार के साधु पतित, हीनाचारी व जिन-शासन के विपरीत चलने वाले हैं, इसलिये इनका सम्पर्क सर्वथा त्याज्य है। प्राण जाने की सम्भावना होने पर भी इनका साथ नहीं करना चाहिए और न किसी प्रकार की इन्हें सहायता देना चाहिए।

अब आगे दिखलाते हैं कि मार्ग में आचार्य की आज्ञा के अनुसार विहार करते हुए शिष्य को यदि कोई पुस्तकादि वस्तु मिल जावे तो आचार्य को निवेदन कर दे। वे ही इसके प्रबन्ध करने के योग्य हैं।

जंतेणंतरलद्धं सच्चित्ताचित्तमिस्सयं दव्वं ।
तस्स य सो आइरिओ अरिहदि एवंगुणो सो वि ॥१५७॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—मार्ग में विहार करते समय साधु को शिष्यादि सचित्त; पुस्तक, पिच्छी आदि अचित्त और पुस्तकादि सहित शिष्यादि मिश्र पदार्थ यदि प्राप्त हो जाय तो यह बात आचार्य को निवेदन कर दे। स्वयं उसकी कोई व्यवस्था न करे। इस विषय में जो भी कुछ उचित कर्तव्य है उसे करने के लिए आचार्य की आज्ञा प्राप्त करना आवश्यक है। यदि ऐसा न किया जाय तो वह जिनेन्द्रदेव की आज्ञा का उल्लंघन करना कहलायेगा।

जो साधु, आचार्य की आज्ञा प्राप्त करके विशेष ज्ञान की प्राप्ति के लिए दूसरे संघ में जाता है, उस संघ के आचार्य में कैसे गुण होने चाहिए, इसे दिखाते हैं :—

संगहणुग्गहकुसलो सुत्तत्थविसारओ पहियकित्ती ।
किरिआचरणसुजुत्तो गाहुयआदेज्जवयणो य ॥१५८॥
गंभीरो दुद्धरिसो सूरो धम्मपहावणासीलो ।
खिदिससिसायरसरिसो कमेण तं सो दु संपत्तो ॥१५९॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—जो दीक्षा देकर शिष्यों के संग्रह करने तथा दीक्षित साधुओं को शास्त्रादि का ज्ञान देकर उन्हें योग्य बनाने में प्रवीण हैं, जो सूत्र और अर्थ के पूर्ण वेत्ता हैं, जिनकी कीर्ति संसार में विस्तृत है, जो क्रिया और आचरण में अनुरक्त हैं तथा जिनके वचन कर्ण-प्रिय और आदरणीय होते हैं, जिनका हृदय गुणों से गम्भीर है, परवादी जिनका पराभव करने में असमर्थ हैं; जो शूरता गुण से विभूषित हैं तथा धर्म की प्रभावना करने में तत्पर रहते हैं, जो क्षमा धारण करने में पृथ्वी के समान हैं, संघ के साधुओं और भव्य जीवों के चित्त में शान्ति पहुँचाने के लिए चन्द्रमा के समान हैं, तथा निर्मलता और गम्भीरता में समुद्र के समान हैं, ऐसे गुणों के धारक आचार्य को ज्ञानोपार्जन के लिए प्राप्त करे।

भावार्थ—जिस साधु ने अपने संघ के उपाध्याय या आचार्य के पाद मूल में रह कर उनसे स्व-सिद्धान्त का यथायोग्य शिक्षण प्राप्त कर लिया है, वह विशेष शास्त्राध्ययन करने के लिए अपने आचार्य से आज्ञा प्राप्त कर किसी दूसरे योग्य संघ में जाता है, उस संघ के अधिनायक आचार्य में कैसे गुण होने चाहिए—यह इस गाथा-युगल में दिखलाया गया है।

जो आचार्य नवीन शिष्यों का संग्रह करता रहता है, तथा संग्रह किये हुये दीक्षित शिष्यों को शास्त्र-ज्ञान, नीति एवं व्यवहार-ज्ञान की शिक्षा देकर योग्य बनाने में दक्ष ( निपुण ) है, उसके पाद-मूल में रहकर आगन्तुक शिष्य अपने उद्देश्य की पूर्त्ति कर सकता है। यदि वह आचार्य स्वय ही शास्त्र-रहस्यानुभवी न हो तो उससे लाभ के बदले हानि की सम्भावना रहती है। इसलिए कहा है कि वह सूत्र और अर्थ के रहस्य का पूर्ण वेत्ता हो और उसकी ज्ञान-विषयक कीर्त्ति संसार में प्रख्यात हो। क्योंकि प्रख्यात आचार्य के शिष्य की भी संसार में प्रतिष्ठा और ख्याति होती है। प्रख्यात व्यक्ति के उपदेश व शिक्षा का लोगों के चित्त में असर भी होता है।

आचार्य में पॉच नमस्कार, छह आवश्यक, आसिका और निषेधिका—ये तेरह प्रकार की क्रियाएँ और पॉच महाव्रत, पाँच समिति व तीन गुप्ति—यह तेरह प्रकार का चारित्र होना चाहिए। क्योंकि जो आचार्य क्रिया और आचरण से हीन होता है, उसके शिष्य भी क्रिया और आचरण से शून्य होते हैं। उसके उपदेश और आदेश का शिष्यों पर कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता है।

उक्त गुणों से विभूषित होने के अतिरिक्त आचार्य में ग्राह्य-वचनता का भी गुण होना चाहिए। यदि उसके वचन ग्राह्य और आदरणीय नहीं होंगे तो उसकी आज्ञा व उपदेश शिष्यों या जन-समूह के हित करने में समर्थ नहीं हो सकेंगे। इसलिए आचार्य के वचन ग्रहण करने योग्य अर्थात् प्रामाणिक और सारमय होने चाहिए। आचार्य को शिष्य व पात्र की योग्यता, शक्ति आदि को लक्ष्य में रखकर हित, मित और प्रिय वचन बोलना चाहिए। आचार्य क्षमा धारण करने में पृथ्वी के समान होते हैं, क्रोध को उत्पन्न करने वाले प्रबल कारणों के उपस्थित होने पर भी उनके अन्तःकरण में नित्य क्षमा का साम्राज्य रहता है, जिससे उनके चित्त में क्षमारूपी जल का प्रवाह सतत बहता रहता है। जिन पर क्रोधाग्नि प्रज्वलित करने के बाह्य कारण कुछ असर नहीं करते, सब अपने आप शान्त हो जाते हैं। जिनके वचन व कार्य शिष्य समूह व जनता को चन्द्रमा की किरणों के समान शान्ति और आह्लाद उत्पन्न करने वाले होते हैं, जिनका हृदय समुद्र के समान क्षोभ रहित निर्मल और गम्भीर होता है, शिष्य के अपराधों को सुन कर व देख कर जो क्षोभित नहीं होते और न बाहर में कभी उनको प्रकाशित करते हैं, किन्तु उनको योग्य प्रायश्चित्त देकर शुद्ध कर लेते हैं, वे आचार्य परमेष्ठी धन्य हैं।

संघ-नायक में ओजस्विता एव तेजस्विता गुण भी होने चाहिए। जिनका वाद-विवाद में परवादी भी तिरस्कार न कर सकें, जो शौर्य गुण से भरपूर हों, कठिन से कठिन कार्य करने में भी जो पीछे पॉव नहीं दें, जो स्वमत की स्थापना अर्थात् जैन-सिद्धान्तों की सिद्धि करने आदि धर्म-प्रभावना के कार्यों में सदा तत्पर रहते हों—इत्यादि अनेक गुणों से अलकृत उन्हीं आचार्य के सम्पर्क में रहकर ही शिष्य अपने उद्देश्य की सिद्धि कर सकता है। इसलिए उक्त गुण युक्त आचार्य की छत्र-छाया में रहता हुआ एव कल्याणकारी मुनिधर्म का योग्य रीति से पालन करता हुआ शिष्य विद्योपार्जन में अग्रसर होवे।

अब शिष्य अन्य संघ के आचार्य के निकट जावे तब उसके प्रति संघाधिपति आदि का क्या कर्तव्य है, इसका निरूपण करते हैं।

आएसे एज्जंतं सहसा दट्ठूण संजदा सव्वे ।
वच्छल्लाणासंगहपणमणहेदुं समुट्ठन्ति ॥१६०॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—मार्ग के अनेक प्रकार के परिश्रम का अनुभव करके आये हुए पाहुने मुनि को देखकर संघ मे स्थित सब मुनीश्वर वात्सल्य-भाव से सर्वज्ञ की आज्ञा का पालन करने के लिए तथा आगन्तुक साधु को आत्मीय ( अपना ) बनाने के लिए नम्रता पूर्वक एकदम खड़े हो जावें।

भावार्थ—आगन्तुक अतिथि का यथायोग्य सत्कार करना, भक्ति, प्रेम तथा विनय प्रकट करना आर्य पुरुषों का आदर्श धर्म रहा है। इसी आर्य-धर्म का पालन करने के निमित्त संसार के ऐश्वर्य, धन-सम्पत्ति आदि का त्याग करके बनवासी, परम विरक्त तपोधन भी अपने योग्य पाहुन-गति करने मे कभी नहीं चूकते। वे उसे अपना परम धर्म समझते हैं। घर पर ( संघ में ) आये हुए अतिथि (पाहुने साधु) का आतिथ्य करने में आचार्य महाराज ने चार कारण प्रदर्शित किये हैं—

( १ ) वात्सल्य के कारण सहृदय मुनीश्वरों का हृदय सधर्मा आगत साधु के प्रेम से पूरित हो जाता है, उस प्रेम-प्रवाह की कल्लोलें उनके हृदय में प्रबल वेग से उमड़ कर इतनी लहराती है कि उनके हृदय मे नहीं समाती; इसलिए वे मुनीश्वर आगत साधु को भी उस प्रेम-कल्लोल से सिंचित करने के लिए सहसा उठ खड़े होते हैं।

( २ ) सर्वज्ञ जिनेन्द्र देव की आज्ञा का पालन करना प्रत्येक आत्म-कल्याण के इच्छुक भव्य का मुख्य कर्तव्य होता है। इसलिए संघ के सम्पूर्ण मुनिराज आगत सधर्मा अतिथि साधु का सत्कार करने के लिए अपने स्थान से उठ खडे होते हैं। क्योंकि—"आणासंगहवच्छलदाए अब्भुट्ठेयो समणो सुत्तत्थविसारदो उवासेज्ज" अर्थात्—सर्वज्ञ देव की आज्ञा, संग्रह और वात्सल्य प्रकट करने के लिए सूत्रार्थ-विशारद संघस्थ-साधु, आगत साधु के लिए खड़े होवें, ऐसी सर्वज्ञ देव की आज्ञा है। ऐसा कहा है।

( ३ ) किसी अपरिचित व्यक्ति को आत्मीय बनाने का मुख्य-मन्त्र प्रेम है। इसीलिए प्रेम को वशीकरण मन्त्र कहते हैं। क्योंकि प्रेम ही हृदय का आकर्षण करने वाला है। अतः आगन्तुक साधु के प्रति अपना प्रेम व्यक्त करने के लिए साधुओं को प्रेम पूर्वक उठकर उसकी आवभगत करना चाहिए।

( ४ ) 'विणयमूलो धम्मो' विनय धर्म का मूल है। नम्रता गुणों का आधार है। जिस आत्मा में नम्रता होती है, उसमे सम्पूर्ण गुण आकर स्वतः निवास करते हैं। इसलिए मुनीश्वर अपनी विनयशीलता-नम्र-भाव-दिखला कर सम्पूर्ण संघ को गुणवान् और मञ्जुल-प्रकृति घोषित करने के लिए आगत अतिथि का विनय करने के निमित्त उठ खडे होते हैं।

वही भगवती-आराधना में भी कहा है :—

आएसं एज्जंतं अब्भुट्ठंति सहसा हु दट्ठूणं ।
आणासंगहवच्छलदाए चरणे य णादुं जे ॥४१०॥

अर्थ—आगत अतिथि साधु को देखकर सघ-स्थित समस्त मुनीश्वर सर्वज्ञ की आज्ञा पालन करने के हेतु, वात्सल्य-भाव प्रकट करने के निमित्त तथा चारित्र का परिज्ञान करने के हेतु आगत साधु को स्वीकार करने के लिये उठ कर खड़े हो जाते हैं, यही उनका कर्तव्य है।

इसके विषय में और भी कहा है:—

पच्चुग्गमणं किच्चा सत्तपदं अण्णमण्णपणमं च ।
पाहुणकरणयकदे तिरयणसंपुच्छणं कुज्जा ॥१६१॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—अतिथि साधु को आया हुआ देखकर सात पैंड उसके सम्मुख जाकर परस्पर एक दूसरे को वन्दना, प्रति-वन्दना करे, पाहुने के योग्य कर्तव्य करने के पश्चात् सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र के विषय में कुशलक्षेम पूछे, तथा आगत मुनि के साथ सहवास (एक साथ आचरण) करेंगे, इसलिये उस मुनि की स्वाध्याय, वन्दनादि छह आवश्यक, शयन करने योग्य प्रदेश, भिक्षा, मल-मूत्रादि का त्याग इत्यादि कार्यों की परीक्षा करने के निमित्त तीन रात्रि पर्यंत संघाटक ( सहायता ) तथा शय्या ( वसतिका ) और संस्तर देवे । अर्थात् आचार्य तीन रात तक उसे सघ मे रखने की आज्ञा और उसे शय्या एव संस्तर देते हैं। 'अज्ञातकुलशीलस्य वासो देयो न कस्यचित्'—जिसके कुल व शील ( आचरण ) का परिचय न हो उसके साथ वास करने का नीति-शास्त्र में निषेध है । इसलिए आचार्य आगत साधु की क्रिया, आचार, स्वभावादि जानने के लिए केवल तीन रात्रि तक संघ मे स्थान देते हैं। तथा—

आगंतुयवत्थव्वा पडिलेहाहिं तु अण्णमण्णाहिं ।
अण्णोण्णकरणचरणं जाणणहेदुं परिक्खंति ॥१६३॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—आगन्तुक और संघ में स्थित साधु दोनों एक दूसरे की परिस्थिति का ज्ञान करने के लिए परस्पर की प्रतिलेखनादि क्रियाओं की और व्रत समिति आदि तेरह प्रकार के चारित्र की परीक्षा करते हैं।

भावार्थ—सामायिक, स्तवन, वन्दना, प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान, कायोत्सर्ग रूप षडावश्यक क्रियाओं के यथायोग्य परिपालन करने में; शरीर, उपकरण, शय्या, भूमि आदि को नेत्रों द्वारा तथा पिच्छिका से शोधन व मार्जन करने मे, तथा पुस्तक, कमण्डलु, पिच्छी आदि के उठाने, रखने मे; उठने, बैठने, मार्ग चलने मे, स्वाध्याय करने में; भोजन ग्रहण करने मे एक-दूसरे की परीक्षा करते हैं । इसी प्रकार अहिंसा के पालन करने मे,

सत्य वचन के उच्चारण करने में, अचौर्य, ब्रह्मचर्य तथा परिग्रह-त्याग महाव्रत के आचरण करने में, ईर्या भाषादि पाँच समितियों के पालन और मन-वचन-काय गुप्ति के धारण करने में भी एक-दूसरे की जाँच करते हैं।

आगन्तुक साधु को भी संघ के साधुओं की उक्त प्रकार से परीक्षा करना चाहिए, क्योंकि जिस संघ में ज्ञानादि की विशेष उन्नति के लिए वह आया है, कदाचित् उस संघ के साधु शिथिलाचारी हों तो उसके चारित्र में शिथिलता आ सकती है, इसलिए वह साधु भी संघ के साधुओं की परीक्षा करता है तथा उस संघ के साधु भी आगन्तुक साधु के आचरणादि की परीक्षा करते हैं। कहीं यह आगन्तुक साधु हीनाचारी, कलह-प्रिय या उच्छृङ्खल न हो, क्योंकि दुष्ट प्रकृति या हीनाचारी साधु का सम्पर्क अन्य साधुओं के ऊपर बुरा असर डालता है। जैसे-एक भैंसा तालाब के पानी को गदला करने में समर्थ होता है वैसे ही एक दुष्ट स्वभाववाला साधु संघ में विकृति उत्पन्न कर सकता है; अतः संघ के साधु आगन्तुक मुनि की परीक्षा अवश्य करते हैं।

किन-किन बातों में उसकी परीक्षा करते हैं—इसे और भी कहते हैं :—

आवासयठाणादिसु य पडिलेहणवयणगहणणिक्खेवे।
सज्झाए य विहारे भिक्खग्गहणे परिच्छंति ॥४१२॥ (भग० आ०)

अर्थ—संवर और निर्जरा के अभिलाषी साधुओं के द्वारा अवश्य किये जाने वाले सामायिक आदि कृत्यों को आवश्यक कहते हैं, उनमें आत्मा का परिणमन करने को आवश्यक स्थिति कहते हैं। अर्थात् सामायिकादि छह आवश्यकों का पालन करता है या नहीं और करता है तो योग्य समय पर करता है या नहीं? यह साधु द्रव्य-सामायिकादि में प्रवृत्ति करता है या भाव-सामायिकादि में? (वचन से सामायिक आदि पाठ उच्चारण करने को तथा काय से सामायिक आदि की क्रिया करने को द्रव्य-सामायिकादि कहते हैं। अशुभ योग का त्याग करने, तीर्थंकरों के गुणों का स्मरण करने, आचार्य-उपाध्याय आदि पूजनीय पुरुषों का गुण स्मरण करने, अपने व्रतों में लगे हुए अतिचारों की निन्दा वगैरह करने, त्याग करने योग्य पदार्थों का त्याग करने, शरीर के अनुराग का त्याग करने इत्यादि संवर एवं निर्जरा के कार्यों के करने से भाव-सामायिकादि होते हैं।) उनमें आगत साधु की प्रवृत्ति होती है या नहीं? यह परीक्षा करते हैं।

यह भूमि पुस्तकादि प्रतिलेखन (मार्जन) करने योग्य है या नहीं? इस प्रकार यह आगत साधु नेत्रों से देखता है या नहीं देखता? लघु व कोमल पिच्छी से प्रमार्जन करता है या नहीं? अथवा शीघ्रता से प्रमार्जन करता हुआ जन्तुओं को पीड़ा देता है क्या? या दूरस्थित जीवों को नीचे गिराता है क्या? परस्पर विरोधी जीवों को एक साथ मिलाता है क्या? आहार में तत्पर हुए जीवों की, आहार ग्रहण करते हुए जीवों की, जो अण्डों को ग्रहण किये हुए हैं—उन जीवों की, अपने निवास-क्षेत्र में ठहरे हुए जीवों की, मूर्छा को प्राप्त हुए जीवों की प्रमार्जना यह साधु करता है या नहीं करता है, इसकी परीक्षा करते हैं।

आगत साधुके वचनों की परीक्षा इस प्रकार करते हैं—यह साधु कठोर वचन बोलता है क्या ? पर की निन्दा और आत्म-प्रशंसासूचक वचनों का उच्चारण करता है क्या ? आरम्भ और परिग्रह मे प्रवृत्ति कराने वाले वचन उच्चारण करता है क्या ? मिथ्यात्व के पोषक वचन बोलता है क्या ? मिथ्या-ज्ञान का प्रकाश करने वाले वचन, असत्य वचन अथवा गृहस्थों के से वचन अर्थात् तुम वहाँ जाओ, तुम अमुक काम करो इत्यादि सावद्य प्रवृत्ति कराने वाले वचन अपने मुँह से निकालता है क्या ? इस प्रकार वचन की परीक्षा करते हैं।

यह साधु जिस स्थान से वस्तु लेता है अथवा जहाँ रखता है उन दोनों स्थानों का प्रमार्जन करके उठाता है या रखता है अथवा प्रमार्जन किये बिना ही उठाता या रखता है ? इसकी परीक्षा करते हैं।

यह साधु कालादि, शुद्धि का विचार करके स्वाध्याय करता है या नहीं ? अथवा जिस ग्रन्थ का यह मुनि पठन करता है उसके अर्थ का व्याख्यान कैसा करता है ? इसकी परीक्षा करते हैं।

विहार की परीक्षा इस प्रकार करते हैं—यह साधु अपने निवास स्थान से आगमोक्त दूरी पर जीव-जन्तु रहित, छेद बिल रहित, समतल, विरोध रहित, मार्ग पर चलने वाले मनुष्य जिसे देख न पावें ऐसे स्थंडिल प्रदेश मे अपने शरीर के मल-मूत्रादि का त्याग करता है या नहीं ? इस प्रकार विहार की परीक्षा करते हैं।

आगत साधु की भिक्षा के विषय में इसतरह परीक्षा करते हैं कि भ्रामरी के लिए निकला हुआ यह साधु जैसी भिक्षा मिल जावे वैसी ही ले लेता है ? अथवा नवकोटि से शुद्ध आगमानुसार भिक्षा ग्रहण करता है ?

इस विषय में मूलाचार मे भी उक्त गाथा के अनुकूल गाथा कही है—

आवासयठाणादिसु पडिलेहणवयणगहणणिक्खेवे ।
सज्झाएग्गविहारे भिक्खग्गहणे परिच्छंति ॥१६४॥ ( समा० )

भगवती आराधना की गाथा के पाठ मे और उक्त गाथा के पाठ मे केवल तृतीय चरण मे अन्तर है। भगवती आराधना मे 'सज्झाए य विहारे' ऐसा पाठ है और मूलाचार मे 'सज्झाएग्गविहारे' ऐसा पाठ है। मूलाचार मे स्वाध्याय और एकलविहार ( गमनागमन ) के विषय में परीक्षा करने के लिए लिखा है और भगवती आराधना मे स्वाध्याय और विहार ( शरीर के मल-मूत्रादि का त्याग करना ) की परीक्षा करने के लिए कहा गया है। इतना ही मात्र अन्तर है। अन्य अर्थ सब समान है।

शंका—आचार्य शुद्ध दिगम्बर मुद्रा के धारक साधु की बिना परीक्षा किये उसे अपने सघ मे स्थान क्यों नहीं देते ? इसमे क्या हानि है ? क्योंकि नीति मे भी कहा है—

उत्तमस्यापि वर्णस्य नीचोऽपि गृहमागतः ।
पूजनीयो यथायोग्यं सर्वदेवमयोऽतिथिः ॥

अर्थात्—उत्तम वर्ण वाले ब्राह्मणादि के घर पर नीच वर्ण का चाण्डालादि व्यक्ति भी आ जावे तो उसका भी उसको यथायोग्य आदर-सत्कार करना चाहिए—यह नीति कहती है, तब दिगम्बर शुद्ध मुद्रा के धारक साधु को तो स्थान क्यों नहीं देना चाहिए ?

सामाधान—यदि अगन्तुक साधु आचरण-हीन हो तो उसके साथ रहने वाले स्व-संघ के साधु भी दोषी होजाते हैं। क्योंकि दोषयुक्त को आश्रय देने वाले भी दोषी माने जाते हैं, जैसे चोर को आश्रय देने वाला व्यक्ति भी राजा का अपराधी होता है । इस विषय में भगवती आराधना मे कहा है—

उग्गमउप्पादणएसणासु सोधी ण विज्जदे तस्स ।
अणगारमणालोइय दोम संभुज्जमाणस्स ॥४१५॥

अर्थ—जो मुनि अपने व्रतादि में उत्पन्न हुए दोषों की आलोचना नहीं करता है, जो उद्गम, उत्पादना और एषणा ( भिक्षा ) सम्बन्धी दोषों से युक्त आहार का, वसतिका का, उपकरण का और संस्तर का सेवन करता है, ऐसे मुनि के साथ विना परीक्षा किये जो आचार्य रहता है, अथवा उसके साथ रहने की अन्य मुनियों को अनुमति देता है वह भी आगन्तुक मुनि के समान दोषी माना गया है । जो आगत मुनि उद्गमादि दोषों से अशुद्ध है तथा वह आलोचना भी नहीं करता है उसे संघ से पृथक् रखना ही योग्य है।

इसलिए आचार्य तीन रात्रि तक आगन्तुक साधु की परीक्षा करते हैं। परीक्षा करने के लिए नियुक्त किये गये संघ के साधु उस आगत साधु की तीन दिन तक उक्त प्रकार से परीक्षा करके आचार्य को निवेदन करते हैं। उनके निवेदन करने के पश्चात् आचार्य क्या करते हैं, यह बताते हैं:-

आगन्तुकणामकुलं गुरुदिक्खामाणवरसवासं च ।
आगमणदिसासिक्खापडिकमणादि य गुरुपुच्छा ॥१६६॥ ( मूला समा० )

अर्थ—आचार्य आगन्तुक मुनि से पूछते हैं कि साधो। तुम्हारा नाम क्या है ? तुम्हारा कुल क्या है ? अर्थात् तुम किस संघ के हो ? तुम्हारा दीक्षा-गुरु कौन है ? तुम्हें दीक्षा लिए कितना काल हुआ ? तुमने चातुर्मास ( वर्षायोग ) कहाँ कहाँ किये ? तुम किस दिशा से आये हो ? तुमने क्या क्या अध्ययन किया है ? कितने शास्त्रों का श्रवण किया है ? तुम्हारे कितने प्रतिक्रमण हो चुके हैं ? और कितने नहीं हुए हैं ? तुम्हें अब क्या अध्ययन करना है ? तथा क्या श्रवण करना है ? कितने दूर मार्ग से चल कर तुम आये हो ? इत्यादि प्रश्न आचार्य आगन्तुक साधु से करते हैं।

उक्त प्रश्नों का योग्य उत्तर मिलने पर

जदि चरणकरणसुद्धो णिच्चुज्जुत्तो विणीदमेधावी ।
तस्सिट्ठं कधिदव्वं सगसुदसत्तीए भणिऊण ॥१६७॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—यदि वह आगन्तुक साधु चरण ( व्रत-समिति-गुप्तिरूप तेरह प्रकार का चारित्र ) और करण ( पंच नमस्कार, छह आवश्यक, आसिका और निषेधिका रूप तेरह प्रकार की क्रिया ) से शुद्ध प्रतीत हो, नित्य उद्यमशील अर्थात् अतिचार रहित प्रवृत्ति करने में तत्पर विदित हो, विनयवान् और बुद्धिमान् ज्ञात हो तो आचार्य का कर्तव्य है कि वह अपनी शक्ति के अनुसार उस साधु को उसके इष्ट-शास्त्र का अध्ययन व श्रवण करवावे।

यदि आगत साधु यथोक्त गुणों से विशिष्ट न हो तो आचार्य का क्या कर्त्तव्य होता है? इसको दिखाते हैं—

जदि इदरो सोऽजोग्गो छेदमुवट्ठावणं च कादव्वं ।
जदि णेच्छदि छंडेज्जो अह गेह्णदि सो वि छेदरिहो ॥१६८॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—यदि आगत साधु चरण और करण से शुद्ध न हो, अर्थात् व्रत-समिति-गुप्तिरूप त्रयोदश प्रकार के चारित्र और पंचनमस्कार, षट् आवश्यक, आसिका और निषेधिका रूप तेरह प्रकार की क्रियाओं का पालन करने वाला न हो, तथा देव-वन्दनादि न करने के कारण अयोग्य सिद्ध हो, अथवा प्रायश्चित्त के योग्य हो तो प्रायश्चित्त-शास्त्र के अनुसार उसकी तपस्या अथवा दीक्षा के काल को चौथाई, तिहाई या अर्ध घटा देना चाहिये। यदि वह साधु सर्वथा मूल-व्रत से भ्रष्ट हो गया हो तो उसे नवीन दीक्षा देना योग्य है। यदि वह छेद या उपस्थापना के योग्य होता हुआ भी छेद या उपस्थापन ( नवीन दीक्षा )ग्रहण न करे तो उसका त्याग कर दे, उसको संघ में स्थान न दे। यदि आचार्य शिष्य के मोह से उसे संघ में सम्मिलित करे तो वह ( आचार्य ) भी छेद-प्रायश्चित्त के योग्य होता है। अर्थात् सदोष शिष्य को आश्रय देने के कारण आचार्य भी दूषित माना गया है।

सदोष शिष्यों को अध्ययन, शास्त्र-श्रवण करवाने वाला आचार्य नराधम माना गया है। इसे आचारसार में निम्न प्रकार कहा है:—

शिलाभिन्नघटाजाविडालमृच्चालिनी शुकैः ।
मशकैश्चाहिमहिषैरपि श्रोतन् समान् त्यजेत् ॥ ४३ ॥
मोहाद्दिना निषिद्धस्य श्रोतुर्मन्दमतेरपि ।
सति प्राज्ञैर्विनीतेऽस्मिन् यो व्याख्याति नराधमः ॥४४॥

षट्खण्डागम के जीवस्थान की धवला टीका में कहा है :—

सेलघण-भग्गघड-अहि-चालणि-महिसाऽवि-जाहए-सुएहि ।
मट्टिय-मसय-समाणं वक्खाणइ जो सुदं मोहा ॥ ६२ ॥
धद-गारव-पडिबद्धो विसयामिस-विस-वसेण घुम्मंतो ।
सो भट्ठबोहि-लाहो भमइ चिरं भववणे मूढो॥ ६३ ॥

अर्थात्—शैलघन (सिला-मेघ) भिन्न (फूटा) घट, अहि (सर्प), चालनी, महिष (भैंसा), अवि (मेंढ़ा), जाहक (जोंक), शुक, मिट्टी, और मशक (मच्छर) के समान श्रोताओं को मोह से जो श्रुत का व्याख्यान करता है वह मूढ़ इस गौरव के वश हुआ विषयों की आसक्ति रूपी विष के वश वेहोश हो रत्नत्रय की प्राप्ति से पतित होकर भव-वन में चिरकाल तक भ्रमण करता है।

भावार्थ—(१) जैसे शिला पर चिरकाल तक मेघ के बरसने पर भी शिला कोमल नहीं होती, उसी प्रकार जो श्रोता चिरकाल पर्यन्त गुरु के उपदेशामृत की वृष्टि से भी आर्द्र-हृदय नहीं होता है, ऐसे श्रोता को शैल-घन के समान कहा है।

(२) जिस प्रकार भग्न-घट (फूटे घड़े) में से भरा हुआ पानी निकल जाता है, उसी प्रकार जो श्रोता उपदेश को सुनकर हृदय में धारण नहीं करता, एक कान से सुनकर दूसरे कान से निकाल देता है, उसे भग्न-घट के समान माना है।

(३) जैसे सर्प को पिलाया हुआ मिश्री-मिश्रित भी दुग्ध विषरूप ही परिणमन करता है वैसे ही जिसमें गुरुदेव का कर्ण-मधुर, प्रिय, हितकर उपदेशामृत विपरीत होकर परिणाम करता है उसे सर्प समान श्रोता कहा है।

(४) जैसे चालनी आटे आदि सार पदार्थ को नीचे गिरा देती है और कङ्कर, पत्थर, भूसा, कूड़ा-कर्कट को अपने अन्दर रख लेती है, वैसे ही जो गुरु के आत्म-कल्याण-कारक सारभूत उपदेश सुनकर उसे तो हृदय में स्थान नही देते और सारहीन तत्व को मनमें धारण कर लेते हैं, ऐसे श्रोताओं को चालनी के समान कहा है।

(५) जिस प्रकार महिष (भैंसा) तालाव में जल पीने की इच्छा से न घुसकर समस्त तालाव को गदला कर देता है, उस पानी को दूसरों के उपभोग के योग्य भी नहीं रखता है, उसी प्रकार जो श्रोता सभा मे हितकर उपदेश को तो नहीं ग्रहण करता लेकिन प्रसंग पाकर सभा मे क्षोभ या अशान्ति-कलह उत्पन्न कर देता है, उस श्रोता को महिष के समान कहा है।

(६) जैसे अवि (मेंढ़ा) किसी कारण से विगड़ कर पालने वाले को ही मार देता है, वैसे जो श्रोता कारणवश विगड कर हितचिन्तक उपदेश देने वाले पर ही अपनी शक्तिकी जॉच करता है, उसका प्राण हरण तक करने के लिये उद्यत हो जाता है। ऐसे श्रोता को अवि के समान कहा है। आचारसार में अवि के स्थान 'अज' (वकरा) कहा है। उसका भी तात्पर्य अवि के समान ही समझना चाहिए।

(७) जैसे जाहक (जोंक) दूध से भरे स्तन पर लगाने पर भी दूध को न पीकर रुधिर को ही पीता है, वैसे ही जो श्रोता गुरु या उपदेशक के शिक्षापूर्ण उपदेश में से दोषों का ही अन्वेषण करता है, किन्तु उस के गुणों का ग्रहण नहीं करता, ऐसे श्रोता को जाहक के समान कहा है। आचारसार में जाहक के स्थान पर विडाल (बिलाव-मार्जार) कहा है। उसका तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार बिलाव छींके आदि पर रखे हुए दुग्ध, दधि आदि के पात्र को छलांग मार कर नीचे गिरा देता है, तमाम दुग्ध-दधि को भूमि पर फैला कर किसी के काम का नहीं रखता है, उसी प्रकार जो श्रोता गुरु के उपदेश को किसी प्रकार का उपद्रव खड़ा कर मलीन कर देता है, ऐसे श्रोता को विडाल (बिलाव) के समान कहा है।

(८) जैसे शुक (तोता) को जो कुछ सिखाया जाता है, उसे वह रट लेता है, किन्तु उसे उसके अर्थ का प्रतिभास नहीं होता है वैसे ही जो श्रोता या शिष्य गुरु के उपदेश या शिक्षण को कण्ठस्थ तो कर लेता है, किन्तु उसके अर्थ का अनुसन्धान उसे नहीं होता, ऐसे श्रोता या शिष्य को शुक के समान कहा है।

(९) जिस प्रकार मिट्टी जल के संसर्ग को पाकर शीघ्र कोमल हो जाती है, थोडे से जल को अपने अन्दर रख सकती है, शेष जल को बहा देती है तथा जल के अभाव मे पहले से अधिक कठोर हो जाती है, उसी प्रकार जो श्रोता गुरु के उपदेश में से थोडे से भाग की धारणा करते हैं तथा शीघ्र कोमल परिणामी हो जाते हैं; किन्तु गुरु के उपदेश के पश्चात् पहले से भी अधिक कठोर परिणाम वाले हो जाते हैं, उन्हें मिट्टी के समान श्रोता कहते हैं।

(१०) मशक (मच्छर) जिस प्रकार पहले कानों के समीप आकर गुनगुनाता है, पाँवों में गिरता है और छिद्र मिलते ही काट लेता है, उसी प्रकार जो श्रोता पहले तो उपदेशक या गुरु की सुश्रूषा-सेवा करता है, चरणों में गिरता है, अपनी भक्ति दिखलाता है, पश्चात् अवसर मिलते ही उपदेशक या गुरु की निन्दा करता है, उस श्रोता को मशक के समान माना है।

ये दश प्रकार के कुश्रोता हैं, कुशिष्य हैं। ये सर्वथा शिक्षा व उपदेश के अपात्र (अयोग्य) हैं। इन निषिद्ध श्रोताओं को जो गुरु शिक्षा देता है, उसे आचार्य नराधम कहते हैं। जो गुरु केवल शिष्य के मोह में फँसकर या अज्ञानता से अपने गौरव के वशीभूत हुआ उक्त कुशिष्यों को शिक्षा देता है, वह मूढ़ात्मा रत्नत्रय से भ्रष्ट होकर अपरिमित काल तक भव-कानन में परिभ्रमण करता है। इसलिये आचार्य को उचित है कि वह शिष्य की सर्व प्रकार से पूर्ण परीक्षा करने के पश्चात् उसे संघ में स्थान दे।

परीक्षा कर चुकने के बाद आचार्य का क्या कर्तव्य है यह दिखाते हैं—

**एवं विधिणुववण्णो एवं विधिणेव सो त्तिसंगहिदो।**
**सुत्तत्थं सिक्खंतो एवं कुज्जा पयत्तेण ॥१६९॥** (मूला० समा०)

अर्थ—जिसने उक्त प्रकार से आगन्तुक की चारित्र-शुद्धि आदि की परीक्षा कर ली है ऐसा आचार्य, आगन प्राघूर्णिक (पाहुने) साधु को आत्मसात करता हुआ (अपनाता हुआ) अपनी शक्ति के अनुसार मनोयोग से उसके अभीष्ट सूत्रार्थ का शिक्षण करे या करवावे।

भावार्थ—आचार्य ने आगत साधु की प्रकृति की तथा चारित्र के अनुष्ठानादि की परीक्षा करके मन सन्तोष कर लिया हो तथा आगन्तुक साधु ने भी तीन दिन तक संघ में रह कर संघस्थ साधुओं के क्रिया व चारित्र के अनुष्ठान, रहन-सहन तथा स्वभाव का परिचय पाकर तसल्ली कर ली हो तब आचार्य आगन्तुक साधु को अपनाता है और जिस उद्देश्य से वह इस संघ में सम्मिलित हुआ है उस उद्देश्य की पूर्ति करने के लिये मन, वचन और काय से भरसक प्रयत्न करता है। वह साधु जिस विषय के जिस शास्त्र के अध्ययन करने की अभिलाषा प्रकट करता है, उसके लिये उस शास्त्र के अध्ययन करने की अनुकूलता मिला देता है तथा उसके हित का सदा ध्यान रखता है। यह आचार्य का कर्तव्य है।

अब शिष्य का कर्तव्य क्या है, इसे दिखाते हैं :—

पडिलेहिऊण सम्मं दव्वं खेत्तं च कालभावे य।
विणयउवयारजुत्तेणज्झेदव्वं पयत्तेण ॥१७०॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—आगत साधु सम्यक् प्रकार, द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव का प्रतिलेखन करके तथा आचार्य महाराज का विनय और उपचार ( आदर-सत्कार ) करके यत्न पूर्वक अध्ययन करना प्रारम्भ करे।

भावार्थ—शरीर के फोडा, फुंसी आदि व्रण सम्बन्धी शारीरिक अशुद्धि तथा चर्म, अस्थि ( हड्डी ), मल-मूत्रादि सम्बन्धी भूमि-अशुद्धि को दूर करना द्रव्य-शुद्धि है। सौ हाथ प्रमाण भूमि प्रदेश में मृतक पञ्चेन्द्रिय शरीर एवं रुधिरादि का न होना क्षेत्र-शुद्धि है। संध्या का समय, मेघ-गर्जना, बिजली का चमकना, उत्पात, दिशाओं में अग्निदाह, चन्द्र-सूर्य-ग्रहणादि काल-कृत अशुद्धि का न होना काल-शुद्धि है। क्रोध, मान, माया, लोभादि आत्मा के अशुद्ध परिणामों के अभाव को भाव-शुद्धि कहते हैं। इन चारों प्रकार की शुद्धियों के होने पर सूत्र व अर्थ का अध्ययन किया जाता है। इसलिये शिक्षा ग्रहण करने वाले को उक्त शुद्धियों का पूर्ण ध्यान रखना चाहिये। जो शिष्य उक्त शुद्धियों की ओर ध्यान न देकर सूत्र का अध्ययन करता है, वह जिनाज्ञा के विपरीत आचरण करने के कारण जिनाज्ञा का उल्लंघन करने वाला माना गया है। जो आत्मकल्याण के मार्ग का इच्छुक है, वह जिनेन्द्र देव की आज्ञा को कभी भंग न करके उक्त शुद्धियों का पालन करता है। अत सब प्रकार की शुद्धियों से शुद्ध हुआ शिष्य, विनय पूर्वक आचार्य महाराज के समीप जाकर आगम की विधि के अनुकूल गुरु की वन्दनादि द्वारा आदर-सत्कार करके शास्त्र का अध्ययन प्रारम्भ करे। जो शिष्य—

दव्वादिवदिक्कमणं करेदि सुत्तत्थसिक्खलोहेण।
असमाहिमसज्झायं कलहं वाहिं वियोगं च ॥१७१॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—सूत्रार्थ के शिक्षण के लोभ से द्रव्यादि शुद्धियों का व्यतिक्रमण करता है, उसके असमाधि ( मन का असमाधान या सम्यक्त्व की विराधना ), अस्वाध्याय, कलह, व्याधि तथा शिष्य या गुरु में से किसी एक का वियोग आदि होता है।

भावार्थ—सूत्र का अध्ययन करने वाले शिष्य के लिए शास्त्रकार हित की शिक्षा देते हैं कि हे मुने। जो तुम सूत्रार्थ के सीखने के लोभ मे आकर द्रव्यादि की शुद्धि का उल्लघन कर शास्त्र का परिभव (तिरस्कार) करोगे तो तुम अपने उद्देश्य की सिद्धि भी न कर सकोगे और बाह्य तथा अन्तरङ्ग अनेक प्रकार के अनिष्ट उपद्रवों को उत्पन्न करोगे। आगम के प्रतिकूल आचरण करने से तुम्हारे अन्तःकरण में क्षोभ उत्पन्न होगा। तथा सर्वज्ञ देव की आज्ञा का भग करने पर तुम्हारे सम्यक्त्व आदि की विराधना होगी। तुम्हें शास्त्र का वास्तविक अर्थ-ज्ञान न हो पावेगा तथा आगम-विरुद्ध शास्त्र का पठन करने के पाप के दुष्परिणाम से तुम्हारे शरीर का विनाश हो जाना भी सभव है। तुम्हारा गुरु के साथ अथवा अन्य सहयोगी साधु आदि से कलह-विसवाद उठ खड़ा होगा। शरीर मे ज्वर, श्वास, खासी, जलदर, भगदर आदि अनेक रोग उत्पन्न हो जावेंगे। अथवा गुरु और शिष्य मे से किसी एक का वियोग हो जावेगा। इसलिए तुम्हें सूत्र के अध्ययन करने के लिए उक्त शुद्धियों का भले प्रकार पालन करना उचित है।

'स्वार्थं साधयेद्धीमान्,' 'कार्यभ्रंशो हि मूर्खता' इस नीति-वाक्य के अनुसार अपने प्रयोजन को सिद्ध करना ही बुद्धिमानी मानी गई है और जो अपने प्रयोजन भूत कार्य को ध्वंस करता है उसे मूर्ख समझा गया है। अतः तुम्हें अपने कार्य की सिद्धि के लिए प्रमाद का त्याग कर द्रव्यादिक शुद्धि का अवश्य ध्यान रखना चाहिए, इससे तुम्हारे यथेष्ट कार्य की सिद्धि होगी, अन्यथा अपने कार्य का भी नाश करोगे और पूर्वोक्त अनेक उपद्रवों के भागी बनोगे।

केवल शास्त्राध्ययन करने के निमित्त ही शुद्धि नहीं की जाती है, किन्तु जीव रक्षा के निमित्त भी आगत साधु को तथा संघस्थ साधु को भी शुद्धि करना उचित है, इसे दिखाते हैं—

**संथारवासयाणं पाणीलेहाहिं दंसणुज्जोवे।**
**जत्तेणुभये काले पडिलेहा होदि कायव्वा ॥१७२॥** (मूला० समा०)

अर्थ—जिस प्रकाश में हाथ की रेखाएँ अच्छी तरह दीखने लगें ऐसे प्रकाश से युक्त प्रातःकाल और सायंकाल दोनों समय संस्तार (सथारा-आसन) और अवकाश (ठहरने के भूमि प्रदेश) की याचना के साथ प्रतिलेखन (प्रमार्जन) करना चाहिए।

भावार्थ—आगम में संस्तार (सथारे-आसन) चार प्रकार माने गये हैं-१ भूमि, २ शिला, ३ काष्ठके पट्टे, तख्ते आदि, ४ तृण तथा तृण की बनी चटाई आसनादि। अवकाश (भूमि का वह भाग जिसमे मुनि शयनासन करते हैं) का पूर्वाह्ण (प्रातःकाल) और अपराह्ण (सायंकाल) में प्रमार्जन करना चाहिए। अर्थात् कोमल पिच्छी से जीवजन्तु की बाधा रहित आसन और वसतिका (मुनि के उपभोग मे आने वाला भूमि भाग) का प्रमार्जन करना चाहिए। वह प्रमार्जन ऐसे प्रकाश में करना उचित है जब कि हस्तगत रेखाएँ स्पष्ट दिखाई देने लगें। अथवा हस्तरेखाओं की सख्या और परिमाण का ज्ञान जिस समय हो सके ऐसे समय मे अथवा भोजन के लिए प्राणियों के नेत्रों की ज्योति का प्रसार अच्छी तरह जिस समय मे हो सकता हो ऐसे समय मे बड़े यत्न पूर्वक सस्तार व अवकाश (निवासस्थान) का प्रमार्जन करे।

आशय यह है कि साधु जितना परिग्रह अल्प रखेगा, उतना ही वह जीवरक्षा का अधिक पालन कर सकेगा और आत्मीय-शान्ति का भी उतना ही अधिक अनुभव करेगा। यद्यपि गाथा में संस्तार (आसन) और अवकाश (निवास-क्षेत्र) की प्रमार्जना करने का आदेश दिया है। किन्तु उपलक्षण से पुस्तकादि सम्पूर्ण उपधि और कमण्डलु आदि उपकरण का ग्रहण कर लेना चाहिए। ये उपधि, उपकरणादि जितने अल्पतम होंगे, उतना ही आत्मा हलका होगा।

श्वेताम्बर सम्प्रदाय के दीक्षान्वयकल्प में सथारे के विषय में लिखा है कि संस्तार (संथारा) किस को होता है? वहाँ पर ऋषि के चार भेद बताये हैं— १ ब्रह्म-ऋषि, २ ऋद्धि-ऋषि, ३ देव-ऋषि, और ४ राजर्षि। इनका वर्णन निम्न प्रकार है:—

(१) ब्रह्मर्षि वह है जो आत्मा के विचार ही में मग्न रहे, संस्तार न लगावे।
(२) ऋद्धि-ऋषि उन्हें कहते हैं, जिनके अनेक प्रकार की ऋद्धियाँ उत्पन्न होती हैं। देव व मनुष्य जिनका जय जय कार करते हैं।
(३) देवर्षि—इनके आसन नहीं होता है, कारण कि ये गगन में गमन करते हैं।
(४) राजर्षि—इनके लिए संस्तर माना गया है, अतः ये सस्तर वाले कहलाते हैं।

श्री अमितगति आचार्य सामायिक पाठ में लिखते हैं—

न संस्तरोऽश्मा न तृणं न मेदिनी, विधानतो नो फलको विनिर्मितः।
यतो निरस्ताक्षकषायविद्विषः, सुधीभिरात्मैव सुनिर्मलो मतः ॥२२॥

न संस्तरो भद्र समाधिसाधनं, न लोकपूजा न च संघमेलनम्।
यतस्ततोऽध्यात्मरतो भवानिशं, विमुच्य सर्वामपि बाह्यवासनाम् ॥२३॥

अर्थ—शुद्ध बुद्धि के धारक महात्माओं ने साम्यभाव की प्राप्ति के लिए विधानरूप से न तो शिला या चट्टान, न तृण या घास की बनी चटाई आदि, न भूमि और न काठ के चौकी पट्टे आदि को आसन माना है। किन्तु रागद्वेषादि विभाव परणति रहित शुद्ध स्वभाव में आत्मा का स्थिर होना ही आसन माना है। क्योंकि आत्मा का पाँचों इन्द्रियों के विषयों से विरक्त होना और क्रोधादि कषायों पर विजय प्राप्त करना ही सच्चा आसन है।

हे भद्र! यह चौकी पट्टा आदि आसन समाधि का साधन नहीं है, न जन-पूजा और न संघ का सम्मेलन ही समाधि में कारण है। यदि तुम्हें वास्तविक आत्म-शान्ति की आकांक्षा है तो तुम बाह्य पदार्थों में जो वासना लगी हुई उसको सर्वथा छोड़ कर निरन्तर आत्म-स्वरूप में रति उत्पन्न करो।

आशय यह है कि शारीरिक संहनन की हीनता के कारण, निद्रा कर्म के उदय आने पर और वीर्यान्तराय कर्म के विशेष क्षयोपशम के अभाव से शरीर के श्रमको मिटाने की आवश्यकता प्रतीत हो तो ऐसे आसन का उपभोग करना उचित है, जिससे आगम की आज्ञा का भंग न हो, आलस्य व प्रमाद न बढ़े और आत्म-संयम में बाधा न आवे। तथा जिसका प्रतिलेखन ( प्रमार्जन ) भले प्रकार किया जासके ऐसा अल्पल्प व वैराग्य-वर्धक आसन होना चाहिए।

प्रश्न—जो साधु दूसरे संघमें जाकर सम्मिलित हुआ है, उसे स्वेच्छ-प्रवृत्ति करनी चाहिए या किसी का आज्ञावशवर्त्ती होना चाहिए।

उत्तर—

उब्भामगादिगमणे उत्तरजोगे सकज्जआरंभे।

इच्छाकारणिजुत्ते आपुच्छा होइ कायव्वा ॥१७३॥ (मूला० समा)

अर्थ—स्व-संघस्थित या पर-संघ के आगन्तुक साधु को भोजन के लिए, मल-मूत्र की बाधा निवारण आदि के लिए गमनागमन करना हो तो उसके लिए, वृक्षमूल आतपनादि उत्तर योग के साधन करने के निमित्त तथा स्व-कार्य (आत्मीय कार्य स्वाध्यायादि) का प्रारम्भ करने के लिए प्रथम गुरु की विनय पूर्वक आज्ञा प्राप्त करना आवश्यक है।

तात्पर्य यह है कि पर संघ के आगन्तुक साधु को भी और स्वसंघ के साधु को भी चर्या (भिक्षा) व्युत्सर्ग, विहारादि तथा स्वाध्यायादि कोई कार्य करना हो तो उसके पूर्व विनय-प्रणामादि करके आचार्य की आज्ञा प्राप्त करना आवश्यक है। कारण कि जिस महात्मा पर संघ का समस्त भार है उसको प्रत्येक मुनिकी परिस्थिति आदि का ज्ञान प्रत्येक समय में रखना पडता है। व्यवस्था तभी सुचारु रूप से चल सकती है जब कि समस्त कार्य उसके शासन ( आज्ञा ) व अनुमति से प्रवृत्त हों। समस्त संघ का कल्याण मार्ग पर सचालन करने वाले आचार्य की आज्ञा प्राप्त किये विना कोई साधु यदि कार्य करता है तो वह अपना व सम्पूर्ण संघ का अहित करता है। अतः शुद्ध-बुद्धि साधु को आचार्य की आज्ञा के अनुकूल ही सब कार्य करने चाहिए।

आगन्तुक साधु को वैयावृत्त्य भी करना चाहिए :—

गच्छे वेज्जावच्चं गिलाणगुरुबालवुड्ढसेहाणं।

जहजोगं कादव्वं सगसत्तीए पयत्तेण ॥१७४॥ (मूला० समा०)

अर्थ—चातुर्वर्ण्य श्रमण संघ का तथा ग्लान, गुरु, बाल, वृद्ध और शैक्ष साधुओं का अपनी शक्ति को न छिपा कर प्रयत्न पूर्वक यथायोग्य वैयावृत्त्य करना मुख्य कर्त्तव्य है।

भावार्थ—आगन्तुक साधु का भी परम कर्त्तव्य होता है कि वह सम्पूर्ण संघ का वैयावृत्त्य (सेवा-टहल) करे। चातुर्वर्ण्य श्रमण समूह को संघ कहते हैं। अर्थात् ऋषि, मुनि, यति और अनगार इन चार तरह के साधुओं के समुदाय को संघ कहते हैं। अथवा जिस गच्छ में सात साधु हों अथवा तीन साधु हों, उसे संघ कहते हैं। आगत साधु यदि उक्त संघ के साधुओं को शारिरिक कष्ट उत्पन्न हो जावे या व्याधि प्रादुर्भूत हो

जावे तो उनकी शरीर द्वारा सेवा-टहल करे, उनके आहारादि की योग्यता मिलाकर तथा औषधादि द्वारा सेवा करे। अन्य भी किसी प्रकार की सहायता की आवश्यकता हो तो वह करे। अर्थात् उनके मल-मूत्रादि का प्रमार्जन करे, उनको उठाने,बैठाने, शय्या-परिवर्तन कराने आदि कार्यों में अपनी पूर्ण शक्ति लगाकर सेवा करे।

संघमें आचार्यादि दश प्रकार के मुनिराज होते हैं, उनकी यथायोग्य सेवा करे। जिस समय जिस प्रकार की सेवा की आवश्यकता हो उस समय वैसी ही सेवा करने में तत्पर रहे। प्रमाद न करे।

मोक्षशास्त्र में भी कहा है:—

'आचार्योपाध्याय-तपस्वि-शैक्ष-ग्लान-गण-कुल-संघ-साधु-मनोज्ञानाम्'

( १ ) *आचार्य*—जो दर्शन-ज्ञान-चरित्र-वीर्य और तप रूप पाँच प्रकार के आचार का स्वय पालन करते हैं और दूसरे साधुओं को पालन करवाते हैं, दीक्षा का आचरण करवाते हैं, वे सघं के अधिपति आचार्य कहलाते है।

( २ ) *उपाध्याय*—जिन से अन्य साधु आगम का अध्ययन करते हैं उन्हें उपाध्याय कहते हैं। जो चौदह पूर्व या दश पूर्व अथवा कालानुक्रम से सिद्धान्त के वेत्ता होते हैं वे उपाध्याय कहे जाते हैं। उनसे ही अन्य विद्या-अभिलाषी साधु आगम का अभ्यास करते है।

( ३ ) *तपस्वी*—जो साधु चतुर्थ ( उपवास ), पष्ठ ( वेला ), अष्टम ( तेला ), पक्ष, मास आदि के उपवास, सिंह-क्रीड़न आदि एक सौ व्रतों में से देश कालादि की योग्यता के अनुसार यथाशक्ति तपस्या करते रहते हैं उन तपश्चरण प्रधान साधुओं को तपस्वी कहते हैं।

( ४ ) *शैक्ष*—जिन साधुओं का शिक्षा-विद्याध्यन करना-ही परम उद्देश्य है, जो निरन्तर विद्या के अभ्यास में तल्लीन रहते है उन विद्यार्थी साधुओं को शैक्ष कहते हैं।

( ५ ) *ग्लान*—जो साधु तीव्र असाता वेदनीय के उदय के कारण चिरकाल से रुग्णावस्था को भोग रहे हैं, जिनके शरीर में विषम-ज्वर, श्वास, खाँस, जलन्दर, भगन्दर आदि अनेक रोगों ने घर कर लिया है, ऐसे व्याधि-पीड़ित साधुओं को ग्लान कहते हैं।

( ६ ) *गण*—स्थविर साधुओं की सन्तान-परम्परा को गण कहते हैं। जो साधु संघ की आम्नाय के ज्ञाता होते हैं, संघ की परिपाटी से-प्रवृत्ति से-पूर्ण परिचित होते हैं उन साधुओं को 'गण' कहते हैं।

( ७ ) कुल—आचार्य की संतान-परम्परा को कुल कहते हैं। जो आचार्य के कर्तव्य-पालन की शक्ति व योग्यता रखते हों, संघ का सचालन करने की, सघ की व्यवस्था और उसके अनिष्ट का परिहार करने व शान्ति बनाये रखने की क्षमता रखते हों उन्हें 'कुल' कहते है।

( ८ ) सघ—ऋषि, मुनि, यति और अनगार इन चार प्रकार के साधुओंके समूह को संघ कहते हैं। जिनके बुद्धि-ऋद्धि, चारण-ऋद्धि आदि अनेक प्रकार की ऋद्धियाँ उत्पन्न हुई है, वे ऋद्धि-धारक साधु ऋषि कहलाते हैं। जो साधु यमादि का निरतिचार पालन करते हैं, इन्द्रियों पर जिनका पूरा आधिपत्य है, उन जितेन्द्रिय साधुओं को यति कहते हैं। जो आत्मा का मनन करने में, आत्म-ध्यान में तत्पर रहते है, उन आत्म-ध्यानी साधुओं को मुनि कहते हैं। जो घर का त्याग करके, ससार के विषयों को विष, व भोगो को भुजग समझकर पच-महाव्रतों को धारण करते हैं, साधुओं के २८ मूलगुणों का पालन करने में तत्पर रहते हैं, ऐसे गृह-त्यागी दिगम्बर मुद्रा के धारक सब साधुओं को अनगार कहते हैं।

( ९ ) साधु—जिन को मुनि-दीक्षा धारण किये चिरकाल हो गया है; उन चिरकालीन दीक्षा के धारक अनुभवी सयमियों को साधु नाम से कहते हैं।

( १० ) मनोज्ञ—जो लोक में विद्वान, प्रवक्ता, महाकुलीन आदि प्रसिद्ध हों, जिनका उपदेश लोकमान्य हो अथवा जो असयत सम्यग्दृष्टी हों—उन्हें मनोज्ञ कहते हैं।

उक्तदश प्रकार के संघ-स्थित वाल-वृद्धादि संयमियों की उनके योग्य वैयावृत्त्य करना, उनको सब प्रकार की सहायता देना आगन्तुक साधु का भी मुख्य धर्म है।

प्रश्न—आगन्तुक साधु पर-संघ में रहकर वन्दनादि क्रियाएँ अकेला करता है अथवा सब संघस्थ साधुओं के साथ सम्मिलित होकर करता है ?

उत्तर—

दिवसिय-रादिय-पक्खिय-चाउम्मासिय-वरिस्सकिरियासु ।
रिसि-देव-वन्दणादिसु सहजोगो होदि कायव्वो ॥१७५॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—प्राघूर्णिक ( पाहुना ) साधु दैवसिक-रात्रिक-पाक्षिक चातुर्मासिक तथा वार्षिक देववन्दना गुरुवन्दनादि क्रियाओं का आचरण सम्पूर्ण संघस्थ साधुओं के साथ मिलकर करे।

भावार्थ—आगन्तुक साधु के पूर्वोक्त परीक्षा मे उत्तीर्ण होजाने के बाद आचार्य ने उसे अपना लिया है, इसलिए वह संघ के आम्नाय व शासन का तथा क्रिया का अनुष्ठान करने मे सहयोगी बन चुका है। सघ के इतर साधु जो दैवसिकादि क्रियाएँ करते है उनमे सम्मिलित होकर वह भी उनका

आचरण करता है। देव-वन्दना, गुरु-वन्दना, देव-स्तव आदि षडावश्यक, नित्य, नैमित्तिक व कालिक क्रियाएँ जो मुनि के कर्तव्य में परिगणित की गई हैं, उन सब का पालन संघ के साधुओं के साथ मिलकर यथाकाल में करता है। वे क्रियाएँ दैवसिकादि भेद से पाँच प्रकार की निम्न प्रकार है—

दैवसिक—जो क्रियाएँ देववन्दना, प्रतिक्रमणादि अपराह्न (सायंकाल) के समय की जाती है उन्हें दैवसिक कहते हैं।

रात्रिकी—जो क्रियाएँ रात्रि के पिछले प्रहर मे आचरण की जाती है उन्हें रात्रिकी कहते हैं।

पाक्षिकी—चतुर्दशी, अमावस्या पूर्णिमा के दिन जो प्रति-क्रमणादि क्रियाएँ की जाती हैं उन्हें पाक्षिकी क्रिया कहते हैं।

चातुर्मासिकी—चार मास बीतने पर जो प्रति-क्रमणादि क्रियाएँ आचरण करने योग्य होती हैं वे चातुर्मासिकी क्रियाएँ कही जाती हैं।

वार्षिकी—एक वर्ष व्यतीत हो जाने पर जो सांवत्सरिक प्रतिक्रमणादि क्रियाएँ पालन की जाती हैं, उन्हें वार्षिकी क्रियाएँ कहते हैं।

यहाँ पर यह बात ध्यान मे रखने की है कि आगन्तुक साधु के व्रतादि के पालन मे या षडावश्यकादि के आचरण में कोई अतिचार लग जावे तो वह जिस संघ में रहते हुए अपराध उत्पन्न हुआ हो, उसी संघ मे 'मिथ्या मे दुष्कृतम्' इस प्रकार 'मिथ्याकार'द्वारा उस की निवृत्ति करले। अथवा कोई ऐसा अपराध हो जावे, जो गुरु के सम्मुख आलोचना किये बिना शुद्ध न हो तो उस दोष को उसी संघ के आचार्य से निवेदन करके आचार्य द्वारा प्रदत्त प्रायश्चित्त का पालन कर उस दोष की निवृत्ति कर ले। उस दोष को अन्य संघ मे न ले जावे।

प्रश्न—साधु को अपने संयम की रक्षा के लिए आर्यकादि स्त्री के साथ कैसा व्यवहार रखना चाहिए?

उत्तर—

अज्जागमणे काले ण अत्थिदव्वं तधेव एक्केण ।
ताहिं पुण सल्लावो ण य कायव्वो अकज्जेण ॥१७७॥ (मूला० समा०)

अर्थ—आर्या (साध्वी) आदि स्त्रियों के आगमन के समय, एकाकी, जन शून्य प्रदेश में साधु को नहीं ठहरना चाहिए। धर्म-कार्य के सिवा उनके साथ वार्तालाप नहीं करना चाहिए।

विशेष—यहाँ पर आर्यिका शब्द से स्त्री-मात्र का ग्रहण समझना चाहिए। आर्यिका हो अथवा अन्य गृहस्थ स्त्री हो, उसके साथ एकान्त स्थान में, अथवा आप अकेला हो दूसरा पुरुष निकट वर्ती न हो तो उसके साथ वार्तालाप करना तो दूर रहा, एक क्षण भर ठहरना भी नही चाहिए। क्योंकि—

"बलवान् इन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति"

इन्द्रियाँ निमित्त पाकर अतिशय बलवान् हो जाती हैं, साधारण मनुष्य की तो बात ही क्या, बड़े २ विद्वान् तपस्वी, महात्माओं को भी उन्मार्ग (कुमार्ग) में खींच ले जाती हैं। इसलिए स्त्रियों का सम्पर्क अत्यन्त हानिकारक कहा गया है।

"दर्शने हरते चित्तं, स्पर्शने हरते बलम् ।
संयोगे हरते प्राणान्, नारी प्रत्यक्ष-राक्षसी" ॥

व्यवहार में राक्षसी को प्राणघातक मानते हैं। किन्तु वह क्रोधित होने पर ही प्राणों का संहार करती है, किन्तु नारी अपूर्व ( विलक्षण ) राक्षसी है, जो नेत्र के गोचर होते ही चित्त का हरण कर लेती है, धर्म-कर्म में लवलीन रहने वाले चित्त को खींचकर वह अपने अधीन कर लेती है। यदि दुर्भाग्य से कदाचित् उसके शरीर का स्पर्श हो जावे तो शारीरिक बल के साथ आत्म-बल का संहार कर डालती है। यदि महापाप के उदय आने पर उसका गाढ़-संयोग हो जावे तो प्राणों को छीन लेती है। सम्यग्ज्ञानादिक भाव-प्राण तो उसके दर्शन-स्पर्शन से ही विकारवान् हो जाते हैं तथा द्रव्य-प्राणों (शरीरादि) को भी वह अपने वश में कर लेती है, शारीरिक इंद्रियाँ उनमें आसक्त हो जाती हैं; अतः नारी परम राक्षसी प्रत्यक्ष है।

आचारसार में कहा है—

मुनिनैकेन नो वाच्यमेकार्या यदि पृच्छति।
गणमुख्यां पुरस्कृत्य पृष्टं ब्रूयात्तदीप्सितम् ॥७२॥
मालालापं कथाश्चार्याजनैः सार्धं यमी त्यजेत्।
तदाश्रयेऽशनं स्थानं व्याख्यानं शयनादिकम् ॥७३॥
नामाऽप्यानन्दनिष्यन्दि 'स्त्री'ति लोचनगोचरम्।
तदंगमंगजस्फारशरोग्रं न करोति किम् ॥७५॥ (अधि० २)

अर्थ—आर्या किसी मुनि से यदि अकेली धार्मिक प्रश्न भी करे तो उस साधु को उचित है कि वह गणिनी (आर्या,संघ-नायिका)को आगे करके पूछे गये आर्यिका के प्रश्न का उत्तर दे।

संयमी को सदा ध्यान में रखना चाहिए कि यदि अनेक आर्यिकाएँ साथ में हों तो भी उनके साथ अकेला वार्तालाप तथा धर्म-कथा न करे। और आर्यिकाओं के निवास भवन में अशन ( भोजन ), स्थान ( स्थिति ठहरना ), एवं शयनासन आदि न करे। अर्थात् जिस स्थान में आर्यिका ठहरी हो, वह विशाल भवन हो, उसके किसी एक वसतिका के योग्य भाग में गृहस्थ रहते हों तो वहाँ पर भी आहार न करे, न ठहरे तथा उसका एक भाग रिक्त हो तो भी वहाँ पर शयनासनादि न करे।

कानमें पड़ा 'स्त्री' शब्द मात्र भी अन्तःकरण में कामानुराग को उत्पन्न करता है। यदि उस स्त्री का स्वरूप नेत्र-गोचर ( आखों के सामने ) आजावे तो वह क्या न करेगा? अर्थात् स्त्री का रूप चित्त में चिरकाल से संचित जो ज्ञान व वैराग्य हैं, उनका समूल नाश करके चित्त को

विषय से मलीन कर देता है। उसका शरीर जो कि कामदेव का अत्यन्त उग्र बाण है, वह क्या नहीं करता ? अर्थात् वह तो आत्मा का सर्वतोमुखी पतन कर देता है। जिस अभागे सयमी के शरीर से स्त्री के शरीर का स्पर्श हो जाता है उसका सर्व प्रकार से पतन अवश्यंभावी है।

भगवती आराधना में कहा है—

वज्जेह अप्पमत्ता अज्जासंसग्गमग्गिविससरिसं।
अज्जाणुचरो साहू लहदि अकित्तिं खु अचिरेण ॥३३०॥

अर्थ—हे मुनियो। आर्यिकाओं का सम्बन्ध अग्नि के तथा विष के समान है; इसलिए उनका सम्पर्क न हो, इसमें पूरी २ सावधानी रक्खो।

भावार्थ—आर्यिका का सम्पर्क चित्त में संताप ( कामज्वर ) उत्पन्न करने वाला है, इसलिए वह अग्नि के समान है। तथा जैसे विष-भक्षण शरीर का विनाश करने वाला होता है, वैसे ही आर्या-संसर्ग संयमी के संयत-जीवन का विघातक है, अतः वह विष के समान है। जो साधु आर्यिका से ससर्ग ( वार्तालाप, समीप मे बैठना आदि ) रखता है, वह ससार मे अयश का भाजन होता है। स्त्री के संसर्ग को पाप और अकीर्त्ति का साधन समझकर असंयमी जन ( धर्म-भीरु गृहस्थ ) भी उसका सर्वथा त्याग करने में सावधान रहता है तो फिर शास्त्र के वेत्ता, संयम को ही धन मान कर उसकी रक्षा मे सदा तत्पर रहने वाले साधु की तो बात ही क्या है ? क्या वह रत्नत्रय को चुराने वाले इस स्त्री रूप तस्कर के संसर्ग को न छोड़ेगा ? अवश्य छोड़ेगा। यदि नही छोड़ेगा तो वह लोकापवादका पात्र होगा। कहा भी है—

थेरस्स वि तवसिस्स वि बहुस्सुदस्स-वि पमाणभूदस्स।
अज्जासंसग्गीए जणजंपणयं हवेज्जा हि ॥३३१॥
किं पुण तरुणो अबहुस्सुदो य अणुकिट्ठतवचरित्तो वा।
अज्जासंसग्गीए जणजंपणयं ण पावेज्ज ॥३३२॥ ( भग० आ० )

अर्थ—स्थविर ( बृद्ध ) साधु, जिसे सघ के आम्नाय, रहन-सहन तथा लोक-व्यवहार का पूर्ण अनुभव हो तथा जिसको सब संघ प्रमाण-भूत मानते हैं ऐसा बहुश्रुत का वेत्ता प्रकाण्ड विद्वान् साधु भी आर्यिकाओं के साथ परिचय रखने से लोकापवाद का पात्र होता है तो जो साधु तरुणावस्था का धारक है, जिसे आगम का साधारण ज्ञान है, जिसका चारित्र भी उत्कृष्ट नही है वह क्या संसार मे निन्दनीय नहीं होगा ? उसकी निन्दा होना अवश्यंभावी है। इसमें किसी प्रकार का सदेह नहीं समझना चाहिए।

जदि वि सयं थिरबुद्धी तहा वि संसग्गिलद्धपसराए।
अग्गिसमीवे व घदं विलेज्ज चित्तं खु अज्जाए ॥३३३॥ ( भग० आ० )

आर्यिका मानसं सद्यो यतिसगे विनश्यति ।
सर्पिर्वह्नेः समीपे हि काठिन्यं किं न मुंचति ॥३३३॥ ( सं० भग० आ० )

अर्थ—यदि कोई साधु जितेन्द्रिय, स्थिर बुद्धिवाला हो, जिसका कि चित्त मेरु के समान अडोल हो, जिसके चित्त मे किसी प्रकार का विकार न उत्पन्न होता हो, उसके भी ससर्ग ( वार्तालापादि करने ) से आर्यिका का चित उल्लास को प्राप्त हो कर अग्नि के समीप मे रखे हुए घृत के समान पिघल जाता है। अग्नि के समीप मे रखा हुआ कड़ाके की ठड से पत्थर समान कठोर हुआ भी घृत क्या नहीं पिघलता ? अवश्य पिघल जाता है।

सव्वत्तो वि विमुत्तो साहू सव्वत्थ होइ अप्पवसो ।
सो चेव होदि अज्जाओ अणुचरंतो अणप्पवसो ॥३३५॥ ( भग० आ० )

जो साधु घर-महल, वाग-वगीचे, धन-सम्पत्ति, स्त्री, पुत्र, मित्रादि मोह-जनक समस्त परिग्रह का त्याग कर स्वतन्त्र वना हुआ आत्मा मे अनुरक्त हुआ है वही साधु आर्यिका के साथ परिचय करके परतन्त्र होजाता है अर्थात् मोह जाल में फॅस कर अपने आपको खो वैठता है इसलिए आर्यिकाओं का संसर्ग उसके लिए सर्वथा त्याज्य है। वह उनका अवलोकन तथा उनसे वार्त्तालापादि भी न करे।

शंका—आर्यिकाएँ अथवा गृहस्थ स्त्रियॉ मुनियों के दर्शन करने अथवा उनके उपदेश-प्रवचन का श्रवण करने के लिए आवें तो उन पर दृष्टिका पड़ना अवश्यंभावी है। उस समय साधुओं को अपनी ऑखें वन्द कर लेनी चाहिए या ऑखों पर पट्टी वॉध लेनी चाहिए। यदि वह जनता के समक्ष कुछ प्रश्न कर लें तो उनका उत्तर देना चाहिए या गूंगे की भॉति मौन वन कर वैठ जाना चाहिये ?

समाधान—आर्यिका अथवा अन्य गृहस्थ स्त्रियों के ऊपर अकस्मात् दृष्टि पड़ जावे तो, उसे शीघ्र खींच लेना चाहिए, उस दृष्टि मे अनुराग का पुट नहीं चढ़ने देना चाहिए। तथा आर्यिका आदि के प्रश्न करने पर किसी मुख्य वृद्ध आर्यिका को लक्ष्य करके सक्षेप मे विरक्ति पैदा करने वाला उत्तर देना चाहिए। अधिक सभाषण या उनमें अनुराग उत्पन्न करने वाला वार्त्तालाप न करना चाहिए। सभाषण करने का ढग, विरक्ति का वर्धक सीधा-सादा होना चाहिए।

स्त्रीणां दर्शनमादरेक्षणमतो वार्तेष्टवार्त्ता मनाङ्,-
नर्मोक्तिर्नतिनर्मरत्यनुगवाक् शृङ्गारसारं वचः।
स्वान्तस्योल्लसनं धृतेः क्षितिरतिप्रीतिर्मतेर्भ्रान्तता,
तस्यां घस्मरमारवीरविशिखव्रातस्य लक्ष्यः क्षणात् ॥७६॥ ( आचार० अ० २ )

अर्थात्—स्त्री वर्ग का अवलोकन मात्र पापजनक नहीं होता। यदि उनको नेत्र से देख लेना ही दोष का कारण मान लिया जावे तो आर्य सदाचारी पुरुष के माता व भगिनी का अवलोकन भी पाप का उत्पादक मानना पड़ेगा। किन्तु ऐसा नहीं है, अतः महिलाजन को अनुराग-दृष्टि से अवलोकन करना हेय माना है। स्त्री-जन के धार्मिक प्रश्न करने पर उत्तर देने वाले मुनि के पापास्रव नहीं होता, परन्तु हँसी-ठट्ठा करते हुए उत्तर देने वाले उनके अभिप्राय के अनुकूल उनके चित्त को प्रफुल्लित करने वाली इष्ट बात बोलने वाले, अपनी नम्रता दिखाते हुए मुस्किरा कर प्रेम के अनुकूल वचन उच्चारण करने वाले, शृङ्गार-रस के पोषण करने वाले दृष्टान्त कथा आदि का प्रकाश करने वाले साधु के पाप-कर्मों का वन्ध होता है। क्योंकि उक्त प्रकार के अवलोकन तथा वचनों के उच्चारण से अन्तःकरण में कामानुराग उत्पन्न होता है, धैर्य का ध्वंस होता है, अशुभ प्रेम की वृद्धि होती है, मति में विभ्रम पैदा होता है। इसके पश्चात् वह शूरवीर कामदेव के वाण का अति शीघ्र लक्ष्य वन जाता है। अर्थात् वह स्त्री के साथ परिचय करने वाला साधु काम-वासना के वशीभूत होकर चारित्र से पतित हो जाता है।

यद्यपि कोई जितेन्द्रिय साधु आर्यिकादि के साथ सम्भाषणादि करता हुआ भी अपनी आत्मा को सन्मार्ग से विचलित नहीं करता है, तथापि निम्नोक्त कन्या, विधवा आदि के साथ सम्पर्क रखने वाला साधु जनापवाद का भागी अवश्य होता है।

कण्णं विधवं अंतेउरियं तह सइरिणी सलिंगं वा।
अचिरेणल्लियमाणो अववादं तत्थ पप्पोदि ॥१८२॥ (मूला० समा०)

अर्थ—जो साधु विवाह के योग्य कन्या, विधवा, अन्तःपुर में रहने वाली रानी, अन्य विलास-प्रिय महिला, स्वच्छन्द आचरण वाली व्यभिचारिणी स्त्री, जिन-दीक्षा धारण करने वाली आर्यिका आदि तथा जैनेतर लिंग का धारण करने वाली साध्वी—इन स्त्रियों के साथ क्षण मात्र भी संभाषणादि करता है वह साधु संसार में अपवाद को प्राप्त होता है। उसकी संसार में निन्दा अवश्य होती है।

शंका—यदि आर्यिकादि के साथ सर्वथा संसर्ग अयोग्य है तो उनके प्रतिक्रमणादि की क्या व्यवस्था होगी?

समाधान—उनके साथ सर्वथा संसर्ग का निषेध नहीं किया है, किन्तु यह अवश्य है कि आर्यिकाओं के साथ संभाषणादि करने का अधिकार प्रत्येक साधु को नहीं है। जो विशिष्ट साधु उनके साथ संभाषणादि कर सकते हैं उनका स्वरूप आगे बताते हैं—

पियधम्मो दढधम्मो संविग्गोऽवज्जभीरु परिसुद्धो।
संगहणुग्गहकुसलो सददं सारक्खणाजुत्तो ॥१८३॥
गंभीरो दुद्धरिसो मिदवादी अप्पकोदुहल्लो य।
चिरपव्वइदो गिहिदत्थो अज्जाणं गणधरो होदि ॥१८४॥ (मूला० समा०)

अर्थ—जिसको उत्तम क्षमादि धर्म अथवा चारित्र-धर्म अत्यन्त प्यारा है, अर्थात् जो क्षमा आदि के पालन करने और महाव्रतादि के रक्षण मे सर्वदा तत्पर रहता है, जिसका मन धर्म मे दृढ है, अर्थात् अनेक विरोधी निमित्तों का सयोग होने पर भी जिसका चित्त धर्मसे नहीं डिगता है, जो धर्म तथा धर्म के फल में श्रद्धा रखता है, पाप से सदा भयभीत रहता है, जिसका चारित्र अखण्डित है, जो दीक्षा, शिक्षा, व्याख्यानादि मे प्रवीण है तथा पाप-क्रियाओं की निवृत्ति से जो युक्त है, जो दूसरों को हितोपदेश देकर उनकी रक्षा करने मे तत्पर रहता है, गुणों का जो अगाध भण्डार है, जिसके चित्त पर दूसरे का प्रभाव अङ्कित नहीं होता है अर्थात् जो स्थिर चित्त है, जो अल्पभाषी है, जिसको विस्मय ( आश्चर्य ) नहीं होता अथवा जिसका गुह्यांग अल्प एवं स्तब्धता से रहित है, जो चिरकाल से दीक्षित और श्रेष्ठ गुणों से गरिष्ठ है, जिसको पदार्थ का स्वरूप-ज्ञान हो गया है अर्थात् आचार-शास्त्र और प्रायश्चित्त शास्त्रादि का जो पूर्ण ज्ञाता है, ऐसा महात्मा साधु ही आर्यादि का गणधर हो सकता है, अर्थात् उक्त गुण-विशिष्ट प्रबल आत्म-बली मुनि ही आर्यिकादि के योग्य प्रश्नो का उत्तर-दाता तथा उनको प्रायश्चित्तादि का आचरण कराने वाला माना गया है।

इसका आशय यह है कि हर एक साधु आर्या अथवा स्त्रियों के मध्य उपदेशादि देने योग्य नहीं है। क्योंकि सामान्य साधु के चित्त पर बाह्य-निमित्त का बहुत जल्दी प्रभाव हो सकता है। इसलिए चिरकाल के दीक्षित, अत्यन्त प्रभावशाली, तपस्यादि गुणों से भरपूर तथा जिसका पुरुष-चिह्न अल्प परिमाण वाला और विकार-विवर्जित हो, उस परम सौम्य और वैराग्य मूर्ति को ही आचार्यों ने आर्यिकादि के प्रायश्चित्तादि का आचरण करवाने वाला बताया है। उसके अतिरिक्त जो साधु आर्यिका या और स्त्रियों के साथ गोष्ठी आदि करता है, उनसे किसी प्रकार का सभाषणादि द्वारा परिचय रखता है वह अपना अकल्याण करता है। दूसरों के पतन का कारण होता है और अपने धर्म को भी कलङ्कित करता है।

यही आचारसार मे कहा है :—

> चिरप्रव्रजितः सूरिः स्थविरः श्रुतपारगः।
> तपस्वीति यतो नास्ति गणना विषमायुधे ॥७७॥
> आज्ञाभङ्गादि दोषार्हः करोति यदि सूरिताम्।
> मदोदयाद्गुणव्रातैर्नैतेन रहितो यतिः ॥७८॥ ( अधि० २ )

चिरकाल से जो संयम का आराधन कर रहे हैं अर्थात् अभ्यास के वश जिनकी आत्मा सयम रूप बन चुकी है, जिनकी अवस्था ढल चुकी है अर्थात् जिनकी इन्द्रियाँ वृद्धावस्था के कारण शक्तिहीन हो गई है, जो आगम मे पारंगत है तथा जो सदा तपस्या मे रत रहते है वे ही आर्या आदि को शिक्षा-दीक्षा देने के योग्य हैं, किन्तु जो उक्त गुणों से रहित है और मद के आवेश मे आकर आर्यिकादि को दीक्षा-शिक्षादि देने का कार्य भार ग्रहण करते हैं, वे जिनागम की अवहेलना करते है और स्व-पर का चारित्र लोप करने के लिए कदम बढ़ाते है।

भगवती-आराधना में भी इसकी ( स्त्री-संसर्ग की ) घोर निन्दा की गई है:—

नार्या बन्धेन बन्धोऽन्यस्तुल्यो वृत्तच्छिदा यतेः ।
वज्रलेपः स नो तुल्यो यो याति सहचर्मणा ॥३३८॥
ब्रह्मव्रतं मुमूक्षाणां स्त्रीसंसर्गेण निश्चितम् ।
मण्डूकः पन्नगेनेव भीषणेन विनाश्यते ॥३३९॥
चौराणामिव सांगत्यं पुंसां सर्वस्वरक्षिणा ।
योगिना योषितां त्याज्यं ब्रह्मचर्यप्रपालिना ॥३४०॥ ( सं० भग० आ० )

अर्थात्—जिस प्रकार चोरों के सहवास में रह कर कोई भी धनवान व्यक्ति अपने धन की रक्षा करने में समर्थ नहीं हो सकता, उसी प्रकार कोई ब्रह्मचारी ( साधु आदि संयमी ) स्त्री का सम्पर्क रखते हुए अपने ब्रह्मचर्य को अक्षत कदापि नहीं रख सकता, यह निश्चित व ध्रुव सत्य है। भीषण नाग के मुख का ग्रास बना हुआ मेंढक क्या अपने जीवन की आशा कर सकता है ? कभी नहीं। वैसे ही स्त्रियों से सम्पर्क रखने वाले संयमी को भी यह समझ लेना चाहिए कि उसका संयम नष्ट हुए बिना नहीं रहेगा। यह समझ कर उसे स्त्री-संसर्ग का अवश्य त्याग करना चाहिये, अन्यथा वह निर्मल और पतित-पावन जिन शासन को कलङ्कित कर रहा है। वह सिंह का चर्म ओढ़ कर गर्दभ के समान बर्त्ताव करने वाला, अपने को सिंह कहता हुआ भी शृगाल के समान आचरण करने वाला ढोंगी है। वह धर्म की निन्दा कराने वाला स्व-पर का अकल्याणकर्ता माना गया है।

मूलाचार में तो यहाँ तक वर्णन किया है कि वृद्ध तथा तपस्वी और श्रुत के अभ्यासी विद्वान् साधु को भी आर्यिकादि स्त्रियों के साथ वार्तालापादि नहीं करना चाहिए, क्योंकि काम से मलीन हुआ साधु अपने कुल की भी परवाह नहीं करता है ।

थेरं चिरपव्वइयं आयरियं बहुसुदं च तवसिं वा ।
ण गणेदि काममलिणो कुलमवि समणो विणासेइ ॥१८१॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—आर्यिकादि स्त्रियों के संसर्ग को पाकर जब साधु काम-विकार से विकृत हो जाता है तब वह अपनी वृद्धावस्था की, चिरकाल की अपनी जिन-दीक्षा की, मैं आचार्य हूँ, बहुश्रुत का अभ्यासी हूँ, तपस्वी हूँ, इन सब की परवाह नहीं करता है। और तो क्या, वह अपने कुल का भी विनाश कर देता है।

तात्पर्य यह है कि जो साधु स्त्रियोंके संसर्ग के निमित्त से काम के वशीभूत हो जाता है, वह चाहे महान विद्वान्, तपस्वी, आगम के

रहस्य का वेत्ता, संघ-नायक पद पर विराजमान आदि ही क्यों न हो, इन सब की अवहेलना कर देता है। अथवा किसी साधु का मन जब काम से मलीन हो जाता है तब वह किसी वृद्ध साधु की, किसी श्रुत के पारगामी धुरन्धर विद्वान् की, किसी तपस्वी की तथा आचार्य के अंकुश की भी परवाह नहीं करता है। वह अपने कुल का भी विचार नहीं करता है। सार यह है कि काम से अन्धा हुआ साधु अपने आपको भूल जाता है। उसका पतन होना निश्चित है, इसलिये साधु को चाहिए कि वह स्वप्न में भी आर्यिकादि स्त्रियों का संसर्ग न होने दे।

पूर्वोक्त गुण के धारक तपस्वी जितेन्द्रिय साधु के अतिरिक्त जो आर्यिकाओं के गणधरपने को करता है, उनकी शिक्षा-दीक्षा में प्रवृत्त होता है, वह कितने दोषों का भागी होता है, इसे दिखाते हैं—

**एवं गुणवदिरित्तो जदि गणधारित्तं करेदि अज्जाणं।**
**चत्तारि कालगा से गच्छादिविराहणा होज्ज ॥१८५॥** ( मूला० समा० )

अर्थ—पूर्वोक्त गुणों से शून्य साधु यदि आर्यिकाओं के गणधरत्व को स्वीकार करता है, उनको प्रतिक्रमणादि कराता है तो उसके गण-पोषण, आत्म-संस्कार, सल्लेखना तथा उत्तमार्थ सम्बन्धी काल की विराधना होती है।

अथवा कालिका शब्द से प्रायश्चित्त का ग्रहण होता है। अत छेद, मूल, परिहार और पारचिक ये चार प्रायश्चित्त उस आर्याओं के गणधर को प्राप्त होते हैं।

अथवा उसके चार महीने कांजिक चॉवल के आहार से व्यतीत होते हैं। जो आचार्य आर्यिकाओं के संघ का नायकपना स्वीकार करता है, उसके संघ का विनाश हो जाता है अथवा संघ में विरुद्ध परिणति उत्पन्न हो जाती है। एवं संघ के साथ उसकी आत्मा का भी अहित होता है।

प्राचीन समय के मनुष्यों में संहनन-शक्ति, प्रकृति-भद्रता, सुशीलता, पाप-भीरुतादि गुण विद्यमान थे। किन्तु इस समय उनकी विरलता दिखाई देती है। इसलिए इस समय के साधुवर्ग को तो स्त्री-समाज के सम्पर्क से सर्वथा विलग रहना चाहिए। जो इस आगम-आज्ञा की ओर ध्यान न देकर स्वच्छन्द प्रवृत्ति करता है, वह भगवान् की आज्ञा का लोप करने वाला अपराधी माना गया है। उसे ऊपर कहे हुए प्रायश्चित्त लेकर अपनी आत्म-शुद्धि करनी चाहिए। अन्यथा वह मुनिपद के योग्य नहीं है।

आर्यिकादि स्त्रियों के साथ वार्तालापादि करने वाले साधु को जो छेदादि चार प्रायश्चित्त लगते हैं, उनका स्वरूप निम्न प्रकार है—

( १ ) छेद—जो साधु चिरकाल का दीक्षित है, स्वाभाविक बल का धारक है, जिसमें स्वाभाविक शूरता है, परन्तु गर्व के कारण ऐसे साधु से कोई दोष हो जाने पर उसकी दिवस, पक्ष, मास, वर्षादि की दीक्षा का घटा देना छेद-प्रायश्चित्त कहा गया है। दीक्षा-छेद के कारण उसके

अभिमान का मर्दन होजाता है। क्योंकि दीक्षा का काल-छेद हो जाने के पश्चात् अल्प-काल के दीक्षित साधु को भी उसे वन्दनादि करने पड़ते हैं।

**( २ ) मूल**—जो स्वच्छंदाचारी एवं जिनागम की आज्ञा की अवहेलना करने वाला होता है, पार्श्वस्थादि भ्रष्ट-साधु के समान जिसका आचरण है, जो एकाकी हो निरर्गल विहार करता है, जिसके मूलगुण में भी दोष लग जाते हैं वह मूल-प्रायश्चित्त के योग्य है। ऐसे साधु को पुनः दीक्षा दी जाती है, यही मूल-प्रायश्चित्त कहलाता है।

**( ३ ) परिहार**—इस के दो भेद हैं-( १ ) स्वसंघ-परिहार और( २ ) पर-संघ-उपस्थापन।

( १ ) स्वसंघ—परिहार—जिस मुनि ने प्रमाद से किसी अन्य साधु के छात्र अथवा किसी दूसरे के किसी पदार्थ का अपहरण किया हो, किसी स्त्री की चोरी की हो, किसी मुनि पर पहार किया हो, अथवा ऐसा ही अन्य कोई महापराध कर लिया हो और वह नवपूर्व या दशपूर्व का ज्ञाता हो, आदि के तीन संहनन का धारक हो, धर्म पर दृढ रहने की उसकी सम्भावना हो, धीर और भव से भयभीत हो तो ऐसे मुनि को स्वसंघ-परिहार नाम का दण्ड दिया जाता है। अर्थात् उसको संघ से बत्तीस धनुष के अन्तर (दूरी) पर रह कर विहार करना पड़ता है, बाल मुनियों की भी वन्दना करनी पड़ती है। उसको कोई प्रतिवन्दना ( वन्दना के बदले में वंदना ) नहीं करता। वह केवल गुरु से आलोचना कर सकता है, संघका कोई साधु उसके साथ सभाषणादि नहीं करता है, उसे उल्टी पिच्छी धारण करनी पड़ती है, तथा उसे कम से कम पाँच-पाँच उपवास बारह वर्ष पर्यन्त और उत्कृष्ट छह-छह मास के उपवास बारह वर्ष पर्यन्त करने पड़ते हैं।

( २ ) परसंघोपस्थापन—जो दर्प ( अभिमान ) के वशीभूत हुआ उक्त ( स्व-संघ-परिहार ) प्रायश्चित्त का आचरण नहीं करता है, उसको परसंघोपस्थापन प्रायश्चित्त दिया जाता है। आचार्य द्वारा वह अपराधी साधु परसंघ के आचार्य के समीप भेजा जाता है। वह द्वितीय आचार्य भी उसकी आलोचना को सुनकर बिना प्रायश्चित्त दिये उसे तीसरे संघ के आचार्य के निकट भेजता है। वह आचार्य भी उसके दोषों को सुनकर चौथे आचार्य के पास भेज देता है, इस प्रकार वह अपराधी सात आचार्यों के निकट भेजा जाता है। सातवाँ आचार्य उसके अपराध को सुनकर प्रायश्चित्त न देकर उसे प्रथम आचार्य के समीप भेज देता है। पश्चात् वही प्रथमाचार्य उसको पूर्वोक्त दण्ड देता है। इसे परगणोपस्थापन प्रायश्चित्त कहते हैं।

**( ४ ) पारंचिक**—जो साधु तीर्थङ्कर, गणधर, गणी, प्रवचन, संघ आदि की आसादना करता है, जिसने राजविरुद्धाचरण किया है, राजा के प्रिय मंत्री आदि को दीक्षा दी है, अथवा जिसने राजकुल की स्त्री का सेवन किया है, ऐसे ही अन्य गुरुतर अपराध के करने वाले धर्म- को पारंचिक प्रायश्चित्त दिया जाता है। अर्थात् उक्त दोष से दूषित साधु को संघ के सब साधु इकट्ठे होकर बुलाते हैं और सब संघ के समक्ष यह घोषणा करते हैं कि 'यह महापातकी संघ के बाहर किया जाता है।'

साधुओं का आचार उक्त प्रकार है तो आर्यिकाओं का आचार क्या है? इसका वर्णन करते हैं—

एसो अज्जाण वि अ सामाचारो जहाक्खिओ पुव्वं ।
सव्वम्हि अहोरत्ते विभासिदव्वो जधाजोग्गं ॥१८७॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—जो आचार पहले वर्णन कर आये है, वह सब आचार आर्यिकाओं को भी यथा योग्य ( वृक्षमूल-योग, आतपन-योगादि को छोड़ कर ) पालन करना चाहिए।

भावार्थ—मुनीश्वरों के आचरण करने योग्य जितना क्रिया-कलाप वर्णन कर आये हैं वह सब आर्यिकाओं के भी आचरण करने योग्य है। किन्तु जो आर्यिकाओं की शक्ति और परिस्थिति के अनुकूल न हो ऐसे वृक्षमूल योगादि का वर्जन किया गया है। अर्थात् उन्हें एकान्तयास, वृक्षमूल-योग, आतपन-योग वर्षा-योगादि का आचरण नहीं करना चाहिये। वसतिका मे ही रह कर जो उनके योग्य आचरण है उसका पालन करना चाहिए।

आर्यिकाएँ वसतिका मे. काल-यापन किस प्रकार करें? इस प्रश्न के उत्तर मे कहते हैं—

अण्णोण्णणुकूलाओ अण्णोण्णहिरक्खणाभिजुत्ताओ ।
गयरोसवेरमाया सलज्जमज्जादकिरियाओ ॥१८८॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—वसतिका में साथ २ निवास करती हुई आर्यिकाओं मे परस्पर प्रेम का वर्त्ताव होना चाहिए तथा एक दूसरे की रक्षा करने में वे तत्पर रहें। आपस में वैर-विरोध एवं माया का वर्त्ताव कदापि न करें तथा लज्जा, मर्यादा आदि का पालन करने मे सदा दत्तचित रहे।

भावार्थ—आर्यिकाएँ अपने सघ मे रहकर ही अपने संयम की रक्षा और वृद्धि कर सकती है। आयिका को हमेशा अन्य आर्यिकाओं के सहयोग की आवश्यकता रहती है। अकेली आर्यिका का विहार सर्वथा वर्जनीय है। वह अपने शीलधर्मादि को सुरक्षित रखने के लिए अपने सघ की आर्यिकाओं के साथ अनुकूल प्रवृत्ति करे। उनके साथ प्रीति पूर्वक व्यवहार रखे। स्त्री पर्याय में लज्जा परम भूषण है। लोकापवाद से आत्मा मे जो भय बना रहता है, उसे लज्जा कहते हैं। राग व द्वेष के वश होकर न्याय मार्ग मे विपरीत मार्ग मे प्रवृत्ति न करना मर्यादा मानी गई है। उभय कुल के अनुकूल आचरण करना क्रिया बतलाई गई है। इनका परिपालन करना आर्यिकाओं का परम कर्त्तव्य है।

आचारसार मे भी कहा है :—

लज्जाविनयवैराग्यसदाचारादिभूषिते ।
आर्याव्राते समाचारः संयतेष्विव किन्त्विह ॥८१॥ ( अधि० २ )

अर्थात्—आर्यिकाओं का सघ लज्जा, विनय और वैराग्य तथा सदाचार से विभूपित होता है। अर्थात् आर्यिका उन्हीं का नाम है जो

लज्जा विनय वैराग्यादि श्रेष्ठ गुणों की धारक होती हैं। जिनमे ये गुण नहीं पाये जाते हैं, वे आर्यिका नहीं मानी गई हैं। उक्त सदाचार से अलंकृत आर्यिकाओं का समाचार प्राय संयमी ( मुनि ) जनों के समान ही होता है। किंचित् अन्तर है—उसे कहते हैं।

द्व्याद्याः समं वसन्त्यार्या गृहस्था संकराश्रये।
तद्गृहानतिदूरातिसमीपेऽन्यवर्जिते ॥८२॥ ( आचारसार अधि०२ )

अर्थ—आर्यिकाएँ कम से कम दो तो एक साथ अवश्य ही रहें। उनको गृहस्थों के घरों के न तो अत्यन्त समीप में रहना चाहिए और न अतिदूर। किन्तु ऐसे स्थान में रहना चाहिए, जहाँ गृहस्थों का संपर्क न हो। आर्यिकाएँ सर्वथा एकान्त स्थान मे भी न रहें। उनका रहना ऐसे मध्य स्थान में होना चाहिये, जहाँ अपने शील संयमादि की रक्षा और आत्मा के तप आदि गुणों की वृद्धि हो सके। ऐसी ही उत्तम वसतिका आर्यिकाओं के निवास के योग्य है। मूलाचार में भी कहा है:—

अगिहत्थमिस्सणिलये असण्णिवाए विसुद्धसंचारे।
दो तिण्णि व अज्जाओ बहुगीओ वा सहत्थंति ॥१९१॥ ( मूला० समा० )

अर्थात्—आर्यिका के योग्य वसतिका ऐसी होनी चाहिए, जिसमें असंयमी ( गृहस्थी ) लोगों का निवास न हो, क्योंकि उनके निकट में रहने से उनकी अनेक रागोत्पादक क्रियाओं को देख या सुन कर आर्यिकाओं के चित्त में विकार भाव उत्पन्न होने की संभावना रहती है। इसलिए आर्यिकाओं का विश्रामस्थान गृहस्थों के सम्पर्क से रहित होना चाहिए। तथा उसमे व्यभिचारी चौर बदमाश-लुच्चे-लफंगे-धूर्त-चारित्रहीन मनुष्यों का एव दुष्ट तिर्यञ्चों (सिंहादि) का आना जाना न हो, क्योंकि दुराचारीजनों के सम्पर्क से आर्यिकाओं के पवित्राचरण में मलीनता उत्पन्न होने की सम्भावना रहती है। अथवा असंयमी पुरुषों का गमनागमन या उनका निवास-स्थान निकट न हो, उनके मल मूत्रादि के त्यागने का स्थान विशुद्ध एवं संक्लेश रहित हो अथवा वह स्थान सुरक्षित एवं अप्रकट हो, ऐसे सर्व प्रकार योग्य स्थान में दो या तीन अथवा अनेक आर्यिकाएँ एक साथ रहें। कोई भी आर्यिका कभी अकेली न रहे, वे एक दूसरे की रक्षा करने में कटिवद्ध हों। वे परस्पर अनुकूलता का वर्त्ताव करें, आपस में शत्रुभाव, क्रोध, ईर्षा, द्वेप, मात्सर्यादि न रखें। लज्जा व मर्यादादि से युक्त रहें। निरन्तर शास्त्रों के पठन पाठन, श्रवण और उपदेशादि क्रियाओं में दत्तचित्त रहें। अनित्यादि भावनाओं से अन्तःकरण को भावित करें अर्थात् बारह भावनाओं का प्रतिक्षण चिंतन करती रहें। सदा अपने कर्तव्य मे सावधान रहें। उनका वेष विकार रहित एव उदासीनता उत्पन्न करने वाला हो, वे शरीर से ममत्वहीन रहें और निजधर्म-कुल-कीर्त्ति तथा दीक्षा के अनुकूल पवित्र चर्या करने वाली हों। इस प्रकार के गुणों से विभूपित, वैराग्य की मूर्त्ति रूप आर्यिकाएँ ही आदरणीय हैं।

आर्यिकाओं को निम्नोक्त क्रियाएँ अपने निवासस्थान पर अथवा गृहस्थ के घर कदापि न करनी चाहिए।

रोदणण्हावणभोयणपयणं सुत्तं च छव्विहारंभे ।
विरदाण पादमक्खणधोवण गेयं च ण य कुज्जा ॥१६३॥ ( मूला० समा० )

अर्थ—पराये घर में जाकर अथवा अपनी वसतिका मे कहीं भी आर्यिका रुदन न करे, बाल बच्चों आदि को स्नान या भोजनादि न करावे। रसोई न बनावे। सूत न काते। असि मषि कृषि वाणिज्य व लेखन क्रिया रूप छह प्रकार के आरम्भ न करे। तथा संयमियों के पावों का मर्दन न करे और न उन्हें धोवे। न राग पूर्वक गीत गावे। इसी प्रकार अन्य अयोग्य क्रियाओं के आचरण का भी त्याग करे।

भावार्थ—जिन्होंने संसार से विरक्त होकर सयम धारण किया है, जिनके अन्तःकरण मे संसार से भय उत्पन्न हुआ है ऐसी त्याग की मूर्त्ति आर्यिकाएँ उक्त रुदनादि क्रियाएँ क्यों करेंगी ? किन्तु मोहनीय कर्म बड़ा बलवान है, वह समय पाकर धुरन्धर तपस्वियों और प्रकाण्ड विद्वानों के चित्त को भी चंचल बना देता है। कहा है—

राग, रति, प्रेम, स्नेह ओकार्थ है

'मध्ये मध्ये हि चापल्यमामोहादपि योगिनाम् ।'

अर्थात्—जब तक आत्मा में मोहनीय कर्म की सत्ता रहती है तब तक समय २ पर बडे २ योगियों के चित्त मे भी चंचलता उत्पन्न हो जाना सम्भव है। तब जो स्त्री स्वभाव से ही भीरु और चचल-चित्त मानी जाती है उसका चित्त निमित्त पाकर यदि चचल हो जावे तो उसमें क्या आश्चर्य है ? इसलिए आचार्यों ने शिक्षा दी है कि चित्त में विकार और क्षोभ उत्पन्न करने वाले रोने के कारणों के उपस्थित हो जाने पर भी आर्यिकाओं का यह धर्म है कि वे कदापि रुदन न करें। प्रेम के वश होकर अथवा गृहस्थों को अनुरागी बनाने के लिए उनके बाल बच्चों को मार्जन ( स्नान ) आदि न करवावें, न उनको भोजन खिलावे और न उनका लाड प्यार करे। पहले का संस्कार होने के कारण सभव है कि कोई आर्यिका प्रेम के उद्वेग से किसी के घर रसोई बनाने लग जाय या सहानुभूति प्रकट करने के लिए रसोई बनाने मे किसी प्रकार की सहायता देने लग जाय तो यह ठीक नहीं है, इससे संयम का घात होता है। किसी स्त्री को सूत कातते देखकर आर्यिका उसके स्थान मे स्वयं कातने लग जावे तो यह भी अनुचित है। इसी प्रकार असिकार्य, मषिकार्य, कृषि (खेतीका) कार्य, वाणिज्य कार्य, शिल्प कार्य और लेखन कार्य इन छह प्रकारके पापजनक आरंभ कर्मो को आर्यिकाएँ न करें, क्योंकि इन से संयम ( प्राणि संयम ) का विनाश होता है। शास्त्र लिखने की मनाई नहीं है।

कोई भी आर्यिका किसी भी प्रकार के साधु की वैयावृत्त्य करने के लिए पाद मर्दनादिके निमित्त उसके शरीर का स्पर्शन न करे; उसके पांव भी न धोवे। इस का आशय यह है कि आर्यिकाएँ अपने शरीर का साधु के शरीर के साथ ससर्गमात्र भी न होने दें। क्योंकि यह तत्काल मनोविकार का उत्पन्न करने वाला है। इस संबध में आर्यिकाओं को काफी सतर्क रहना चाहिए। अन्यथा ब्रह्मचर्य का विध्वंस हुए बिना न रहेगा। इसको ध्रुव सत्य समझना चाहिए।

आर्यिकाएँ भिक्षा ( गोचरी ) के लिए किस तरह जाती हैं ? इसे दिखाते हैं।

मौनेनाटन्ति भिक्षार्थं वृद्धार्यान्तरिता गृहान् ।
अन्योन्यपरिरक्षाऽनुकूलवृत्तिपरायणाः ॥८३॥
अन्यदावश्यगन्तव्यं धर्मकार्यं गृहेऽस्ति चेत् ।
गणिन्यादेशतो यान्ति द्व्याद्याः सार्धं न चान्यथा ॥८४॥ (आचारसार अ० २)

अर्थ—अनेक आर्यिकाएँ एक दूसरी के रक्षा कार्य में उद्यत हुईं, परस्पर अनुकूल वर्त्ताव में तत्पर हुईं, एक साथ, वृद्ध आर्यिका की ओट में रहकर, मौन धारण करती हुईं गृहस्थों के घर अहार लेने के लिए जाती हैं। इसके सिवाय अन्य धर्म-कार्य के लिए यदि पराये घर जाना पड़े तो गणिनी (संघ की नायिका) की आज्ञा लेकर दो तीन आदि आर्यिकाएँ एक साथ मिल कर जा सकती हैं। धर्म-कार्य के विना आर्यिकाएँ गृहस्थ के घर कदापि नहीं जा सकतीं।

उक्त कथन से स्पष्ट है कि वृद्ध वय वाली आर्यिका के साथ दो तीन आदि आर्यिकाएं एक साथ भिक्षादि के लिए जाती हैं। अकेली आर्यिका के गमनागमन का सर्वथा निषेध किया गया है।

मूलाचार में कहा है—

तिण्णि व पंच व सत्त व अज्जाओ अण्णमण्णरक्खाओ ।
थेरीहिं सहंतरिदा भिक्खाय समोदरंति सदा ॥१९४॥
ण य परगेहमकज्जे गच्छे कज्जे अवस्सगमणिज्जे ।
गणिणीमापुच्छित्ता संघाडेणेव गच्छेज्ज ॥१९२॥ (मूला० समा०)

इन का अर्थ आचार सार के उक्त श्लोक के अनुसार ही है। केवल इतना अन्तर है कि मूलाचार में तीन या पाँच या सात आर्यिका एक साथ अनेक वृद्ध आर्यिकाओं की ओट में रहकर भिक्षा के लिए जावे, ऐसा लिखा गया है और आचारसार में कम से कम दो आर्यिकाओं को भिक्षा के लिए या अन्य धार्मिक कार्य के लिए गृहस्थ के गृहादि में गमन करने का विधान किया गया है।

प्रश्न—आर्यिकाएँ आचार्यादि की वन्दना करती हैं, तब मुनियों के समान ही करती हैं या कुछ अन्तर है?

उत्तर—

नमन्ति सूर्युपाध्यायसाधूनार्या यथाक्रमम् ।
पञ्चषट्सप्तहस्थान्तरालस्थाः पशुशय्यया ॥८५॥ (आचारसार अ० २)

अर्थ—आचार्य से पांच हाथ, उपाध्याय से छह हाथ, और साधु सामान्य से सात हाथ दूर रह कर आर्यिकाएँ गो-आसन द्वारा उन आचार्यादिकों को वन्दना करती हैं।

अर्थात्—आर्यिकाओं का वन्दना करने का आसन गवासन ही बताया है। यहाँ आर्यिकाओं के समाचार का प्रकरण है, इसलिए गाथा में 'आर्यिका' पद दिया गया है, किन्तु इससे, उपलक्षण से स्त्री मात्र का ग्रहण होता है, स्त्रियों का वन्दना करने के लिए गवासन ही सिद्ध होता है। देव-वन्दना गुरु-वन्दना, शास्त्र-वन्दना इत्यादि वन्दना करते समय स्त्रियों को गवासन से बैठना चाहिए। गवासन के सिवा स्त्रियों के लिए दूसरा आसन नहीं बताया गया है। इस आसन से स्त्रियों की लज्जादि का संरक्षण होता है, अतः गवासन ही श्रेष्ठ माना गया है।

आर्यिकाएँ आचार्य से आलोचना करती हैं, इसलिए उनसे पांच हाथ दूर रहकर उनकी वन्दना करती हैं, उपाध्याय से अध्ययन तथा तत्सम्बन्धी प्रश्न किया जाता है, इसलिए छह हाथ दूर ठहर कर उनको वन्दना करती हैं और साधुओं की स्तुति की जाती है; इसलिए सात हाथ दूर ठहर कर उनकी वन्दना करती हैं।

जब कि वैराग्य परायण त्याग की मूर्ति आर्यिकाएँ साधुओं से सात हाथ दूर रहती हैं, तब शृङ्गारप्रिय विलासवती स्त्रियों को साधुओं से अवश्य ही कम से कम इतनी दूर पर रहना चाहिए। जो साधु उक्त जिनाज्ञा का तिरस्कार करके विपरीत प्रवृत्ति करता है, स्त्रियों के शरीर ( हस्तादि ) का स्पर्श करवाता है तो वह जिन शासन की अवहेलना करता है और अपनी उच्छृङ्खल प्रवृत्ति से पवित्र जिन मार्ग को मलीन करता है, एवं अपनी आत्मा का पतन करता है और अन्य के पतन करने में सहायक होता है। इस तरह आगम के प्रतिकूल प्रवृत्ति करने वाला साधु छेदादि प्रायश्चित्त के योग्य है। जब तक वह उक्त प्रायश्चित्तादि लेकर आत्मशुद्धि नहीं कर लेता तब तक वह साधु अपराधी माना गया है। और इस अपराध को करने वाला साधु महा-पापी एवं अवन्दनीय कहा गया है। इसी प्रकार जो आर्यिका उक्त मार्ग से विपरीत आचरण करती है वह भी निरंकुश होने से दूषित है और प्रायश्चित्त की पात्र है।

आर्यिकाओं का वेष कैसा होना चाहिए इस विषय में कुन्दकुन्दाचार्य ने लिखा है —

लिंगं इत्थीण हवदि भुंजइ पिंडं सुएयकालम्मि ।
अज्जिय वि एकवत्था वत्थावरणेण भुंजेइ ॥२२॥ ( सूत्रपाहुड )

अर्थात्—जिनागम में तीन लिंग ( वेष ) माने गये हैं। एक मुनिलिंग, दूसरा उत्कृष्ट श्रावक तथा तीसरा स्त्रीलिंग। क्षुल्लिका और आर्यिका के वेष को स्त्रीलिंग कहते हैं। क्षुल्लिका और आर्यिका दिन में एक बार ही भोजन करती हैं, अधिक बार भोजन नहीं कर सकतीं। क्षुल्लिका एक वस्त्र पहनती व दूसरा ओढती है। किन्तु आर्यिका एक वस्त्र ही रखती है। वह एक वस्त्र ( साड़ी ) ऐसा होना चाहिए जिससे पूर्ण शरीर ढका रहे। अर्थात् अधोवस्त्र तथा ऊपर के वस्त्र का काम हो जावे।

शङ्का—आर्यिकाओं को दो साड़ियाँ रखने की आज्ञा है या एक साड़ी रखने की।

समाधान—श्री कुन्दकुन्दाचार्य ने सूत्रप्राभृत में स्पष्ट वर्णन किया है कि आर्यिका एक वस्त्र ही रखती है। जिसका प्रमाण ऊपर दिया जा चुका है।

हरिवंशपुराण में लिखा है—

सुता चेटकराजस्य कुमारी चंदना तदा।
धौतैकाम्बरसंवीता जातार्याणां पुरःसरी ॥ ( सर्ग २।७० )

अर्थ—चेटक महाराज की पुत्री चंदना कुमारी धुली हुई एक साड़ी धारण कर आर्यिकाओं की नायिका हुई, आर्यिकाओं में प्रधान बनी।

सम्यग्दर्शनसंशुद्धाः शुद्धैकवसनावृताः।
सहस्रशो दधुः शुद्धा नार्यस्तत्रार्यिकाव्रतम् ॥ ( सर्ग २।१३३ )

अर्थ—सम्यग्दर्शन से जिनकी आत्मा शुद्ध हो गई है ऐसी हजारों स्त्रियाँ शुद्ध एक वस्त्र मात्र धारण करके विपुलाचल पर भगवान महावीर स्वामी के समवसरण में आर्यिकाएँ हुईं।

श्री महासेनाचार्य ने प्रद्युम्नचरित्र में लिखा है—

वन्दारवो वयमपीश ! जिनेन्द्रनेमिं
सर्वा विधूतमदमत्सररागदोषाः।
राजीमतीसविधमाप्य तव प्रसादात्
शुद्धैकवस्त्रपरिधानयुता भवामः ॥ ( सर्ग १३।३३ )

अर्थ—अपने प्राणपति कामदेव प्रद्युम्नकुमार का जिनदीक्षा ग्रहण करने का दृढ सकल्प जान कर रति आदि सब पत्नियाँ कहती हैं कि हे स्वामिन्! हम सब नेमिनाथ जिनेश्वर की वन्दना करेंगी और हम भी आपकी कृपा से राजीमती के निकट जाकर मद, मात्सर्य, राग, द्वेषादि के परित्याग पूर्वक शुद्ध एक वस्त्र धारण कर आर्यिका का व्रत ग्रहण करेंगी।

और भी ऐसे अनेक कथन आये हैं। श्री शान्तिनाथ पुराण में देखिये—

एकां साटीं विना हत्वा संगं सर्वं द्विधात्मकं ।
कन्यासप्तशतैः सार्द्धं प्राव्राजीत्सा स्वमुक्तये ॥ (७।९३)

अर्थात्—एक साड़ी के अतिरिक्त सारे बाह्य-अभ्यतर-परिग्रह का त्याग कर वह (अपराजित नाम की विद्याधरी) सात सौ कन्याओं के साथ मुक्ति-प्राप्ति के लिए दीक्षित हुई।

एकसाटीं विना संगं त्यक्त्वा बाह्यमनेकधा ।
मिथ्यात्वादिभवं चांतरंगं शांतिमती खगी ॥ (९।८२)

शान्तिमती नाम की विद्याधरी ने एक साड़ी के सिवाय अनेक प्रकार के बाह्य-परिग्रह एवं मिथ्यात्वादि अन्तरङ्ग परिग्रह को छोड़कर दीक्षा धारण की।

इसी प्रकार के अनेक उल्लेख हैं। आदिपुराण के कथनानुसार ब्राह्मी एवं सुन्दरी ने जब आर्यिका का व्रत ग्रहण किया तब एक साड़ी ही रखी थी। पद्मपुराण में भी सीताजी आर्यिका हुईं तब उनके एक साड़ी धारण करने का ही कथन है। कैकेयी के लिए भी ऐसा ही लिखा है—

पूर्वमेव जिनोक्तेन धर्मेणासौ सुभाविता ।
महासंवेगसम्पन्ना सितैकवसनान्विता ॥ (पद्म पु० पर्व ८६।२३)

अर्थ—पहले से ही जिसका आत्मा धर्म की भावना से भावित (संस्कृत) था ऐसी कैकेयी महारानी ने महा संवेग को प्राप्त होकर एक सफेद साड़ी धारण कर आर्यिका का व्रत ग्रहण किया।

संसारप्रकृतिबोधनपरैर्वाक्यैर्मनोहारिभि—
स्तस्याः प्राप्य विबोधमुत्तमगुणा संवेगमुग्रं श्रिता ।
त्यक्ताशेषगृहस्थवेषरचना मंदोदरी संयता ।
जाताऽत्यन्तविशुद्धधर्मनिरता शुक्लैकवस्त्रावृता ॥ ९४ ॥
लब्ध्वा बोधिमनुत्तमां शशिनखाऽप्यार्यामिमामाश्रिता ।
संशुद्धश्रमणा व्रतोरुविभवा जाता नितान्तोत्कटा ।

चत्वारिंशदथाष्टकं सुमनसां ज्ञेयं सहस्राणि हि ।
स्त्रीणां संयममाश्रितानि परमं तुल्यानि भासांरवेः ॥९५॥ ( पद्मपुराण पर्व ७८ )

अर्थ—पति व पुत्र की विरह वेदना से दुःखित हुई गुणवती मन्दोदरी, शशिकान्ता नाम की अर्यिका के संसार के अनित्य व दुःखद स्वभाव का वर्णन करनेवाले मनोहर वाक्यों से प्रतिबोध को प्राप्त होकर उत्कट संवेग को प्राप्त हुई और गृहस्थ की समस्त वेष भूषा का त्याग कर शुद्ध एक वस्त्र धारण कर अत्यन्त विशुद्ध धर्म में निरत आर्यिका हुई।

शशिनखा ( चन्द्रनखा ) ने भी उत्तम बोध को पाकर मन्दोदरी आर्यिका के निकट उत्कृष्ट आर्यिका के व्रत अंगीकार किये। तथा सूर्य की दीप्ति के समान उज्ज्वल अड़तालीस हजार अन्य कुलीन रमणियों ने नितान्त उत्कृष्ट आर्यिका के व्रत धारण किये।

सुकुमाल चरित्र के उल्लेखानुसार वायुभूति के जीव ने नागश्री की पर्याय में आर्यिका के व्रत धारण किये तब एक साड़ी मात्र रखी थी। इसी तरह अन्य ग्रन्थों में भी—आर्यिकाओं के एक वस्त्रका ही विधान मिलता है। केवल प्रायश्चित्त शास्त्र मे वस्त्र-युगल के धोने का प्रायश्चित्त बताया है। वह इस प्रकार है—

एकस्स वत्थजुयलस्सेक्कस्स गोणिया एक्ककंथाए ।
पासुगजलेण पक्खालणम्मि एक्को विउस्सग्गो ॥ २९३ ॥ (प्रायश्चित्त संग्रह छेदपिण्ड)

अर्थ—वस्त्र-युगल—एक वस्त्र तो गौणी और दूसरा वस्त्र कन्था (कन्था को साड़ी और गौणी को जीर्ण-वस्त्र-खण्ड कहते हैं)—में से किसी एक को प्रासुक जल से धोने मे आर्यिका को व्युत्सर्ग प्रायश्चित्त होता है।

इसका आशय यह है कि आर्यिका को जब मासिक-धर्म होता है, उस समय साड़ी को ऋतुस्राव से दूषित न होने देने के लिए एक जीर्ण वस्त्र-खण्ड के उपयोग की आवश्यकता होती है। उसी को यहाँ गौणी नाम से कहा गया है; क्योंकि गौणी शब्द का अर्थ गौण ( अप्रधान ) वस्त्र होता है जो कि समय विशेष के लिए उपयोगी मानकर ग्रहण किया जाता है।

कोश में 'गौणी' शब्द का प्रयोग जीर्ण वस्त्र के अर्थ मे माना गया है। इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि आर्यिकाएँ दो साड़ियाँ नहीं रख सकतीं। यदि दो साड़ियाँ रखने का विधान होता तो एक कन्था और एक गौणी—ऐसा न कहकर दो कन्था ही कहते। अथवा गौणी शब्द साड़ी का वाचक होता तो दो गौणी का ही नाम निर्देश करते। लेकिन ऐसा न करके विभिन्न प्रकार के वस्त्र युगल का जो नाम निर्देश किया गया है उससे उक्त अर्थ ही प्रतिभासित होता है।

आर्यिकाओं के साथ ब्रह्मचारिणी आदि श्राविकाएँ रहती हैं, मासिक-धर्म के समय 'गौणी' वस्त्र ( जीर्ण-वस्त्र )उन से उपलब्ध हो सकता

है। आर्यिकाएँ उसे सदा अपने साथ नहीं रखतीं क्योंकि वह समय विशेष के लिए ही उपयोगी होता है—इसलिए समस्त शास्त्रों में आर्यिकाओं के लिए एक वस्त्र का ही विधान किया गया है।

जैनेतर ग्रन्थों में भी आर्यिकाओं के एक वस्त्र धारण करने का कथन आया है। बौद्ध-शास्त्र 'अंगुत्तर-निकाय' में लिखा है:—

"लोहिताभिजाति नाम निग्गन्था एक-साटिकातिवदति।" ( भाग ३ पृ० ३८३ )

इस उल्लेख से जैन देशव्रती उत्कृष्ट स्त्री के एक ही साडी का होना सिद्ध है। बौद्धों के और भी भद्दा ( भद्रा ) कुन्दलकेशा नामक एक पुरोहित की लड़की की कथा आई है। वह पहले जैन थी। उसने लिखा है—"मैं पहले जैन-भिक्षुणी थी तब 'केशों का लोचना और एक ही वस्त्र शरीर पर रखना'—इनको मैं हानिकारक समझती थी, पर यह हानिकारक नहीं है"।

निष्कर्ष यह है कि आर्यिकाओं के एक वस्त्र रखने का ही सब जगह कथन है, अतः आर्यिकाओं को एक ही साडी धारण करना उचित है, न कि दो।

शङ्का— यदि अधिक वस्त्र रखना बुराई का कारण है और इसीलिए आर्यिकाओं को एक ही साड़ी धारण करने की आज्ञा है तो उनके लिए भी मुनियों की भाँति नग्नता को श्रेष्ठ क्यों नहीं बता दिया गया ?

समाधान—स्त्रियों के संहनन, शरीरावयव आदि की प्रतिकूल परिस्थिति होने के कारण उनको नग्नपने की आज्ञा नहीं दी गई है। इसी कमी के कारण उनकी मुक्ति का भी निषेध है।

जैसा कि कहा भी है—

कर्म-भू-द्रव्य-नारीणां नाद्यं संहनन-त्रयम्।
वस्त्रादानाश्च चारित्रं तासां मुक्ति-कथा वृथा ॥ ८६ ॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थ—कर्मभूमि की द्रव्य-स्त्रियों के आदि के तीन ( वज्रर्षभनाराच, वज्रनाराच, नाराच ) संहनन नहीं होते हैं। उनके चारित्र वस्त्र सहित होता है। वे नग्न मुनिवेश धारण नहीं कर सकतीं; इसलिए उनके उपचार से महाव्रत माना गया है। क्योंकि आर्यिकाएँ भगवान की आज्ञा के अनुसार एक वस्त्र ( साड़ी ) धारण करती हैं। जहाँ वस्त्र का ग्रहण होता है, वहाँ सम्पूर्ण परिग्रह का त्याग नहीं होता और सम्पूर्ण परिग्रह का त्याग किये बिना मोक्ष की प्राप्ति असंभव मानी गयी है।

शंका—मोक्ष-प्राप्ति का कारण रत्नत्रय है। 'सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्राणि मोक्षमार्गः' ( मोक्षशास्त्र अ० १। १ ) सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनों की एकता मोक्ष का उपाय है, इनकी पूर्णता को ही मोक्ष कहते हैं। इस मे सवस्त्रपने और अवस्त्रपने ( नग्नता ) को मोक्ष का

साधन नहीं माना गया है। यदि नम्रता को मोक्ष का कारण मान लिया जावे तो तिर्यञ्चों की मुक्ति भी अनिवार्य होगी। क्योंकि तिर्यञ्च सर्वदा नग्न रहते हैं।

समाधान—यद्यपि रत्नत्रय को ही मोक्ष का मुख्य साधन माना है, तथापि उसकी प्राप्ति नम्रता विना नहीं हो सकती है। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र को रत्नत्रय कहते हैं। इनमें सम्यक्चारित्र की प्राप्ति सम्पूर्ण परिग्रह का त्याग करने पर ही होती है। क्योंकि तेरह प्रकार के चारित्र में पाँच महाव्रत का धारण, पाँच समिति का पालन और तीन गुप्ति का आचरण होता है। परिग्रह त्याग नाम का पाँचवाँ महाव्रत है। वह चौदह प्रकार के अतरङ्ग और दश प्रकार के बाह्य परिग्रह का सर्वथा त्याग करने से होता है। जब तक शरीर पर सूत का धागा मात्र भी परिग्रह रहता है, तब तक वह पाँचवाँ ( परिग्रह-त्याग )महाव्रत नहीं होता है। नम्रता धारण करने पर ही उसका पालन होता है। इसलिए सवस्त्रता मोक्ष में बाधक सिद्ध होने से स्त्रियों के मोक्ष की प्राप्ति का अभाव माना गया है।

शङ्का—शरीर पर वस्त्र धारण करने पर भी, उसमें मूर्छा न होने से आर्यिकाओं के महाव्रत हो सकता है। 'मूर्छा परिग्रहः' आगम में मूर्छा (ममत्व) को परिग्रह कहा है। आर्यिकाओं के एक साड़ी रहती है उसमे भी उनका ममत्व नहीं होता। अतः एक वस्त्र रखने पर भी तेरह प्रकार के चारित्र का पालन कर सकने के कारण रत्नत्रय का सद्भाव होने से वे मोक्ष की अधिकारिणी क्यों नहीं होंगीं ?

समाधान—आर्यिकाएँ अपने हाथों से इच्छा पूर्वक शरीर पर वस्त्र धारण करती हैं; एव वायु आदि से शरीर का वस्त्र अलग होने पर उसे यथायोग्य स्थान पर ओढ़ती है। इससे अनुमान किया जाता है कि उनको वस्त्र पर ममत्व अवश्य है। यदि ममत्व नहीं है तो उसको अपने आप शरीर पर ओढ़ना आदि नहीं बन सकता। वस्त्र के कारण मनुष्य के कई प्रकार की झंझटें हो जाती हैं जो मुक्ति की प्राप्ति मे बाधक हैं। इसलिए जैन शास्त्रों में सवस्त्र को मुक्ति का अधिकारी नहीं माना गया। इससे स्पष्ट है कि मोक्ष की प्राप्ति के लिए नम्रता मुख्य कारण है।

यदि स्त्रियों की नग्न वेष धारण किये विना ही मुक्ति-प्राप्ति की योग्यता मानी जावे तो उनके आतापनादि योग तथा पूर्ण श्रुत-ज्ञान आदि क्यों नहीं माने जावें ? उनके केवल ग्यारह अंगों का ज्ञान ही क्यों माना गया है ? उनके स्तवनादि का निषेध क्यों किया गया है ? नग्न साधुओं की तरह उनकी प्रतिमा क्यों नहीं होती ? क्या नग्न आर्यिकाओं की मूर्ति कहीं देखी सुनी गई है ?

यदि त्रिरत्नमात्रेण सा पुंसां नग्नता वृथा।
तिरश्चामपि दुर्वारा निर्वाणाश्रिरलिंगिता ॥ ८७ ॥
मुक्तिश्चेदस्ति किं नासां प्रतिमाःस्तवनान्यपि।
क्रियन्ते पूज्याश्च तासां मुक्तेर्दत्तो जलाञ्जलिः ॥ ८८ ॥ ( आचारसार अ० २ )

अर्थ—यदि रत्नत्रय से ही मुक्ति मानी गई है, तो पुरुषों को भी नग्न रूप धारण करना व्यर्थ है। यदि नग्नता को ही मोक्ष का साधन मान लिया जावे तो तिर्यंच सदा नग्न रहते हैं, उनके भी मोक्ष-प्राप्ति अनिवार्य हो जावेगी। यदि मुक्ति में नग्न-वेष साधन नहीं माना जावे और आर्यिकाओं की मुक्ति वस्त्र धारण किये ही होजाती है—ऐसा मान लिया जावे तो वे मुनि के समान पूज्य हुईं। मुनि के समान ही उन की भी प्रतिमा एवं स्तवनादि होने चाहिए। किन्तु कहीं पर किसी समय भी उनकी प्रतिमा नहीं देखी गई है और न उनके स्तवन ही मिलते हैं। जब उनमें प्रतिमा और स्तवन की ही पात्रता नहीं है तब सर्वथा मोक्ष-प्राप्ति की पात्रता कैसे सम्भव हो सकती है?

श्वेताम्बर सम्प्रदाय में मल्लिनाथ स्वामी ( उन्नीसवें तीर्थंकर ) को स्त्री माना है। इसके लिए आचार्य कहते हैं कि यदि वे वास्तव में स्त्री थे तो उनकी कहीं पर किसी समय प्रतिमा तो होनी चाहिये थी।

उनके लिए श्री वामदेव विरचित भाव-संग्रह में कहा है—

योषित्स्वरूपतीर्थेशां तल्लिंगस्तनभूषिताः ।
अर्चाः प्रतिष्ठिताः क्वापि विद्यन्ते चेत् प्रकथ्यताम् ॥ २४९ ॥
न सन्ति चेन्मताभावः सन्ति चेद्द्रण्डिमास्पदम् ।
एवं दोषद्वयासंगान्मोक्षो न घटते स्त्रियः ॥ २५० ॥

अर्थ—यदि मल्लिनाथ भगवान स्त्री थे तो हम पूछते हैं कि स्त्री के लिंग व स्तनादि सहित उनकी प्रतिमा कहीं पर क्यों नहीं है? यदि है तो बतलाना चाहिए कि कहाँ है? कहीं होगी भी तो यह अश्लीलता का कारण अवश्य होगी। यदि नहीं है तो तुम्हारी मान्यता का अभाव होगा। इस तरह दोनों ही पक्ष दूषित होने से स्त्रियों के मोक्ष मानना युक्ति सगत नही है।

एक बात यह भी है कि उनके ग्यारह अङ्ग से अधिक श्रुत-ज्ञान भी नही होता तब केवलज्ञान की प्राप्ति की संभावना कैसे की जा सकती है? हरिवंश पुराण में कहा है—

द्वादशाङ्गधरो जातः क्षिप्रं मेघेश्वरो गणी ।
एकादशाङ्गभृज्जाता साऽर्यिकाऽपि सुलोचना ॥ ( सर्ग १२।५२ )

अर्थ—मेघेश्वर ( जय कुमार ) तपस्या के प्रभाव से शीघ्र ही द्वादशाङ्ग के पाठी गणधर होगये और जयकुमार की धर्मपत्नी सुलोचना भी आर्यिका होकर अति शीघ्र ग्यारह अङ्ग की धारक होगई। अर्थात् दोनों धीरात्माएँ अपनी-अपनी योग्यता के अनुसार श्रुत की पराकाष्ठा को प्राप्त हुईं।

सुलोचना स्त्री होने से ग्यारह अङ्ग से अधिक श्रुतज्ञान की पात्र नहीं थी, इसलिए वह स्त्री-पर्याय में होने वाले श्रुतज्ञान की चरम-सीमा को पहुँच गई। मेघेश्वर पुरुष होने से द्वादशाङ्ग के पारगामी हुए।

मोक्ष का साक्षात् कारण शुक्ल ध्यान माना गया है और वह उत्तम संहनन वाले के ही होता है। वज्रर्षभनाराच संहनन स्त्रियों के नहीं होता, क्योंकि कर्मभूमि की द्रव्य-स्त्रियों के प्रारंभ के (वज्रर्षभनाराचादि) तीन संहनन नहीं होते हैं। वज्रर्षभ नाराच संहनन वाला ही सप्तम नरक पृथ्वी में गमन करने योग्य घोर दुष्कर्म को कर सकता है तथा वही मोक्ष गमन करने योग्य उत्कृष्ट कर्म की निर्जरा करने में समर्थ हो सकता है। स्त्री सप्तम पृथ्वी में गमन करने योग्य घोर पाप कर्म का उपार्जन न कर सकने के कारण वहाँ नहीं गमन कर सकती। उसका उत्कृष्ट गमन छठी पृथ्वी तक ही माना गया है। इस से सिद्ध होता है कि उसके वज्रर्षभनाराच संहनन नहीं होता है। वज्रर्षभनाराच संहनन के बिना उत्कृष्ट ध्यान नहीं हो सकता और उत्कृष्ट ध्यान के अभाव से मोक्ष का होना सर्वथा असम्भव है। मोक्ष-शास्त्र में कहा है—

" उत्तमसंहननस्यैकाग्रचिन्तानिरोधो ध्यानमान्तर्मुहूर्त्तात् "

और भी श्रीदेवसेन विरचित भावसंग्रह में कहा है:—

जइ तप्पइ उग्गतव मासे मासे च पारणं कुणइ।
तह वि ण सिज्झइ इत्थी कुच्छियलिंगस्स दोसेण ॥९२॥
मायापमायपउरा पडिमासं तेसु होइ पक्खलणं।
णिच्चं जोणिस्सावो दाण्डइं णत्थि चित्तस्स ॥९३॥
सुहुमापज्जत्ताणं मणुआणं जोणिणाहिकक्खेसु।
उप्पत्ती होइ सया अण्णेसु य तणुपएसेसु ॥९४॥
ण हु अत्थि तेण तेसिं इत्थीणं दुविहसंजमोद्धरण।
संजमधरणेण विणा ण हु मोक्खो तेण जम्मेण ॥९५॥

अर्थ—चाहे स्त्रियाँ उग्र तप का आचरण करती रहें तथा एक-एक मास में पारणा करें, तथापि वे अपने कुत्सित लिंग (योनि) के दोष से सिद्धावस्था को नहीं प्राप्त कर सकतीं, क्योंकि वे माया की मूर्त्ति और प्रमाद से प्रचुर होती हैं। उनके प्रति मास मासिक-धर्म होता रहता है तथा नित्य योनि का स्राव होता रहता है और उनके चित्त में चपलता रहती है। उनकी योनि, नाभि और कांख तथा ऐसे ही अन्य शरीर के अवयवों मे

लब्धि-अपर्याप्तक सूक्ष्म सम्मूर्छन मनुष्यों की उत्पत्ति निरन्तर होती रहती है। इसलिए उनके इन्द्रिय-संयम और प्राणी-संयम—दोनों प्रकार का संयम नहीं होता है और संयम धारण किये बिना मोक्ष हो नहीं सकता।

तात्पर्य यह है कि स्त्रियों को सम्पूर्ण कर्मों के क्षय करने के पूरे साधन उपलब्ध नहीं होते हैं इसलिए वे मोक्ष की अधिकारिणी नहीं है। निम्न प्रकार से मोक्ष के कारण स्त्रियों में नहीं हो सकते —

(१) मोक्ष का साक्षात् साधन परम शुक्ल ध्यान है, वह अत्युत्तम संहनन (वज्रर्षभनाराच संहनन) वाले के ही होता है और वह स्त्रियों के नहीं होता है, इसलिए स्त्रियां तद्भव मोक्ष जाने में असमर्थ हैं।

(२) संयम का आराधन मोक्ष का कारण है, क्योंकि सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र रूप रत्नत्रय ही मोक्ष का साधन माना गया है और संयम-आराधन के बिना सम्यक्चारित्र का पालन असम्भव है। स्त्रियों की योनि, नाभि, कांखादि शरीर के अशुचि स्थानों में निरन्तर लब्ध्यपर्याप्तक सूक्ष्म सम्मूर्छन मनुष्य उत्पन्न होते और मरते रहते हैं, इसलिए उनके प्राणी-संयम नहीं होता। संयम के अभाव से चारित्र का भी अभाव हुआ और चारित्र के अभाव से मोक्ष का सद्भाव आकाश फूल के समान सर्वथा असम्भव है।

(३) स्त्रियों के माया का प्राचुर्य तथा प्रमाद का आधिक्य पाया जाता है, इसलिए मोक्ष की प्राप्ति वन्ध्या पुत्रवत् असम्भवित है।

(४) स्त्रियों के पूर्ण श्रुतज्ञान की प्राप्ति की भी योग्यता नहीं मानी गई है, उनके ग्यारह अङ्ग तक ही श्रुतज्ञान हो सकता है। जिनकी आत्मा में पूर्ण श्रुतज्ञान प्राप्त करने की भी योग्यता नहीं है, वे सर्वोत्कृष्ट केवल ज्ञान कैसे प्राप्त कर सकती हैं ?

(५) उनके प्रतिमास रजोदर्शन होता है, अत्यन्त घृणास्पद दूषित रक्तादि का स्राव होता रहता है, अतः उनके ध्यान में पूर्ण विशुद्धि की सम्भावना बालू रेत से तेल की सम्भावना के समान हास्यास्पद है।

(६) जिनका लिंग (योनि) कुत्सित और वीभत्स है तथा स्तनादि अवयव विकार-जनक हैं, उन्हें आच्छादन करने के लिए वस्त्र अत्यन्त आवश्यक है। इसलिए आगम में उनके कल्याण करने के लिए और दूसरों को पाप-कृत्य से बचाने के लिए उनके लिए एक साड़ी की आज्ञा दी, जिससे वे अपने सब गुह्य अङ्गों को आवृत रखे रहें। जहाँ परिग्रह रखना अत्यन्त आवश्यक प्रतीत होता है, वहाँ परिग्रह त्याग नामक पाँचवाँ महाव्रत नहीं हो सकता और महाव्रत के अभाव में उनके मोक्ष की मान्यता गधे के सींग के समान सर्वथा असम्भव है।

(७) स्त्रियों के चित्त में धैर्य का अभाव होता है। प्रबल प्रतिकूल कारणों का संयोग मिलने पर उनका अन्तःकरण विकृत हो जाता है। उनके चित्त में दृढ़ता नहीं होती, इसलिए उनके मोक्ष के साधन रूप निश्चल ध्यान की कल्पना इक्षु के फल समान सर्वथा असंभव समझना चाहिए।

(८) आर्यिकाओं की न तो मूर्ति पूज्य ही मानी गई है, और न उनका स्तवन करने का ही विधान है। जिनमें इतनी भी योग्यता नहीं

पाई जाती, वे केवली (सर्व देव एवं मनुष्यों से पूज्य) हो सकती है यह समझ में नहीं आता। यदि स्त्रियों का मोक्ष हुआ हो तो उनकी कहीं पर योनि, स्तनादि चिह्न विशिष्ट मूर्ति मिलनी चाहिए, किन्तु नहीं मिलती; अत ज्ञात होता है कि स्त्री का मोक्ष नहीं होता।

( ९ ) अत्यन्त वृद्ध, बहुत काल की दीक्षित आर्यिका के द्वारा एक दिन का दीक्षित साधु भी वन्दनीय माना गया है। किन्तु एक दिनका भी दीक्षित साधु सत्तर वर्ष की दीक्षित आर्यिका की वन्दना नहीं करता;ऐसी आगम की आज्ञा है। यदि उसके केवलज्ञान की योग्यता होती तो ऐसी आज्ञा कैसे हो सकती थी ? इससे स्पष्ट है कि स्त्री के केवलज्ञान नहीं होता और इसीलिए मोक्ष की अधिकारिणी न होने से उसमें पूज्यता भी नहीं है।

( १० ) यदि स्त्रियों में पुरुषों के समान मोक्ष प्राप्त करने तक की योग्यता होती तो उनके लिए पर्यायछेद प्रायश्चित्त, मूल प्रायश्चित्त व परिहार प्रायश्चित्त का निषेध क्यों किया गया तथा पुरुषों के समान प्रायश्चित्त का विधान न करके अल्प प्रायश्चित्त का विधान क्यों किया गया ? इसका कारण यह है कि पुरुषों के समान स्त्रियों में संहनन-शक्ति नहीं होती,इसलिए उनको उतना (मुनि समान) अपराध करने पर भी मुनियों के सदृश प्रायश्चित्त नही दिया जाता, किन्तु अल्प ( मुनियों से आधा ) प्रायश्चित्त दिया जाता है।

( ११ ) स्त्रियों में अल्प शक्ति होने व योग्यता का अभाव होनें से उनके दिनप्रतिमा तथा आतपनयोग,वृक्षमूलयोग और अभ्रावकाशयोग नही होता तब मोक्ष-प्राप्ति के योग्य उत्कृष्ट योग-साधना कैसे हो सकती है ?

शंका—आर्यिकाओं के महाव्रत होता है या नहीं ? यदि होता है तो उनके सर्वथा वस्त्रादि का त्याग होना चाहिये, क्योंकि तिल-तुष-मात्र भी शरीर पर धारण किया हुआ परिग्रह महाव्रत का नाशक बताया गया है। यदि उनके महाव्रत नहीं होता है तो उनको श्राविका न कह कर आर्यिका कैसे कहते हैं ?

समाधान—आर्यिकाएँ वस्त्र का त्याग नहीं कर सकतीं, इसलिए उनके अपरिग्रह महाव्रत तो नहीं होता, किन्तु अन्य सब अहिंसादि व्रतों का पालन होता है। वे केवल एक वस्त्र मात्र रखती हैं, इसलिये उनकी उत्तमता प्रकट होती है। श्राविकाओं में सर्वोच्च पद क्षुल्लिका का है, वह दो साड़ी रखती हैं और आर्यिका एक साड़ी रखती हैं, इसलिए इनको श्राविका नहीं कह सकते। इनका सब आचार प्राय मुनि के समान होता है, इसलिए इन्हें आर्यिका कहते हैं। आर्यिकाओं के उपचार से महाव्रत माना गया है।

आचारसार में भी कहा है:—

देशव्रतान्वितैस्तासामारोप्यन्ते बुधैस्ततः ।
महाव्रतानि सज्जातिज्ञप्त्यर्थमुपचारतः ॥८९॥ ( अधि० २ )

अर्थ—आर्यिकाओं के देशव्रत ही होते हैं, किन्तु उपचार से आचार्यों ने उनके महाव्रत मान लिये हैं। महाव्रत मान लेने का कारण यह है कि इससे उनकी सज्जाति का प्रकाश होता है। क्योंकि उत्तम जाति में उत्पन्न हुई महिला ही आर्यिका हो सकती है।

शंका—जब आर्यिकाओं के ऋतुदर्शन ( मासिक धर्म ) होता है उस समय उनकी चर्या कैसे होती है ?

समाधान—आर्यिकाएँ ऋतुधर्म के चौथे दिन स्नान करने पर शुद्ध होती हैं। ऋतु के समय वे शक्ति होने पर तीन दिन उपवास करें अथवा इतनी शक्ति न हो तो एकान्तर उपवास करें। इतनी भी शक्ति न हो तो रस हीन भोजन करें और निरन्तर णमोकार मंत्रादि के मौनपूर्वक जाप्यादि सत्कार्यों में निरत रहें। आचारसार मे भी यही कहा है—

ऋतौ स्नात्वा तु पूर्वेऽह्नि शुद्ध्यन्त्यरसभुक्तयः।
कृत्वा त्रिरात्रमेकान्तरं वा सज्जपसंयुताः ॥९०॥ ( अधि० २ )

इसका आशय ऊपर आ चुका है।

प्रायश्चित्त चूलिका में कहा है—

क्षान्त्या पुष्पं प्रपश्यन्त्या तद्दिनात् स्याच्चतुर्दिनम् ।
आचाम्लनीरसाहारः कर्त्तव्या चाथवा क्षमा ॥ १३४ ॥

अर्थ—आर्यिका को जब रजोदर्शन हो, तब उस दिन से चौथे दिन तक वह या तो आचाम्ल ( कांजिक भोजन ) करे या नीरस अहार करे अथवा उपवास करे।

इन चार दिनों तक उसे अपनी सब आवश्यक क्रियायें मौनपूर्वक करनी चाहिए। अर्थात् यथायोग्य शुद्धि करके उसे सामायिक प्रतिक्रमण, वन्दना, स्तुति, प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग विना शब्दोच्चारण किये मौन से करना चाहिए।

यही प्रायश्चित चूलिका में भी कहा है—

तदा तस्याः समुद्दिष्टा मौनेनावश्यकक्रियाः ।
व्रतारोपः प्रकर्त्तव्यः पश्चाच्च गुरुसन्निधौ ॥ १३५ ॥

अर्थ—मासिक धर्म के समय आर्यिका को मौन पूर्वक सामायिक, प्रतिक्रमण, स्तुति, वन्दना, प्रत्याख्यान और कायोत्सर्ग यह छह आवश्यक

क्रियाएँ करनी चाहिए। तथा शुद्ध होजाने के पश्चात् गुरु के निकट जाकर व्रतों का ग्रहण ( प्रायश्चित ) करना चाहिए।

छेदपिंड मे निम्न प्रकार वर्णन किया है—

पुप्फवदी जदि विरदी जायदि तो कुणउ तिण्णि दिवसाणि ।
आयंविलणिव्वियडीखमणाणं एक्कदरगं दु ॥ २९८ ॥
सज्झायदेववंदणणियमादियाओ सव्वकिरियाओ ।
मोणेण कुणउ तिण्णि वि दिणाणि तो तुरियदिवसम्मि ॥ २९९ ॥
पच्छण्णए पएसे पासुगसलिलेण एगकलसेण ।
पक्खालिदूण गत्तं गुरुमूले गिण्हदु वदाइं ॥ ३०० ॥

अर्थ—यदि आर्यिका रजस्वला हो जाय तो तीन दिन तक या तो आयविल ( कांजिक भोजन ) करे अथवा नीरस अहार करे अथवा उपवास करे। अर्थात् तीन दिन पर्यन्त इन तीनों में कोई एक करे।

तीन दिन पर्यन्त वह ऋतुमती आर्यिका स्वाध्याय, देव वन्दना, नियमादि सब कर्तव्य क्रियाएँ मौन पूर्वक करे। तत्पश्चात् चौथे दिन एकान्त गुप्त स्थान में प्रासुक जल के एक घड़े से शरीरका प्रक्षालन करके गुरु के समीप जाकर व्रतों का प्रायश्चित्त ग्रहण करे।

उक्त कथन से यह बात स्पष्ट होती है कि आर्यिका ऋतुमती होती है तब उसके प्राणी-संयम का विघात अवश्य होता है, तब ही तो आचार्यों ने चतुर्थ दिन में स्नान करने के पश्चात् उनको गुरु के निकट जाकर व्रत ग्रहण करने की आज्ञा दी है। संयम के अभाव में मोक्ष की प्राप्ति खरगोश के सींग के समान सर्वथा असंभव है।

चाण्डालादि का स्पर्श हो जाने पर भी आर्यिका को जलस्नान करना चाहिए।

शंका—स्नान शुद्धि तीन प्रकार से मानी गई है—जल से व्रत, से और मन्त्र से। आर्यिकादि सयमियों को जल से स्नान करने की क्या आवश्यकता है? वे तो व्रत से या णमोकारादि मन्त्र से ही शुद्ध हो सकते हैं।

समाधान—चाण्डालादि अस्पृश्य जाति के साथ स्पर्श होने पर मुनिश्वरों की भी एक दण्ड जल स्नान से शुद्धि बताई है। अर्थात् मस्तक पर एक जल-धारा छोड़ी जाती है, उसके पादतल तक पहुँच जाने पर मुनीश्वरों को शारीरिक शुद्धि हो जाती है। जो सर्वथा वस्त्र के त्यागी हैं, जिनके शरीर पर एक धागा सूत मात्र भी परिग्रह नहीं है उनको भी एक दण्ड मात्र जल से अपने शरीर की शुद्धि करनी पड़ती है तो जो सोलह हाथ

नहीं रहता है। ज्ञान का उपकरण एक या दो पुस्तकें, संयम का उपकरण पिच्छी, और शौच का उपकरण कमण्डलु रखती हैं। इनके अतिरिक्त अन्य कोई परिग्रह नहीं रखतीं। उनके वस्त्र-वेष से विरक्तभाव प्रकट होता है। यद्यपि वह सोलह हाथ की साड़ी रखती हैं, प्ररन्तु वह केवल शरीर के आवरण मात्र का साधन होती है और उसको भी शरीर पर इस प्रकार धारण करती हैं कि जिससे वेष मे सौन्दर्य और विकार नहीं आता। वे अपने शरीर का संस्कार नहीं करती हैं। किन्तु उनके शरीर को देखकर दूसरों को भी वैराग्य उत्पन्न होता है। अपने शरीर मे निरीह भाव धारण कर अनेक व्रत उपवासादि से उसका शोषण करती रहती हैं। संसार के पदार्थों मे उन्हें दुःख के सिवा सुख का लेश भी दृष्टि में नहीं आता। इसलिए उन्हें इष्ट पदार्थों के संयोग से हर्ष और उनके वियोग से शोक नहीं होता। अथवा अनिष्ट पदार्थों के संयोग से दुःख और उनके वियोग से सुख का अनुभव नहीं करतीं। इसलिए वे मधुरालाप से गीत-गान नहीं करतीं और न विपरीत कारणों का संयोग होने पर आर्त्तनाद ही करती हैं। अपने वस्त्र और शरीर का सम्मार्जन नहीं करतीं, जिससे कि दूसरे का चित्त आकर्षित हो जावे। वे विकथादि कोई पापजनक क्रिया नहीं करती हैं। उनका आचार व व्यवहार शास्त्रानुकूल, कीर्त्ति का कारण और उत्तमता का द्योतक होता है। उन की वाणी पवित्रता और सद्भावना को प्रकट करती है। वे अपना सम्पूर्ण समय शास्त्रों के पठन-पाठन में व्यतीत करती हैं। महिलाओं को उन्नति का मार्ग दिखलाती हैं। उपदेश देकर स्त्री-स्वभाव से उत्पन्न हुई त्रुटियों को दूर करा कर उन्हें नीति और सद्धर्म के पथ पर चलाती हैं। उनका कर्त्तव्य समझा कर धर्म में रुचि उत्पन्न करती है। उनमें सद्भावना उत्पन्न कर कलह और अनैक्य भाव के प्रति घृणा उत्पन्न करती हैं। स्वयं कर्तव्यनिष्ठ होती हैं और परोपकार में तत्पर रहती हैं। जिस प्रकार मुनीश्वरों का उपदेश-शिक्षादि का अधिक सम्बन्ध पुरुषों के साथ रहता है, उसी प्रकार उनके उपदेशादि का विशेष सम्बन्ध महिलाओं के साथ रहता है।

आर्यिकाएँ मुनि की तरह खड़ी होकर अहार नहीं करें—किन्तु बैठकर हाथ रूपी पात्र में ही अहार लें।

मुनि के आहार का प्रमाण बत्तीस ग्रास का माना है और आर्यिका के अट्ठाईस ग्रास का विधान है। इस एक ग्रास का प्रमाण एक हजार चॉवल माना गया है। अर्थात् एक हजार चॉवल का जितना बड़ा ग्रास होता है उतने प्रमाणवाले रोटी, चॉवल, खीचड़ी आदि के अट्ठाईस ग्रास से अधिक का आहार आर्यिकाओं के लिए वर्जित है। अट्ठाईस ग्रास में भी जहॉ तक सम्भव हो अल्पता करने का प्रयत्न करना चाहिए। आहार अत्यन्त गरिष्ठ और इन्द्रियों मे विकार उत्पन्न करने वाला नहीं होना चाहिए। किन्तु जिससे शरीर सामायिक, स्वाध्याय, ध्यानादि धार्मिक-क्रियाओं के आचरण मे तत्परता से लगा रहे, प्रमाद के वशीभूत न हो ऐसा आहार करना चाहिए।

मासिक धर्म के दिनों में भोजन के समय दातार के घर दो आर्यिकाएँ साथ जावें। दूसरी आर्यिका संकेत द्वारा गृहस्थ को रजस्वला होने की सूचना दे दे। गृहस्थ ऋतुमती आर्यिका को पडगाह कर अपने घर के भीतर ले जाकर एकान्त स्थान मे उसके लिए स्नान की व्यवस्था कर देवे। तथा शुद्ध साड़ी पहनने को दे देवे। आर्यिका प्रासुक जलसे अपनी शुद्धि करले, और गृहस्थ द्वारा प्रदत्त शुद्ध साड़ी पहन ले। तत्पश्चात् दाता भक्ति करे। दूर से आर्यिका के पैर पर जल डालदे तथा चौके के बाहर शुद्ध और पवित्र स्थान मे आर्यिका को उच्च-स्थान पर बिठा कर मुनिवत् नवधा भक्ति करे। इसके अनन्तर उसके भोजन की थाली परोस कर दूसरा व्यक्ति वहॉ पर ले आवे और बिना किसी प्रकार का सपर्क किये दूर से कर-पात्र में आहार देता

रहे। जब उसका आहार पूर्ण हो जावे तब हस्त मुखादि की प्रासुक जल से शुद्धि करवा दे। दँतौन करने का तो निषेध है, किन्तु दाँतों से अन्नादि को अलग करने के लिए अंगुली दाँतों पर लगाने में कोई हानि नहीं है। आहार हो चुकने के पश्चात् उकाला हुआ प्रासुक जल आर्यिका के कमण्डलु में भर देवे। जब आर्यिका अपने स्थान पर चली जावे तब गृहस्थ आर्यिका की पड़ी हुई साड़ी की तथा वर्त्तनों की और अपनी भी शुद्धि कर ले।

आर्यिका मासिक धर्म के सिवा अन्य समय मे चौके में बैठकर आहार लेती है, लेकिन वहां पर भी उसके लिए उच्च आसन ही होना चाहिए। आर्यिका भी मुनि के समान आहार जलादि एक समय ही ग्रहण करती है। चाहे बीमार हो या स्वस्थ हो, औषध आदि भी दुबारा ग्रहण नहीं करती है। बीमारी में शरीर के ऊपर लगाने की औषधि का उपयोग किया जा सकता है। लेकिन शुद्ध प्रासुक द्रव्य से बनी औषधि तैलादि का ही शरीर पर स्पर्श होने देना चाहिये। अप्रासुक व अशुद्ध पदार्थ को शरीर से नहीं छूने देना चाहिये।

# मुनियों के अकर्तव्य कर्म

अब यहाँ पर कुछ ऐसे कृत्यों पर विचार करते हैं जो मुनियों के अयोग्य हैं। किसी भी संयमी को, लोक में अपने को प्रसिद्ध करने के लिए या अपने मान-पोषण आदि के लिए ऐसे कृत्यों को कदापि नहीं करना चाहिए।

## (१) केशलोच का विज्ञापन

कितने ही मुनिवेष को लजाने वाले नाम मात्र के मुनि अपने केशलोच का समय बता कर गृहस्थों को उसका उत्सव करने के लिये उत्साहित करते हैं और यह चाहते हैं कि उनके केशलोच का नाटक देखने के लिये लोग काफी तादाद मे इकट्ठे हों। गृहस्थ उनके संकेत से अथवा उनके स्पष्ट वक्तव्य से केशलोच का काल जान अन्य शहरों मे पत्रों द्वारा या दूसरे उपायों से जनता को निमन्त्रित करते हैं और इसे प्रभावना समझते हैं। इस सम्बन्ध मे मुनियों को सोचना चाहिए कि क्या यह कृत्य उनके योग्य है? निमन्त्रित लोग दूर-दूर से अनेक वाहनों पर चढ़ कर या पैदल चल कर आते हैं, उस समय त्रस-स्थावर जीवों की कितनी हिंसा होती है तथा उनके भोजन आदि मे कितना आरम्भ होता है? अग्निकाय का जहाँ आरम्भ होता है वहाँ छहों काय के जीवों की हिंसा होती है। जो मुनि अपने निमित्त बनाये हुए भोजन को भी महापाप-जनक समझ कर ग्रहण नहीं करता है, वह केवल ख्याति की इच्छा से इतनी भयानक हिंसा का भागी बन जाता है, यह कितना घोर पतन है? जो षट्काय के जीवों का रक्षक अपने को प्रसिद्ध करता है वही तुच्छ 'जय जय' शब्द सुनने के लोभ से महा हिंसा की भी परवाह नहीं करता। इसे अज्ञान ही का माहात्म्य समझना चाहिए।

हे मुनियो! यदि तुम प्रभावना करने की अभिलाषा रखते हो तो स्वामी समन्तभद्र, अकलङ्कदेव, विद्यानन्दी आदि मुनीश्वरों की तरह धर्म का उद्योत करने वाला कार्य करो। सम्यग्ज्ञान और जिन-शासन का माहात्म्य प्रकट कर संसार के जीवों को सन्मार्ग पर आरूढ़ करो। रत्नत्रय

( सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र ) की सतत वृद्धि करते हुए आत्मा को प्रभावशाली बनाओ। अपनी आत्मा मे वैराग्य-भावना ऐसी प्रबल बनाओ जिससे तुम्हारा शरीर ही वैराग्य की मूर्ति बन जावे और उसका दर्शन करने वालों के भी राग-द्वेष दूर हो जावें।

हे धर्मध्वजियो! क्या केशलोच की क्रिया को जनता के समक्ष गाजे-बाजे व धूम-धाम से करने के लिए किसी भी शास्त्र में लिखा है? जनता के मध्य मे बैठ कर केशलोच करने से धर्म प्रभावना होती है—ऐसा किसी शास्त्र मे भी वर्णन नहीं है। यह तो एकान्त में करने की क्रिया है। केश भी शरीर का मल है, इसकी उत्पत्ति रुधिर के मल से होती है। इनके अधिक बढ़ जाने से इनमे सम्मूर्च्छन जीवों की उत्पत्ति की सम्भावना रहती है; इसलिए आचार्यों ने दो मास, तीन मास या अधिक से अधिक चार मास में इनको उखाड़ फेंकने की आज्ञा दी है। प्रत्येक क्रिया का आशय समझ कर उसका यथोचित पालन करना ही हितावह है, अन्यथा वही कर्म-बन्धन का कारण हो जाती है। अतः श्रावक लोग केशलोच का समय किसी तरह जान कर आडम्बर करने का उद्योग करें तो उनको समझा देना चाहिए कि यह धर्म-प्रभावना का अङ्ग नहीं है। प्रभावना का स्वरूप स्वामी समन्तभद्राचार्य ने निम्न प्रकार कहा है :—

अज्ञानतिमिरव्याप्तिमपाकृत्य यथायथम्।
जिनशासनमाहात्म्यप्रकाशः स्यात्प्रभावना ॥१८॥ (रत्न० श्रा०)

अर्थात्—उचित मार्ग का अवलम्बन लेकर अज्ञान-अन्धकार को दूर कर जैनेन्द्र-शासन की महिमा प्रकट करना ही प्रभावना है।

जनता के अन्दर फैले हुए अज्ञानान्धकार को दूर करने के लिए ज्ञान-प्रकाश की आवश्यक्ता है। वह ज्ञान का प्रकाश ओजस्विनी भाषा में जिनागम के महत्त्व को प्रकाशित करने से होता है। उसके मुख्य तीन उपाय है—(१) उपदेश, (२) परमत का यथार्थ स्वरूप दिखाकर जिन-मत की सिद्धि और (३) जैन-साहित्य का आधुनिक ढंग से प्रकाशन।

(१) उपदेश—जब तक जिनागम के सच्चे रहस्य को सरल और सुन्दर भाषा में जनता के समक्ष नहीं रखा जावेगा, विद्वत्ता पूर्वक उसका मर्म-स्पर्शी शब्दों में विवेचन नहीं किया जावेगा तबतक जनता मे फैला हुआ अज्ञान दूर नहीं हो सकता है; इसलिए जनता के हृदय तक पहुँचने वाले सारगर्भित तात्विक उपदेशों की बड़ी आवश्यकता है।

(२) परमत प्रदर्शन पूर्वक स्वमत की सिद्धि—विद्वानों का कर्त्तव्य है कि वे मधुर व प्रिय शब्दों मे परमत का स्वरूप दिखाकर उस का समन्वय करते हुए स्वसिद्धान्त का उत्कर्ष जनता के समक्ष मनोहर भाषामे रखें। इस से जनता की आँखे खुलेगी, उसे काच और मणि का विवेक ज्ञान होगा, जिन शासन की महिमा प्रकट होगी। अकलकादि महात्माओं ने इसी तरह जिन शासन का महत्व प्रकट किया था।

(३) जैन साहित्य का नूतन शैली से प्रकाशन—प्रतिवर्ष हमारे धर्म-प्रेमी श्रावक लोग लाखों रुपये अन्यत्र ऐसे कार्योंमें खर्च करते हैं,

जिनकी इस समय बिलकुल आवश्यकता नहीं है। जिस समय प्यास शरीर को व्याकुल कर रही है, उस समय मिष्टान्न भोजन भी अहितकर हो जाता है, उस समय तो पानी पिलाना ही उसे जीवन दान देता है। इसलिए समय की परिस्थिति के अनुकूल धर्म के लिए किये गये कार्य प्रभावना के कारण होते हैं। इस समय सभी धर्मावलम्बी अपने साहित्य का प्रकाशन इस ढ़ग से कर रहे हैं, जिससे जनता का आकर्षण हो और वह उसे पढ़ कर लाभ उठा सके। ऐसा ही कार्य यदि जैन करते तो अभी जैनतत्वों का प्रकाश सम्पूर्ण विश्व को चकित कर देता। लेकिन हो कैसे? धनिक श्रीमान् लोगों की दृष्टि एक ओर है और विद्वत्समाज की दृष्टि दूसरी ओर। यह कार्य दोनों के सहयोग के बिना नहीं हो सकता। साधुओं का कर्तव्य है कि वे दोनों को एक मार्ग में लगाने का प्रयत्न करें। यही उत्कृष्ट धर्म-प्रभावना अंग है।

श्रीमदमृतचन्द्रसूरि ने पुरुषार्थसिद्ध्युपाय में कहा है —

आत्मा प्रभावनीयो·रत्नत्रयतेजसा सततमेव।
दानतपोजिनपूजाविद्यातिशयैश्च जिनधर्मः ॥३०॥

अर्थ—रत्नत्रय के तेज से अर्थात् सम्यग्दर्शनादि का निरतिचार पालन कर आत्मा को प्रभावशाली बनाना चाहिये। तथा दान, तपस्या, जिन पूजा और विद्या के अतिशय से जैन धर्म को प्रभावना करना और कराना चाहिए। इनमें से जिनपूजा के अतिरिक्त सब कारणों से जिन धर्म की व आत्मा की प्रभावना मुनि कर सकते हैं। इसी तरह गृहस्थ एक देश रत्नत्रय का पालन कर आत्मा की तथा दानादि सब साधनों से द्रव्य क्षेत्र काल भाव को देख कर जिन धर्म की प्रभावना कर सकता है।

जिनाज्ञा के अनुकूल कार्य करने से ही जिन-धर्म की प्रभावना हो सकती है। अपने मन के अनुसार यद्वा तद्वा प्रवृत्ति करने से सिवा कर्म-बन्ध के और कुछ भी लाभ नहीं होता।

मुनीश्वरों की सब क्रियाएँ निरवद्य होती हैं। जिन क्रियाओं के करने में हिंसादि पाप होते हैं, उनमें साधुओं को भाग नहीं लेना चाहिए। गृहस्थों की क्रियाएँ अल्प सावद्य वाली भी होती हैं, जैसे—जिनेन्द्र पूजन, रथयात्रादि। इन क्रियाओं को उपयोग पूर्वक सावधानता से करने पर भी गृहस्थ सावद्यकर्म से बच नहीं सकता है, किन्तु मुनीश्वरों के लिए यह वर्जनीय है। इस लिए रथयात्रा के समय शहर में गृहस्थों के साथ मुनीश्वरों का भ्रमण करना उचित नहीं जचता। पंडित आशाधरजी ने सागार धर्मामृत अध्याय ५ के श्लोक ४२ वें में इसी का समर्थन किया है। यह कार्य गृहस्थों का है। उनके साथ २ भीड़ भड़क्के में फिरना जिन लिंगधारकों के लिए अशोभनीय है। उनको भगवान् के दर्शन करना हो तो वे अपने वसतिका के समीप आजाने पर कर सकते हैं। उनके लिए जिन प्रतिमा का दर्शन गृहस्थों के समान आवश्यक नहीं बताया है। यदि उनके निवासस्थान के समीप में मन्दिर हो अथवा आहारादि के लिए गमन करते समय मार्ग में मन्दिर पड़ता हो अथवा विहार करते समय मार्ग में मन्दिर हो तो वे दर्शन कर सकते हैं। गृहस्थों के मध्य गाजे बाजे के साथ गमन करना त्यागमूर्त्ति संसार से विरक्त साधुओं के लिए सर्वथा वर्जनीय है।

कोई २ साधु गृहस्थ के घर आहार कर लौटते समय गाजे बाजे के साथ वसतिका मे आते हैं, उनके साथ पुरुषों का जमघट रहता है तथा उनके पीछे स्त्रियाँ गीत गाती हुईं उनको वसतिका मे पहुँचाने को आती हैं, यह कैसा वैराग्यमय मुनिधर्म है ? यह तो मुनि-धर्म का परिहास है। यह सरांग क्रियाएँ वैराग्य का जड़-मूल से उच्छेद करने वाली हैं। जैन धर्म का उपहास कराने वाली है। हे मुनियो। जरा सोचो, तुम यह क्या विपरीत कर्म कर रहे हो ? यदि तुम्हें इन से ही प्रेम था तो गृहस्थपने का त्याग क्यों किया ? वैराग्य पूर्ण जैन धर्म के उत्कृष्ट दिगम्बर वेप को क्यों धारण किया ? सरांग क्रियाओं मे भाग लेकर तुम केवल अपना ही अकल्याण नहीं कर रहे हो प्रत्युत जैन धर्म के पवित्र और आदर्श मुनिधर्म के भी अपवाद लगा रहे हो। ऐसी अहितकारिणी क्रियाओं का त्याग करने से ही तुम्हारा और दूसरों का भी भला है।

## ( २ ) दीपक का उपयोग

हे मुनियो ! जव तुमने महाव्रत लिये थे तव षट्काय के जीवों की रक्षा की तुमने प्रतिज्ञा ली थी। विश्व भर के प्राणियों को अभयदान दिया था। अब तुम्हें ध्यान होना चाहिये कि दीपक के जलाने व जलवाने तथा उसकी अनुमोदना करने से षट्काय के जीवों की हिंसा होती है। जहाँ पर दीपक जलता है, वहाँ प्रत्यक्ष में दिखाई देता है कि उसके आस पास पतङ्ग आदि असंख्य जन्तु मरे हुए पड़े रहते हैं। उसके धुएँ से मच्छर आदि अनेक प्राणी प्राण रहित हो जाते हैं।

मुनियों के दीपक चन्द्रमा व तारागण हैं। जैनेतर विद्वानों ने भी मुनियों के ऐश्वर्य तथा स्वरूप का वर्णन करते समय उक्त कथन की पुष्टि की है। भर्तृहरि ने कहा है—

**मही रम्या शय्या विपुलमुपधानं भुजलता,**
**वितानं चाकाशं व्यजनमनुकूलोऽयमनिलः।**
**स्फुरद्दीपश्चन्द्रो विरतिवनितासंगमुदितः।**
**सुखं शान्तः शेते मुनिरतनुभूतिर्नृप इव ॥ ७०॥**

अर्थ—मनोहर निर्दोष भूमि ही जिनकी शय्या है, भुजा जिनका विस्तीर्ण तकिया है, आकाश जिनका चँदोवा है, अनुकूल वायु जिनका पङ्खा है, चन्द्रमा जिनका देदीप्यमान दीपक है, परम विरक्ति रूपी स्त्री के संसर्ग से जो आनन्द का अनुभव करते हैं। ऐसे शान्त स्वरूप मुनि, राजा के समान अतुल ऐश्वर्य सुख का अनुभव करते हैं। अर्थात् बाह्य विभूति आत्मा को मोह-जाल में फँसाने वाली है—ऐसा समझ कर उसका त्याग करने पर स्वतन्त्र होकर अन्तरङ्ग ऐश्वर्य का अनुभव कर मुनि सदा आनन्द से मग्न रहते हैं।

स्वतन्त्र मुनि दीपादि से परतन्त्र बन कर अपनी आत्मीय-विभूति को खो देता है। इसलिए आचार्यों ने मुनि की स्वतन्त्रता की बाधक जितनी भी बाह्य वस्तुएँ हैं, उनका त्याग करने की आज्ञा दी है। एक कौपीन रखने वाले को भी गृहस्थ कहा है। दीपक रखने वाले मुनि को तो परिग्रह-दोष के अतिरिक्त षट्काय के जीवों के बधजन्य महापाप का दोष भी आता है, जो उसके महाव्रत का सर्वथा घातक है। चाहे वह लालटेन का उपयोग करे, चाहे बिजली का उपयोग करे, चाहे गैस तैलादि के लेम्पों या दीपकों का उपयोग करे, सब से षट्काय के जीवों की विराधना होना अवश्यभावी है, क्योंकि यह सब अग्नि स्वरूप हैं। इसलिए मुनियों को भूल कर भी किसी प्रकार के दीपक को न स्वय जलाना चाहिए, न किसी दूसरे से जलवाना चाहिए और न जलाने वाले की अनुमोदना करना चाहिए। अपनी वृत्ति सदा ऐसी बनाना चाहिए जिसमें कभी दीपक के प्रकाश की आवश्यकता न हो। जो मुनि दीपक के प्रकाश में पढ़ते-लिखते हैं वे जिन-मार्ग के विपरीत आचरण करते हैं। उनकी यह वृत्ति निर्मल मुनि-धर्म को बदनाम करने वाली है।

## ( ३ ) ऐनक ( चश्मा ) का उपयोग

आजकल मुनि अपने पास ऐनक भी रखने लग गये हैं। पर वास्तविकता की दृष्टि से तिल-तुष-मात्र परिग्रह भी मुनि-पद का घातक है; फिर ऐनक जैसी मूल्यवान् वस्तु अपने पास रखना कैसे उचित हो सकता है? भगवान् कुन्दकुन्द स्वामी ने सूत्र पाहुड़ मे कहा है :—

बालग्गकोडिमत्तं परिगहगहणं ण होइ साहूणं।
भुंजेइ पाणिपत्ते दिण्णण्णं इक्कठाणम्मि ॥ १७ ॥

अर्थ—साधु लोग बाल के अग्रभाग मात्र परिग्रह का भी ग्रहण नहीं करते। आगम के अनुसार आहार-विधि के ज्ञाता श्रावक के द्वारा दिया हुआ प्रासुक भोजन हस्त-पात्र में खडे होकर एक बार लेते हैं।

इसका आशय यह है कि जो मुनि-वेष-दिगम्बर रूप-धारण करके उसके विपरीत आचरण करता है, किसी प्रकार का परिग्रह रखता है, वह जिन-शासन के अनुसार मुनि कहलाने योग्य नहीं हो सकता है। बाल के अग्रभाग जितना परिग्रह भी मुनि-धर्म का बाधक है। तिल-तुष-मात्र परिग्रह रखने से भी मुनि निगोद का पात्र बनता है। अब विचारणीय यह है कि जब किंचिन्मात्र परिग्रह रखने वाला भी मुनि नहीं हो सकता तब चश्मा, रुपया-पैसा आदि अपने पास रखने वाला तो मुनि हो ही कैसे सकता है? मुनि-वेष सोलह टञ्च का सोना है। उसमे थोडे से भी कीट अथवा कालिमा को स्थान नहीं है। सोने को जैसे पहले कसौटी पर लगा कर परखा जाता है और पीछे खरा उतरने पर उसका ग्रहण किया जाता है, वैसे ही मुनियों की पहले जिनशासन रूपी कसौटी से जॉच की जाती है और पश्चात् उनका ग्रहण होता है। मुनि-पद श्वेत उज्ज्वल वस्त्र के समान है। जिस प्रकार सफेद कपड़े मे जरा सा भी काला दाग स्पष्ट झलकने लगता है, उसी प्रकार दिगम्बर मुनिपद मे जरा सा भी विपरीत कृत्य कलक की भांति सब को अखरने लगता है।

गृहस्थों के अनेक दर्जे हैं, इसलिये उनके कर्त्तव्यों की भी अनेक श्रेणियाँ हैं; किन्तु मुनियों के गृहस्थों के समान अनेक दर्जे नहीं हैं। उनका सामान्य मार्ग अट्ठाईस मूलगुण धारण करना सब मुनियों के लिए समान है। चाहे कोई बाल हो, युवा हो या वृद्ध हो—इतना हर एक साधु को अवश्य पालन करना पड़ता है, इसके विना कोई मुनि नहीं कहा जा सकता। इसलिए हे मुनियो! अपने पद की रक्षा का ख्याल रखो। जिस धर्म को भगवान् कुन्दकुन्द, स्वामी समन्तभद्र, विद्यानन्द स्वामी आदि उद्भट विद्वान् व तपोमूर्ति मुनीश्वरों ने विश्वभर मे देदीप्यमान किया था, अपने जीवन की परवाह न कर जिसकी कीर्त्ति को सम्पूर्ण विश्व में फैलाया था। जिसका आश्रय लेकर अब भी भव्य जीव अपनी आत्माओं का कल्याण कर रहे हैं। तुम उसी कल्पवृक्ष के समान अचिन्त्य अभीष्ट फल देने वाले धर्म के पालन से कायर बन कर उसकी निन्दा कराते हो और अपने गौरव को नष्ट करते हो। यह सर्वथा अनुचित है। अपने लिए कल्याण का मार्ग सोचो और मुनि-धर्म के अयोग्य सब कुकृत्यों का एक दम त्याग कर आदर्श-मुनि वनो।

शंका—अपरिग्रह महाव्रत के धारक मुनियों को संयम के पवित्र उपकरण—पिच्छिका और कमण्डलु—अपने पास रखने की आज्ञा है। ज्ञान के उपकरण-शास्त्र-भी वे अपने पास रखते हैं। इसी प्रकार चश्मा को भी ज्ञान का उपकरण मान कर अपने पास रखा जाय तो क्या हानि है?

उत्तर—हानि यही है कि निष्परिग्रहता में दोष आता है। मुनियों को चश्मा ऐसी वस्तु का अपने शरीर से सम्बन्ध रखते हुए देख कोई भी उन्हें अपरिग्रह महाव्रत का पालन करने वाला नहीं समझ सकता; इसीलिए उसे ज्ञान का उपकरण मान कर अपने पास रखना भी ठीक नहीं प्रतीत होता। क्योंकि ज्ञान का उपकरण मान कर यदि श्वेताम्बर साधु उसे अपने पास रखें तो ठीक भी हो सकता है, पर दिगम्बर साधु का स्वरूप तो सर्वथा निर्ग्रंथ होता है; अतः दिगम्बरता में दोष लगाने वाली किसी भी वस्तु का अपने शरीर से ससर्ग रखने का समर्थन करना उसके लिए उचित नहीं। एक कमण्डलु, एक पिच्छिका और एक शास्त्र ही उसके पास हो सकते हैं, इसके अतिरिक्त कुछ नहीं।

शङ्का—क्या किसी भी दशा में उक्त तीनों वस्तुओं के अतिरिक्त वे अपने पास कुछ नहीं रख सकते?

उत्तर—हाँ, मुनि के लिए यही उत्कृष्ट मार्ग है। इससे अधिक तिल-तुष-मात्र रखना भी दोप है। किन्तु आचार्यों के लिए श्री इन्द्रनन्दी ने नीतिसार में एक अपवाद का भी उल्लेख किया है। यथा—

क्वचित् कालानुसारेण सूरिर्द्रव्यमुपाहरेत् ।
संघपुस्तकवृद्ध्यर्थमयाचितमथाल्पकम् ॥८६॥

टीका—सूरिः = आचार्यः, क्वचित = कुत्रचिद्देशे, कालानुसारेण = समयानुसारेण, आवश्यकं चेत्तदा द्रव्यं = पिच्छिका-कमण्डलु-ग्रन्थादीनामुपादानकारणं पिच्छः, काष्ठः, तुम्बी, ताड़पत्र, लेखनी—लोहोपकरणप्रभृतिः तथा वानप्रस्थेभ्यः कौपीनपात्रार्थं आर्यिकाभ्यश्च साटिकार्थं वस्त्र च भेषजं च उपाहरेत् = श्रावकर्हस्तेन स्थापयेत् एष अपवादमार्गः—इति षट्प्राभृतस्य टीकायां श्रीश्रुतसागरसूरिणा कथ्यते। भाषायां द्रव्यशब्दस्यार्थो मुद्रा-रूप्यकं गृह्यते, न तु संस्कृतभाषायां तत्तद्वाचकः।

अर्थात किसी दुष्प्राप्य देश में श्रावक लोग मुनि-संघ एवं शास्त्रों की वृद्धि होगी—यह विचार कर बिना मांगे ही आचार्य को द्रव्य, पिच्छी, काष्ठ, तुम्बी, ताड़पत्र ( कागज ), लेखनी ( होल्डर ) आदि ( पुट्ठे, वेष्टन, सुई, डोरा, स्याही आदि ) दें, वानप्रस्थों की कौपीन एवं आर्यिकाओं की साड़ी के लिए वस्त्र तथा औषधि दे तो वह ग्रहण कर ले। खुद तो न ले, अपने हाथ से तो छुए भी नहीं, ब्रह्मचारी आदि श्रावकके पास रखे और उसके पास भी अधिक रूप में न रहने दे, अत्यावश्यक हो उतनी ही रखे।

इस अपवाद कथन से भी जब यह स्पष्ट है कि ज्ञानादि के विशेष उपकरणों को भी साधु अपने पास न रखे तब यह तो आज्ञा हो ही कैसे सकती है कि वह ऐनक आदि वस्तुओं को अपने पास रखने लग जाय। भाव यह है कि अपवाद मे भी उन्हीं अल्प मूल्य वाली वस्तुओं को श्रावकों के पास रखने के लिए कहा है जिनका कि मुनियों को अपने शरीर से सम्बन्ध रखने की आवश्यकता नहीं होती। जो उनके आत्म-कल्याण के बाधक नहीं हैं और संघ का जिनसे उपकार सम्भव है।

हे मुनियो। तुमने अपने बाल-बच्चों आदि के मोह-जाल को तोड़ कर अपनी आत्मा के कल्याण के लिए इस परम पुनीत मुनि-वेष को धारण किया है तो तुम्हारा क्या कर्तव्य है, यह सोचो। तुम उत्कृष्ट तपस्या नहीं कर सकते तो न सही, पर मुनि के योग्य साधारण कर्तव्यों का तो अवश्य पालन करो। जिन कृत्यों से मुनि-धर्म का सर्वथा घात होता है, जिनसे तुम्हारे मूलगुण का विनाश होता है, ऐसे कार्यों का तो सर्वथा परित्याग करो। यदि तुम कदाग्रह अथवा लोभादि के वश मे होकर उनका त्याग नहीं करते तो तुम अपने को किस आधार से मुनि कह सकते हो ? ऐसी स्थिति मे दूसरे धर्म-प्रिय श्रद्धालु जीवों को अपने चरणों मे झुकवा कर क्यों पापबन्ध करते हो ? तुम्हारा कल्याण इसमे ही है कि तुम मुनि-पद के विरुद्ध कोई कार्य न करो।

तुम्हारा सब से मुख्य कर्तव्य अपनी आत्मा में रत्नत्रय की वृद्धि करना है। अत जिन-जिन कार्यों से रत्नत्रय की उन्नति हो उनमें ही तुम्हे निमग्न रहना चाहिए। धर्मोपदेश भी स्वाध्याय का एक अङ्ग है, इसलिए जिससे जीव कुमार्ग को छोड़ कर सन्मार्ग में लग जावें, उनको सुख-शान्ति का मार्ग मिल जावे—ऐसा प्रयत्न करो, ऐसा सदुपदेश उन्हें दो। यदि कहीं पर जैन-धर्म की शिक्षा का अभाव हो और वहाँ पर ज्ञान-प्राप्ति के साधन न हों और उन साधनों(पाठशालादि)के लिए द्रव्यादि की आवश्यकता हो तो उनके दान का महत्व समझा कर लोगों को अपना कर्तव्य समझा दो; केवल इतना तुम्हारा कर्तव्य है। उस द्रव्य के साथ तुम्हारा किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं रहना चाहिए। द्रव्य का प्रत्यक्ष या परोक्ष दोनों प्रकार का सम्बन्ध आत्मा का पतन करने वाला है। द्रव्य का स्पर्श आत्मा मे विकार और क्षोभ उत्पन्न करने वाला है और सब अनर्थों की जड़ है, इसलिए आत्म-हितेच्छु मुनीश्वरों को किसी भी प्रकारके द्रव्य का सम्बन्ध विष के समान आत्मघातक समझ कर दूर से ही छोड़ देना चाहिए।

## ( ४ ) विहार के साथ चौके का आयोजन

मुनियों का विहार पक्षियों के समान निःसंग कहा है। जैसे पक्षियों के साथ कोई परिग्रह नहीं होता तथा उनका वास अनियत होता है,

उसी प्रकार मुनियों के साथ भी कुछ परिग्रह नहीं होना चाहिए और उनका विहार-स्थल भी अनियत ही रहना चाहिए। किन्तु आजकल देखने मे आता है कि मुनियों के साथ गाड़ियाँ चलती हैं और चौके रहते हैं। यह सर्वथा अनुचित है।

हे भिक्षुको। तुमने गृहस्थाश्रम छोड़ा, अपने प्राणों से भी प्यारे बाल-बच्चों का त्याग किया, धन-सम्पत्ति, महल-मकान, गाड़ी-घोड़े आदि सब को छोड़ा सो उनके साथ तुम्हारा शत्रु-भाव तो था ही नही, उनको संसार-जनक समझ कर ही तो तुमने उनका त्याग किया है, फिर शरीर से भी मोह क्यों रखते हो, इसके पोषण की चिन्ता क्यो करते हो? यह शरीर भी परिग्रह है, किन्तु इसका त्याग नहीं किया जा सकता अत अन्यान्य परिग्रह की भाँति इससे भी मोह हटा कर इसे अनेक प्रकार की तपस्या करने मे लगाते रहो और अपना आत्म-कल्याण करते रहो। अपने शरीर-पोषण के लिए गाड़ियाँ व चौके अपने साथ रखना तुम्हे शोभा नहीं देता।

प्रश्न—साथ में गाड़ियाँ वगैरह तो गृहस्थ रखते हैं और वे ही चौका बनाते हैं, इसका मुनियों से क्या सम्बन्ध?

उत्तर—मुनियों के साथ गाडियों मे आहारादि की सामग्री लेकर गृहस्थ फिरते है, वे किसके लिए फिरते हैं? उनको क्या प्रयोजन है जिससे वे इस प्रकार साथ-साथ भ्रमण करते हैं? वे केवल साधुओं के आहार के लिए यह सब आरम्भ करते है। अत मार्ग में चलते समय गाड़ी, बैल आदि से जो जीव-हिंसा होती है उसका निमित्त कौन है? आहारादि बनाने मे जो हिंसा होती है उसका भागी कौन है? मुनि महाराज के लिए आहार बनाया जाता है तब क्या वह अनुदिष्ट भोजन है? अत साथ में रहनेवाले चौकों से मुनियों का कोई सम्बन्ध नही, यह नहीं माना जा सकता। यदि किसी की आत्मा मे मुनिमार्ग के साधारण कर्तव्यों का पालन करने की भी सामर्थ्य नहीं है तो क्या आवश्यकता है कि वह मुनि-वेष धारण करे और उसकी अनुपम उज्ज्वल महिमा पर कालिमा पोते। सारांश यह है कि मुनि को ऐसे क्षेत्र मे ही विहार करना चाहिए जहाँ उसके धर्म में किसी प्रकार का आघात न पहुँचे और आहारादि के लिए साथ में परिग्रह रखने का प्रपञ्च न रचना पड़े। यदि दैवयोग से एक-दो दिन आहारादि न मिले तो अपने धर्म की रक्षा के लिये उसे कर्म-क्षय का सुलभ निमित्त प्राप्त हुआ समझ कर शान्त भाव से सहन करना ही उचित है।

## ( ५ ) पक्षपात या दुराग्रह

जैन-धर्म का निरूपण करना, जैन-धर्म के मान्य तत्वो का व्याख्यान करना मुनि का कर्तव्य है। उनका व्याख्यान करते समय पर-मत के मान्य तत्वों का स्वरूप भी दिखाना पड़े तो उसे पक्षपात रहित, मधुर और प्रिय भाषा मे कहना चाहिए। क्योंकि विद्वत्समाज के सम्मुख जब तक वस्तु के वास्तविक स्वरूप का विवेचन नहीं किया जावे तब तक स्व-तत्व का महत्व उसके हृदय मे अङ्कित नही होता। जौहरी के सामने बनावटी और असली जवाहरात को जब व्यापारी रख देता है और उसमें से प्रत्येक जवाहरात का असली स्वरूप भी स्पष्ट कर देता है, तब खरीदार जौहरी असली जवाहरात की विशेषता देखकर उसे स्वय खरीद लेता है और नकली को छोड़ देता है, उसी प्रकार विद्वान् मुनि जब स्वमत-मान्य तत्त्व और परमत-मान्य तत्त्व का

रहस्योद्‌घाटन स्याद्वादनय से भले प्रकार कर देता है और अपने मान्य-तत्त्वों की महत्ता दिखा देता है, तब आत्म-हितैषी श्रोता सम्यक् तत्त्वों का ग्रहण कर लेते हैं और हेय तत्त्वों का त्याग कर देते हैं।

किसी भी विषय का वर्णन करते समय जिनागम के प्रतिकूल कोई शब्द अज्ञानता से अथवा कषाय से न निकलने पावे, इसका पूरा-पूरा ख्याल रक्खो, क्योंकि मुनि का वेष जिनेन्द्र के समान है। मुनिके शब्द को लोग आगम की भाँति प्रमाण समझते हैं। अत ऐसा न हो कि तुम्हारे भाषण से जिनागम के विरुद्ध लोगों की प्रवृत्ति हो जावे। यदि भूल से तुम्हारे मुख से जिन-शासन के विपरीत कोई वचन निकल जावे तो तुम उस असत्य आगम-विरुद्ध वचन की पुष्टि मत करो, अपनी भूल को शीघ्र सम्हाल लो। छद्मस्थ से पद-पद पर भूल हो जाना सम्भव है, इससे अपना अपमान मत समझो। यदि तुम अपनी भूल न सम्हालोगे और 'जो मेरे मुँह से निकला वही सत्य है' ऐसा दुराग्रह व पक्षपात करोगे तो यह दुराग्रह रूप पिशाच तुम्हारी आत्मा की तपस्या और रत्नत्रय रूपी प्राण का हरण किये बिना न रहेगा। यह तुम्हारे अध.पतन का कारण अवश्य होगा। क्योंकि-जिसका हृदय दुराग्रह के वशीभूत या कलहाग्नि से प्रज्वलित रहता है, उसकी आकृति भयानक सी प्रतीत होती है, उसकी आत्मा में मुनि-चारित्र का निवास नहीं हो सकता। मुनि-चारित्र शीतल जल के समान है, उसे कलहाग्नि तत्क्षण जला डालती है। इसलिए दुराग्रह या पक्षपात के चक्कर मे पड़ना मुनि के लिए कदापि उचित नहीं।

जो मुनि का वेष तो धारण किये हुए है पर जिसके चित्त मे राग, द्वेष क्रोध, मानादि निवास करते है, वह वास्तविक मुनि नही है, वह तो बहुरूपिया के समान है। जैसे बहुरूपिया अपनी जीविका के लिए अनेक प्रकार के रूप (वेष) धारण कर लेता है, किन्तु उन वेषों के गुण उसमे नहीं पाये जाते; वैसे ही जो पुरुष मुनि-धर्म के योग्य क्रोधादि रहित शान्त स्वरूप को प्राप्त किये विना ही मुनिवेष धारण करलेता है, वह भी तथाभूत गुण न होने से उसकी ओट मे अपनी उदरपूर्तिमात्र करता है। सच्चा मुनि नहीं है।

जिसके चित्त में अनुपम शान्ति नहीं है, जरा २ से निमित्त के सयोग से जिसकी क्रोधाग्नि दहक उठती है, वह कभी आत्मशान्ति को प्राप्त नहीं हो सकता। साधु को ससार से निरन्तर भयभीत रहना चाहिए। चौदह प्रकार के अन्तरग और दश प्रकार के वाह्य परिग्रह का सर्वथा त्याग करने से ही मुनिलिंग हो सकता है। जिसके अन्त करण मे राग, द्वेष, क्रोध, मान माया, लोभादि अन्तरङ्ग परिग्रह विद्यमान हैं वह वाह्यपरिग्रह का त्याग करने पर भी मुनि कैसे हो सकता है ? यदि केवल वाह्य परिग्रह के अभाव मात्र से मुनि मान लिये जावें तब तो तिर्यच भी मुनि हो जावेंगे, क्योंकि उनके पास भी वाह्यपरिग्रह नही है। अत याद रखो मुनि वेष को धारण करने पर भी जिनके तीव्र रागद्वेष क्रोधादि विद्यमान है,—वे मुनि नही माने गये है। जो उन्हे मुनि मानते हैं वे स्वयं धोखा खाते हैं और जिनागम को कलङ्कित करते है।

साधुओं को जिनेन्द्र-प्ररूपित धर्म का सच्चा ज्ञान होना चाहिए। आजकल कलिकाल के प्रभाव से मुनि-वेषी अपने को श्रावकों का गुरु समझ कर 'हम तुम्हारे गुरु हैं, क्या तुम गुरु की बात नहीं मानते ? यदि नहीं मानते तो तुम मिथ्या-दृष्टी हो, तुम जैन नही हो' इत्यादि वचनों

द्वारा उनका निरादर करते हैं और विपरीत मार्ग का निरूपण करते हैं। मिथ्यात्व का पोषण करते हैं, भोले जीवों की मिथ्या मार्ग में—कुचारित्र मे प्रवृत्ति कराते हैं और उसी मे अपनी महत्ता और विद्वत्ता समझते हैं। परन्तु क्या उसे विद्वत्ता कहा जा सकता है ? कभी नहीं। त्याग-मार्ग पर चलने वाले मनुष्यों का त्याग भग करवा कर कुचारित्र में प्रवृत्ति कराना तथा जिन कामों में स्थावर काय और त्रस काय की हिंसा होती है, ऐसे कार्यों को कुयुक्तियों द्वारा धर्म-मार्ग बतला कर भोले जीवों को उस असन्मार्ग मे चलाना, स्वयं जाकर सावद्य कार्यों को देखना, उनकी अनुमोदना करना और उनको पुण्य-कर्म घोषित करना—यह क्या साधुता है ?

साधु तो नवकोटि से आरम्भ के त्यागी होते हैं, क्या उन्हें षट्काय के जीवों के विध्वसक कर्मों का उपदेश या आदेश देना योग्य है ? यह अज्ञान एवं तीव्र मोह के कार्य हैं। इसलिए इनको छोड़ कर आपने मुनि-पद के योग्य कर्तव्यों का पालन करो, इसी से ससार का क्षय होगा और अविनश्वर मोक्ष-सुख का लाभ होगा।

## ( ६ ) सतत विहारशील न होना

मुनि को चातुर्मास के अतिरिक्त गाँव में एक दिन और शहर में अधिक से अधिक पाँच दिन तक एक साथ ठहरने की आगम में आज्ञा है। इससे अधिक ठहरने वाला साधु आगम की आज्ञा का लोप करता है। कारण यह है कि एक स्थान से अधिक रहने से साधु को उस स्थान से मोह उत्पन्न हो जाता है और वहाँ के समीपवर्ती श्रावकों आदि के साथ प्रेम की वृद्धि हो जाती है, जो आत्मा में राग की उत्पादका है। जहाँ राग होता है वहाँ द्वेष भी अपने आप आकर स्थान बना लेता है। जब राग-द्वेष के घटाने के लिए ही स्त्री पुत्र, मित्रादि का त्याग किया, निर्ग्रंथ बने, तब उसीके बढ़ाने का कार्य करना कहाँ की बुद्धिमानी है ? निरन्तर विहार करने से लाभ यह है कि अनेक गाँवों और शहरों की जनता को मुनियों के सत्सग से धर्म का लाभ होता है एव अनेक ग्राम और शहरों में भ्रमण करने से मुनियों के भी अनुभव की वृद्धि होती है, जिससे वे जनता की प्रकृति, परिस्थिति आदि को समझ कर उसके अनुकूल उपदेशादि देकर उसका सुधार करने में समर्थ होते है। और लाभ यह है कि मुनि पैदल ही विहार करते हैं इससे उनका शरीर स्वस्थ एव कष्ट-सहिष्णु बनता है तथा मार्ग मे घने जङ्गलों में भी असहाय गमन करने के कारण उनकी आत्मा में विशेष निर्भीकता आती है। खुले पैर चलने से मार्ग में कङ्कर, पत्थर, काटे, शीत उष्ण वर्षा आदि की परीषहों पर विजय प्राप्त करने से कर्मों की निर्जरा होती है और शरीर का सुखियापना दूर होकर दुष्कर ध्यान धारण करने की शक्ति का प्रादुर्भाव होता है।

सतत विहार करने से साधु सब प्रान्तो और देशों का उद्धार करने में समर्थ हो सकते हैं। सब में समभाव बना रहता है और धर्म का प्रचार होता है। इस समय जैन-धर्म के मानने वालों की संख्या जो इतनी अल्प हो गई है, उसका मुख्य कारण यही है कि साधुओं का सर्वत्र विहार न होने से जैन भी अजैन बन गये हैं ? ❀ जहाँ-जहाँ साधुओं का थोडा-बहुत भी संचार रहा है, वहां जैनों की संख्या कम घटी है।

❀ जैसे श्रीसम्मेदशिखरजी के आस-पास 'सराक' जाति है ( 'सराक' शब्द श्रावक का अपभ्रंश मालूम होता है ) उसमें पार्श्वनाथ भगवान् की उपासना अब तक चली आ रही है। किन्तु वे सराक अब जैन-धर्मसे विमुख हैं। इसका मुख्य कारण उन्हें धर्मके उपदेशका न मिलना ही समझा जा सकता है।

में अभी तक चारों वर्ण के जैन उपलब्ध हैं। अतः सतत विहार ही उपयोगी होने से आगम की आज्ञा के विरुद्ध मुनियों को एक स्थान पर अधिक समय तक नहीं रहना चाहिए।

चातुर्मास के अतिरिक्त गाँवों में एक दिन और शहरों में पाँच दिन तक रहने की आगम की आज्ञा है ऐसा पहले कहा गया है, पर जहाँ चातुर्मास करना हो वहाँ एक माह पूर्व और भी ठहरा जा सकता है, ऐसा भी मत है। उसका आशय यह है कि वहां का जल-वायु स्वास्थ्य के लिए पथ्य (हितकर) है या अपथ्य है ? वहां के निवासी मुनि-धर्म के अनुरागी हैं या विरोधी इत्यादि परिस्थितियों का ज्ञान प्राप्त करने के लिए वहाँ अधिक से अधिक एक मास तक चातुर्मास प्रारम्भ होने के पूर्व भी मुनि ठहर सकता है। चातुर्मास पूर्ण होने के पश्चात् उसको तुरन्त विहार कर देना चाहिए।

यदि संघ के किसी संयमी को शारीरिक व्याधि या रोग उत्पन्न हो जावे, अथवा किसी साधु की वैयावृत्य करना हो या वहाँ ठहरने से धर्म सम्बन्धी कोई विशेष कार्य होने की सम्भावना हो, कोई विशेष नवीन ग्रन्थ लिखना या लिखवाना हो तो साधु चातुर्मास व्यतीत होने के पश्चात् भी एक मास तक और ठहर सकते हैं। इस का तात्पर्य यह नहीं है कि श्रावकों से एक बृहत्पूजा विधान करने का संकेत करके अथवा रथ-यात्रादि का आयोजन करवा कर चातुर्मास के पश्चात भी साधु ठहर जाय। इस निमित्त साधु का ठहरना सर्वथा अनुचित है। क्योंकि पूजा-विधान, रथ-यात्रादि सावद्यकार्य गृहस्थों के कर्तव्य हैं। उनमें भाग लेना मुनिधर्म के प्रतिकूल है। क्योंकि यह कृत्य साधुओं के धर्म की वृद्धि करने वाले नहीं हैं, प्रत्युत उसमें बाधा पहुंचाने वाले हैं। इस लिए ऐसे निमित्तों का आश्रय लेकर अधिक ठहना उचित नहीं।

जो साधु उक्त नियमों का पालन न करके आगम-विरुद्ध निवास करता है, वह मुनिधर्म को अमर्यादित करता है और अपने संयम में लांछन लगाता है। अतः चातुर्मास के अतिरिक्त गाँवों में एक २ दिन और शहरों में पाँच २ दिन तक अधिक से अधिक निवास करें। इस से अधिक निवास न करे।

## (७) गृहस्थ के घर से बिना शास्त्रीय दोष के लौट आना

शास्त्रीय दोष देखे बिना गृहस्थ के घर से लौट आना उचित नहीं। जब मुनि गोचरी को जावे उस समय उसे शास्त्र के अनुकूल वृत्तिपरिसंख्यान करना चाहिए। सिद्धान्त की आज्ञा के विरुद्ध वृत्तिपरिसंख्यान धारण नहीं करना चाहिए। क्योंकि उससे धर्म की निन्दा होती है और मुनि-पद दूषित होता है। जो वृत्तिपरिसंख्यान आहार के लिए गमन करने के पूर्व आगम के व व्यवहार के अविरुद्ध समय की मर्यादा बांध कर धारण कर लिया उसको उसका काल बीतने पर ही बदलना चाहिए। अर्थात् जैसे एक दिन के लिए लिया हुआ वृत्ति-परिसंख्यान यदि पूरा न पड़े तो उसका उसी दिन परिवर्त्तन न करे। दूसरे दिन बदले।

वृत्तिपरिसंख्यान पूर्ण हो जाने पर बिना किसी दोष के गृहस्थ के घरसे लौट आना मुनिधर्म के विपरीत प्रवृत्ति है। जब गृहस्थ नवधा भक्ति पूर्वक निर्दोष आहार देता है, तब मुनि का धर्म है कि जैसा रूखा-सूखा, सरस-नीरस आहार उसके घरमें हो, या जैसा आहार वह दे रहा हो, यदि

मुनि के लिए त्याज्य न हो तो उसे अवश्य ग्रहण कर लेवे। आगमोक्त दोषों के अतिरिक्त मनमाना दोष लगाकर गृहस्थ के घरसे लौट जाना साधुओं का काम नहीं है। बिना कारण गृहस्थ के घरसे लौट जाने से गृहस्थ के चित्त मे भारी चोट पहुँचती है, उसका हृदय खिन्न हो जाता है और साधु की निन्दा होती है कि यह साधु स्वादु है, अनेक घरों में व्यर्थ भ्रमण करता है। पर इस उच्छृङ्खलता के जमाने मे अनेक साधु ऐसे भी देखे आते हैं जो गृहस्थों के घर जाकर थाली में भोजन परोसवा-परोसवा कर बिना कारण ही चार-चार पॉच पॉच चौकों से लौट आते हैं। क्या यह मुनिचर्या है ? कहॉ तो वे मासोपवासी मुनि जो एक मासके उपवासके पारणे मे भी कडुवी तुम्बी का आहार गृहस्थ के घर मिला उससे ही अपने उदर के खड्डे को भरकर तुरन्त तपस्या के लिए वन की ओर चल दिये। और कहाँ ऐसे साधु जो गृहस्थ के घर आहार की सब विधि मिल जाने पर भोजन परोसवा कर भी बिना कारण आहार छोडकर लौट जाते हैं और अपने मनोऽनुकूल भोजन जिस गृहस्थ के यहॉ मिलता है, उसके यहॉ भोजन करते हैं, ऐसे साधु वेष को लजाने वाले पुरुषों को धिक्कार है। सच्चे साधु को कभी ढोंग नहीं करना चाहिए।

## (८) स्त्रियों के संपर्क से भय न खाना

साधुओं को सदा ही स्त्रियों के संपर्क से दूर रहना चाहिए और इस विषय मे पूर्ण सावधानी से काम लेना चाहिए। स्त्रियों के संपर्क से-उनको देखने, सामने बैठने आदि से भी कितने दोष उत्पन्न हो सकते हैं इसका वर्णन पहले किया जा चुका है साधुओं को उस स्थान में ठहरने की भी आज्ञा नहीं है, जहाँ स्त्रियों के चित्राम, तस्वीरें आदि हों। क्योंकि उनका स्मरण, चित्र आदि देखना भी ब्रह्मचर्य का बाधक है। तब प्रत्यक्ष सपर्क के के भयावह होने मे तो सन्देह ही क्या है ? पर इस विषय मे आज-कल के साधुओं को उतना सतर्क नहीं देखा जाता, जितना कि उन्हें होना चाहिए। यह भी एक महा दोष है। क्योंकि निमित्त बलवान होते हैं। अपने पतन के कारणभूत निमित्तों के मिलाने, या स्वयं मिल जाने पर उनसे न बचने में सयमी को कोई लाभ नहीं, बुराई ही बुराई है। स्त्री का सम्बन्ध पाकर माघनन्दी ऐसे सिद्धान्त के ज्ञाता, विशेष मनोबली, महा मुनियों का भी पतन हो गया तब आज-कल के अल्पज्ञानी, विशेष मनोबल-हीन साधारण मुनि उनका सपर्क पाकर कैसे दृढ़ रह सकते हैं ? कभी न कभी उनका पतन अवश्य हो सकता है। मनुष्य की ऐसी ही कमजोरी का ख्याल करके परम त्याग की मूर्ति, संसार से विरक्त, परम तपस्विनी, निरन्तर आत्म-भावना में तत्पर रहने वाली आर्यिकाओं को भी साधुओं से सात हाथ दूर रहकर वन्दना करने की आज्ञा दी गई है, जैसा कि मूलाचार का पहले उल्लेख किया जा चुका है। तब सामान्य गृहस्थ स्त्रियों की तो बात ही क्या है ? उनके लिए तो मुनियों के शरीर का स्पर्श करना, उनके पैर आदि को छूना भी स्वय निषिद्ध हो जाता है। तब इसका जो ध्यान नहीं रखते वे मुनि अवश्य दोषी हैं।

शङ्का—यदि आप स्त्रियों के लिए मुनियों के पादादि को छूने का भी निषेध करते हैं और इस विषय मे सतर्क न रहने वाले साधु को भी दूषित बताते हैं तब तो स्त्रियों के लिए मुनि को आहार देने का मार्ग ही बन्द हो जावेगा। क्योंकि मुनि को आहार-दान नवधा भक्ति पूर्वक होता है और नवधा-भक्ति में पाद-प्रक्षालन एक आवश्यक भक्ति है। यदि मुनि के शरीर के साथ स्त्री के हाथ का स्पर्श सर्वथा अनुचित है तब पाद-प्रक्षालन भक्ति कैसे होगी और इसके बिना आहार कैसे दिया जा सकेगा ?

समाधान—जिस प्रकार पुरुष मुनि को आहार देने का अधिकारी है उसी प्रकार स्त्री भी मुनि को आहार देने का अधिकार रखती है। अन्य दानों को तो केवल पुरुष भी कर सकता है, किन्तु आहार दान में तो स्त्री की प्रथम आवश्यकता है। क्योंकि भोजन बनाना आदि गृहकार्यों का भार स्त्री पर ही विशेष निर्भर होता है। विवाह के मुख्य उद्देश्यों में आहार दान भी एक मुख्य उद्देश्य है। इसलिए आहार-दान में स्त्री का सबसे प्रथम अधिकार है और मुनि को आहार-दान नवधा भक्ति पूर्वक ही होता है, यह भी आगमोक्त सिद्धान्त है। पर इन दोनों बातों के सत्य होते हुए भी इनमें विरोध न समझना चाहिए। क्योंकि पाद-प्रक्षालन भक्ति में स्त्री के हस्तादि के स्पर्श की आवश्यकता नहीं है। स्त्री मुनि के पाद-प्रक्षालन के लिए ऊपर से पावों पर जल-धारा डालकर पाद-प्रक्षालन कर दे। जैसा कि हरिवंश पुराण के पन्द्रहवें पर्व में वनमाला का कथन आया है।

प्रियवधूकरधारितसत्कनत्कनककर्करिकाजलधारया।
व्यपगतांशुकया वरभूभृता स्वकरधौतमकारि मुनेः पदम् ॥ ११ ॥

अर्थ—श्रीसुमुख महाराज की प्राण प्यारी वधू वनमाला के हाथ में धारण की हुई, जिसके ऊपर का ढका हुआ वस्त्र अलग कर दिया गया है ऐसी देदीप्यमान सुवर्ण की झारी से जलधारा गिराई गई और महाराज सुमुख ने अपने हाथ से वरधर्म मुनीश्वर के चरणों को धोया।

अर्थात् वनमाला ने मुनि की पाद-प्रक्षालन नामक भक्ति झारी से चरणों पर जल गिराकर की और सुमुख महाराजने मुनि चरणों को अपने हाथ से धोकर की। इससे स्पष्ट होता है कि महिलाएँ पाद-प्रक्षालन भक्ति चरणों पर जल-धारा गिराकर कर सकती है। उनको मुनिके अङ्ग का स्पर्श करने की कोई आवश्यकता नहीं है।

पुन. शङ्का—जहाँ पर स्त्री और पुरुष दोनों आहार देने वाले होंगे। वहाँ तो आपने कहा वैसा हो जायगा कि स्त्री ऊपर से जल डाल देगी और पुरुष अपने हाथ से मुनि के पैर धो देगा और इस तरह दोनों की ओर से पाद-प्रक्षालन भक्ति सपन्न हो जायगी। पर जहाँ दैव-योग से कोई पुरुष आहार देनेवाला नहीं है वहाँ अकेली स्त्री मुनि को आहार कैसे दे सकेगी ?

समाधान—जिस घर में केवल एक स्त्री ही हो, दूसरी स्त्री साथ में न हो और न कोई पुरुष ही हो तो वह अकेली स्त्री मुनि को आहार नहीं दे सकती, क्योंकि अकेली स्त्री का आहार देना वर्जित है। जैसा कि लिखा भी है—

चन्द्रगुप्तिस्तृतीयेऽह्नि प्रवन्द्य गुरुपङ्कजम्। ॥ २६ ॥
कायस्थित्यै चचालासौ तत्राप्येकाकिनीं स्त्रियम्।
विलोक्यायोग्यतां मत्वा विरराम ततो जवात् ॥ २७॥

गुरुमभ्येत्य वन्दित्वा पुनस्तद्वृत्तमालपत् ।
तदाकर्ण्य समाचष्टे दीक्षितं शंसयन् गुरुः ॥२८॥ ( भद्रबाहु च० तृ० परि० )

अर्थ—'चन्द्रगुप्ति' मुनि तीसरे दिन गुरु के पाद-पद्म की वन्दना करके शरीर की स्थिति के निमित्त भिक्षा के लिए चले। दैवयोग से वहाँ पर अकेली स्त्री को पड़गाहन करते हुए देख कर आहार की अयोग्यता को समझ कर वहाँ से तत्काल लौट पड़े और गुरु के निकट जाकर वन्दना करने के पश्चात् उन्होंने गोचरी का सब वृत्तान्त गुरु से निवेदन कर दिया। उस वृत्तान्त को सुन कर गुरुजी शिष्य की प्रशसा करते हुए बोले"।

इससे स्पष्ट है कि यदि स्त्री अकेली हो तो मुनि उसके यहाँ आहार नहीं ले सकते; क्योंकि अकेली स्त्री आहार देने के अयोग्य है।

शंका—श्रावकों की तरह श्राविकाएँ भी मुनियों को आहार देने का अधिकार रखती हैं, पर आपने आर्यिकाओं को भी साधुओं से सात हाथ दूर रहने के लिए कहा है; तब श्राविकाएँ भी साधु को आहार देते समय यदि साधु से सात हाथ दूर रहेगी तो वे आहार कैसे दे सकेंगी ?

समाधान—श्राविका मुनि को आहार देते समय इतनी दूर रहे जिससे कि वह भोजन विनय-पूर्वक मुनि के कर-पात्र में रख सके। आहार देते समय भी उसे अपने हस्त आदि शरीर के अवयव का मुनि के शरीर से स्पर्श न होने देना चाहिए। आहार के अतिरिक्त समय में तो उसे मुनि से कम से कम उतनी दूर पर अवश्य रहना चाहिए, जितनी दूर पर परम वैराग्य की मूर्ति आर्यिकाएँ रहती हैं।

प्रश्न—शास्त्रों की कथाओं में अनेक ऐसे प्रसग पढ़ने में आते हैं जिनसे गृहस्थ स्त्रियों का भी मुनियों के शरीर को छू लेना अत्यन्त निषिद्ध नहीं सिद्ध होता और केवल स्त्रियों का नवधा-भक्ति करना भी प्रमाणित होता है। जैसे कि 'पद्मपुराण' में लिखा है:—

" अयोध्या नगरी मे एक अर्हद्दास सेठ रहता था। वह बड़ा ही धर्मात्मा था। एक दिन मथुरा में चातुर्मास करने वाले चारण-ऋद्धि के धारी एक मुनि अयोध्या मे आहार के लिए आये। सेठ ने उनको देखकर कहा कि अभी चातुर्मास में यह नये मुनि कहाँ से आये ? सेठ ने उनको भ्रष्ट समझ कर आहार नहीं दिया। किन्तु उनकी पुत्र-वधू ने उनका पड़गाहन करके आहार दे दिया। "

" सेठ बुद्धदास की धर्मपत्नी सुभद्रा के यहाँ अभयनन्दी मुनिराज आहार के लिए पधारे। तव उसने नवधा-भक्ति करके उन्हें आहार दिया। आहार देते समय उसको यह मालूम हुआ कि मुनिराज की आँखों में कोई पदार्थ गिर गया है जिससे उनको बहुत कष्ट है। यह विचार कर उस सेठानी ने अपनी जीभ से उनकी आँखों मे से वह पदार्थ निकाल दिया। उस समय सेठानी के शिर में हींगलू की बिन्दु लगी हुई थी। उसने जब मुनिराज की आंखों में से वह पदार्थ जिह्वा से निकाला तो वह हींगलू की बिन्दु मुनिराज के शिर मे भी लग गई, जिसको देखकर उसकी सासू के हृदय में उसके प्रति सन्देह उत्पन्न हो गया। "

" एक बार राजा श्रेणिक ने यशोधर मुनिराज के गले में मरा हुआ सर्प डाल दिया और रानी चेलना को आकर कहा। रानी मुनिराज

के पास गई और सर्प के कारण उनके शरीर पर उस समय जो हजारों चींटियाँ चढ़ गई थीं उनको उसने उतारा और हजारों मुनिराजों को आहार दिया।"

उत्तर—यह सब किसी विशेष अवसर पर किये गये कृत्य हैं—अपवाद-मार्ग की बातें हैं। ऐसी घटनाओं से स्त्रियों द्वारा मुनि के शरीर को स्पर्श करना राज-मार्ग नहीं माना जा सकता। नवधा-भक्ति करने का उनके लिए निषेध नहीं है, परन्तु वे मुनि के पैरों को न छू कर विनम्रता के साथ ऊँचे से पानी डाल कर मुनियों का पाद-प्रक्षालन करें—यही उचित एवं श्रेयस्कर है। मुनियों को इस सम्बन्ध में पूर्ण सावधान रहने की शिक्षा दी गई है। श्री इन्द्रनन्दी ने तो यहाँ तक कहा है—

न योषितः स्पृशेद्योगी काष्ठ-चित्र-कृता अपि।
किं पुनः स्पर्शनं तासां यासां स्मरणमापदे ॥६४॥
चित्रस्थामपि संस्पृश्य योषितं नैव भुज्यते।
तस्मिन्नहनि भुंजेच्चेत् षष्ठं स्यात्पापनाशनम् ॥६५॥ (नीतिसार)

अर्थ—योगी काष्ठ, पत्थर, कागज आदि में बनी हुई स्त्रियों की अचेतन आकृति को भी न छुए; उन चेतन स्त्रियों के छूने की तो बात ही क्या, जिनके कि स्मरण मात्र से भी आपत्ति में फँसा जा सकता है। योगी चित्र की स्त्री से छू जाने पर भी उस दिन भोजन न करे और उस दिन भोजन कर ले तो उस पाप के प्रायश्चित्त स्वरूप आगे दो दिन का उपवास (बेला) करे।

अतः आहारादि किसी भी समय में स्त्रियों का मुनियों के शरीर को स्पर्श करना आदर्श कभी नहीं समझना चाहिए।

प्रश्न—यदि स्त्रियों से पैर धुलाने में आपत्ति है तो ऐसा ही मार्ग क्यों न चलाया जाय जिसमें उक्त अड़चन आवे ही नहीं। मुनि स्वयं ही अपने कमण्डलु के जल से चौके के बाहर उचित स्थान पर रास्ते की मिट्टी से दूषित अपने पैरों को धोकर चौके के निकट आहार देने योग्य प्रदेश में प्रवेश करें और वहाँ उच्च स्थान पर बिठाया जाने पर पाद-प्रक्षालनादि नवधा-भक्तियों की शेष क्रिया को पूर्ण करा लेवे। ऐसा करने पर उसके सामने भी कोई अड़चन न रहेगी और गृहस्थों को भी सुविधा हो जायगी। किसी गृहस्थ के घर पर स्थान की कमी के कारण पाद-प्रक्षालन-भक्ति करने का स्थान चौके के समीप ही होता है। वहाँ पर यदि बिना पैर धोये ही साधु चला जाता है तो वह स्थान आहार देने के योग्य नहीं रहता है और ऐसे समय में गृहस्थ को बड़े संकट का अनुभव होता है; इसलिए साधु को चाहिए कि वह चौके के बाहर अपने पैर आप ही धो लिया करे।

उत्तर—ऐसा करना ठीक नहीं। जब साधु आहार के लिए गृहस्थ के घर पर जाते हैं तब गृहस्थ का कर्तव्य है कि वह दान देने के लिए

उनका उचित रीति से प्रतिग्रह करे [पड़गाहे] और ऐसे स्थान पर उनका उच्च आसन लगावे जो चौके से पृथक् हो, जहाँ तक बिना पाँव धोये सब जा सकते हों। वहाँ जाकर गृहस्थ स्वयं अपने पैर धोये और पश्चात् उनका पाद-प्रक्षालन करे। यही आगमोक्त मुनि को आहार देने की विधि है। मुनि को स्वयं अपने पैर धोने की आवश्यकता नही। यह कार्य तो गृहस्थों का है। यदि यह मुनि का कर्तव्य होता तो नवधा-भक्ति में पाद-प्रक्षालन क्रिया को कभी नहीं गिनाया जाता। यदि आहार लेने के लिए गया हुआ मुनि अपने पैर आप धोने लगे तो इससे उसके भोजन में गृद्धता—अधिक लम्पटता—प्रकट होती है। सिंह-वृत्ति नहीं दीखती। इसलिए मुनियों को अपने आप पैर धो लेने का मार्ग चलाना उचित नहीं। इस तरह करने पर तो धीरे-धीरे सभी भक्तियों मे कमी होने लगेगी और आर्ष-मार्ग ही बिगड़ जावेगा। अब रही उनके पैरों के लगी हुई रास्ते की धूल की अपने घरमें आने की बात, सो जो लोग संयमियों के चरणों की धूल से अपने घरको अपवित्र समझते हैं उनकी बुद्धि को धन्य है। मुनि सिद्ध-क्षेत्रों मे जहाँ जाकर ध्यान करने खड़े हो जाते हैं उस स्थान को बड़े-बड़े ऋद्धि धारी देव और चक्रवर्ति भी नमस्कार करते हैं और उस स्थान की धूलि को अपने माथे पर रखते हैं। तब फिर उसके सम्बन्ध में अपवित्रता का विचार करना जुगुप्सा कर्म का ही कार्य है। इसके बिना ऐसे विचार नहीं हो सकते। अपने कमण्डलु के पानी से स्वयं पैर धोकर चौके मे जाने में मुनियों के लिए एक कठिनाई यह भी आवेगी कि एक घरमें तो वे अपने पैरों को धोकर चौके में चले जावेंगे, पर वहाँ ही आहार की विधि के सम्पन्न हो जाने का तो निश्चय नहीं, यदि उनको दूसरे गृहस्थ के जाने की आवश्यकता हुई और उनके कमण्डलु में जल न रहा तो ऐसी स्थिति मे वे क्या करेंगे? उनके तो मौन रहेगी और बिना पैर धोये गृहस्थ के घर में प्रवेश नहीं कर सकेंगे तब वे या तो भोजन से वञ्चित रहें या भोजन के पहले पानी मांगें-इन दोनों कार्यों मे से कोई एक करना उनके लिए अनिवार्य होगा। पर विचारा जाय तो यह दोनों ही उचित नहीं। इसलिए पाद-प्रक्षालन गृहस्थ का ही कार्य है और वही उसे करे। स्त्रियों के लिए इस विषय मे जो कर्त्तव्य पहले बताया गया है वही उचित है।

प्रश्न—आपने स्त्रियों के स्पर्श का अत्यन्त निषेध किया सो तो ठीक, पर उनके साथ वार्तालाप में भी क्या हानि है?

उत्तर—साधु के लिए स्त्रियों का संपर्क ही बुरा है, वह चाहे किसी रूप में भी हो। इस विषय में पहले पर्याप्त लिखा जा चुका है। दूसरी बात यह है कि विशेष वार्तालापादि राग-भाव के बिना नहीं हो सकते और सच्चे साधुओं के रागादि भाव होते नहीं तब वे स्त्रियों के साथ वार्तालापादि क्यों करने लगे? यदि इस विषय में यह पूछा जाय कि किसी धार्मिक प्रश्न के पूछने पर भी मुनि स्त्रियों को उत्तर दें या नहीं तो इसका समाधान भी पहले किया जा चुका है। साधारण स्त्रियों की तो बात ही क्या, परम वैराग्य की मूर्ति युवती आर्यिकाएँ भी यदि किसी धार्मिक विषय की शङ्का का समाधान चाहती हैं तो वे उनको भी सीधा उत्तर नही देते। उनको लक्ष्य करके कोई बात नहीं कहते। उनके साथ जो वृद्धा गणिनी आर्यिका हो उसको लक्ष्य करके उत्तर देते है। आर्यिकाओं के साथ और धर्म-विषय के प्रश्नोत्तर के लिए भी इतना प्रतिबन्ध है, तब मुनि गृहस्थ स्त्रियों के साथ तो वार्तालाप कर ही कैसे सकते है? यदि कोई मुनि राग भाव के अधीन होकर इस विषय मे कदम बढ़ाता है तो वह कलङ्कित हुए बिना नही रहता। कहा भी है—

यस्याः संसर्गमात्रेण यतिभावः कलङ्क्यते ।
तस्याः किं न कथालापैर्भ्रूभङ्गैश्चारुविभ्रमैः ॥ १३ ॥ ( ज्ञानार्णव सर्ग १४ )

अर्थ—जिस के संसर्ग मात्र से भी मुनिपन कलङ्कित होता है, उसी स्त्री के साथ वार्तालाप करने से—उसके कुटिल कटाक्ष-सुन्दर विभ्रम-विलास देखने से क्या मुनिपन कलङ्कित नहीं होगा ? अवश्य होगा।

इसका आशय यह है कि स्त्रियों का सम्पर्कमात्र मुनि को कलङ्क युक्त कर देता है, मुनि के मन में विकार और लोक में अपवाद का कारण बन जाता है। तब जो मुनि उन शृङ्गारप्रिय, सुन्दर वेष-भूषासे अलङ्कृत स्त्रियों के साथ बात-चीत में आसक्त होते हैं वे कलंकित नहीं होंगे ? अवश्य होंगे।

महाकवि मल्लिषेण ने स्त्रियों के साथ गोष्ठी ( बातचीत ) करने वाले साधुओं को कितनी अच्छी शिक्षा दी है। वे कहते हैं—

दुर्गन्धं वदनं वपुर्मलभृतं भिक्षाटनाद्भोजनं
शय्या स्थण्डिलभूमिषु प्रतिदिनं कट्यां न ते कर्पटम् ।
मुण्डं मुण्डितमर्धदग्धशववत्त्वं दृश्यते भो जनैः
साधो ! ऽद्याप्यबलाजनस्य भवतो गोष्ठी कथं रोचते ॥ ७ ॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे साधो। दन्तधावन न करने से तेरे मुख से बुरी गन्ध आती है, स्नान न करने के कारण तेरा शरीर मैल से भरा है, तुझे गृहस्थ के घर भिक्षा से भोजन मिलता है, प्रतिदिन तू ककरीली पथरीली भूमि पर शयन करता है, कमर मे तेरे कौपीनमात्र फटा कपड़ा तक नहीं है अर्थात् तू नंगा है, केशलोच करने के कारण तेरा मुण्ड ( सिर ) मुडा हुआ है, इसलिए मनुष्यों की दृष्टि मे तू अधजले मुर्दे के समान प्रतीत होता है। इतने पर भी तुझे स्त्रियों के साथ वचनालाप करते कैसे रुचता है ?

अर्थात् जिसने उक्त वर्णन के अनुसार अपना स्वरूप वैराग्य मय बना लिया है, वह स्त्रियों के साथ बातचीत करते हुए कैसे नहीं लजाता ? । अरे साधो। अन्य वेषी साधु भी उनके साथ वार्त्तालाप करने में दोष समझता है, तब साक्षात् वैराग्य की प्रतिमा स्वरूप मुनि तो स्त्रियों के सम्पर्क और उनके साथ वचनालपन को उचित कैसे समझेगा ? वह तो निरन्तर शरीरादि से निर्ममत्व की भावना मे ही अपना कल्याण समझेगा और उसीमें लीन रहेगा।

प्रश्न—आपने स्त्रियों के सम्पर्क से बचने के लिए इतना जोर दिया है, उनके साथ वार्तालापादि करने का भी निषेध किया है। पर प्रायश्चित्त-शास्त्र मे तो दो स्त्रियों के मध्य सोने वाले साधु को भी कोई प्रायश्चित्त नहीं बताया गया ? प्रायश्चित्त-समुचय मे देखिए —

**मैथुने रात्रि-भुक्तौ च स्वस्थानं परिकीर्तितं ।**
**स्त्रियोः संघे प्रसुप्तस्य मनोरोधान्न दूषणम् ॥११७॥**

अर्थात्—मन को वश में रखने के कारण स्त्रियों के मध्य मे सोये हुए साधु के कोई दूषण नहीं है, वह किसी प्रकार के प्रायश्चित्त का पात्र नहीं है।

उत्तर—प्रायश्चित्त किसी प्रकार का दोष होने पर उस दोष की शुद्धि के लिए दिया जाता है। इस लिए स्त्रियों के संपर्क से मुनि को बचना चाहिए यह तो उचित है और यदि वह स्वयं इच्छा करके उनका संपर्क मिलाता है तो दोषी भी है, पर यदि कहीं ऐसा अवसर आजावे कि मुनि सोया हुआ है और दोनों तरफ़ स्त्रियाँ आकर सो गई हैं और मनोबल की विशिष्टता के कारण उस मुनि के मन में कोई विकार उत्पन्न नहीं हुआ है तो उस संयमी को कोई प्रायश्चित्त नहीं देना चाहिए क्योंकि वह दूषित नहीं है, पर इससे यह नहीं समझ लेना चाहिए कि स्त्रियों के मध्य जाकर सो जाने वाले साधु भी निन्द्य नहीं हैं। अपने पतन के कारणों को मिलाने वाले तो निन्द्य ही हैं, उनका पतन हुए विना नहीं रहता। क्योंकि सभी में मनोबल की विशिष्टता का होना असंभव है। स्त्रियों की प्रेम भरी दृष्टि ही कितने पतन का कारण है। श्री शुभचन्द्राचार्य लिखते हैं :—

**यथा सद्यो विलीयन्ते गिरयो वज्रताडिताः ।**
**तथा मत्ताङ्गनापाङ्गप्रहारेणाल्पचेतसः ॥ २ ॥** ( ज्ञानार्णव सर्ग १४ )

अर्थ—जिस प्रकार वज्र से ताडित हुए पर्वत शीघ्र ही खंड-खंड होकर भूमिपर गिर जाते हैं, उसी प्रकार यौवन से मदोन्मत्त हुई स्त्री के कटाक्षों के प्रहार मात्र से अल्प ज्ञानी भी खंड-खंड हो जाते हैं।

अर्थात्—स्त्रियों के प्रेम भरे दर्शन से साधु अपने पथ से भ्रष्ट हो सकता है इस लिए साधु का स्त्री जनों की ओर देखना **भी** पतन का कारण है।

और भी कहा है :—

**नवनीत-निभं पुंसां मनः सद्यो विलीयते ।**
**वनितावह्नि-संतप्तं सतामपि न संशयः ॥ ८ ॥** ( ज्ञानार्णव सर्ग १४ )

अर्थ—स्त्री रूपी अग्नि के संसर्ग को पाकर संतप्त हुआ सत् पुरुषों का भी मन मक्खन की तरह शीघ्र पिघल जाता है। अर्थात् स्त्री का संसर्ग सत्पुरुषों के चित्त को भी तत्काल विकारवान बना देता है। इसी लिए साधुओं को ऐसे एकान्त स्थान मे रहने के लिए कहा गया है जहाँ कि वे स्त्रियों के दर्शन आदि से सर्वथा बचे रहें।

योषापण्ढकगोविवर्जितपदे संतिष्ठ भिक्षो सदा,
भुक्त्वाहारमकारितं परगृहे लब्धं यथासम्भवम् ।
षड्धावश्यकसत्क्रियासु निरतो धर्मानुरागं वहन्,
सार्द्धं योगिभिरात्मभावनपरो रत्नत्रयालंकृतः ॥ ६ ॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे साधो । पराये घरमे तुम्हारे लिए नहीं बनाया हुआ दैवयोग से रूखा सूखा प्रासुक निर्दोष आहार जैसा भी मिलजावे, उसे खाकर सामायिक स्तवन वन्दनादि षट् आवश्यक सत्क्रियाओं में लीन होकर उत्तमक्षमादि दशधर्म में अनुरक्त होकर आत्मभावना में निमग्न होकर रत्नत्रय से भूषित हुए अन्य साधुओं के साथ सदा ऐसे स्थान मे ठहरो जो स्त्रियों से नपुसकों से और गाय आदि पशुओं से रहित हो ।

आचार्यों ने मनुष्य स्त्रियों से वर्जित स्थान मे ही नहीं, किन्तु मनोविकार उत्पन्न करने वाले नपुसक और गाय भैंस आदि तिर्यंच स्त्रियों के भी ससर्ग से रहित स्थान मे रहने का उपदेश दिया है । जो इस बात की परवाह न करके स्वेच्छाचारी बने हुए साधु-सघ को छोड़ कर अकेले ही इधर उधर घूमा करते है, स्त्री सपर्क से बचने का प्रयत्न नहीं करते उनके लिए भी उपदेश सुनिए—

एकाकी विहरत्यनास्थितबलीवर्दो यथा स्वेच्छया,
योषामध्यरतस्तथा त्वमपि भो त्यक्त्वात्मयूथं यते ।
तस्मिश्चेदभिलाषता न भवतः किं भ्राम्यसि प्रत्यहं,
मध्ये साधुजनस्य तिष्ठसि न किं कृत्वा सदाचारताम् ॥१६॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे मुने । जिस प्रकार खुला हुआ बैल या सांड स्वजातीय स्त्रियों अर्थात् गायों में आसक्त हुआ अपने यूथ ( झुंड ) को छोडकर स्वच्छन्दता पूर्वक इधर उधर अकेला जहाँ चाहता है वहाँ घूमा करता है, उसी प्रकार तू भी सघ को छोडकर अकेला जहाँ तहाँ घूमता फिरता है । यदि स्त्री आदि हेय पदार्थों में तेरी अभिलाषा नहीं है अर्थात् सयमसाधन करने मे ही तेरी अभिलाषा है तो तू प्रतिदिन अकेला क्यों घूमता ( विहार करता ) है । सदाचार का पालन करता हुआ तू साधुओं के मध्य क्यों नहीं टिकता ?

भावार्थ—आचार्य ने श्लोक के चौथे चरण से साधु के अकेले स्वच्छंद विहार करने के कारण का दिग्दर्शनमात्र कर दिया है । जो साधु मुनि के योग्य आगमोक्त आचरण का पालन नहीं करता है, जिसकी प्रवृत्ति निरकुश व स्वच्छद है वह गुरु की आज्ञा मे अथवा अन्य साधुओं के साथ मे न रह कर अकेला बैल के समान घूमना पसद करता है । जिसका आचरण निर्दोष आगमोक्त नहीं होता है, वही साधु सघ का त्याग कर

मुनिवेष को लजाता है। आत्म-हितैषी साधु तो किसी गुरु आदि के अंकुश में रहकर अपनी त्रुटियों को निकाल कर आत्मा को निर्मल बनाने में तत्पर रहता है और स्त्रियों को संयम-प्राण का नाश करने वाली राक्षसी समझता है। यही कहा भी है—

**वेतालाकृतिमर्द्ध दग्धमृतकं दृष्ट्वा भवन्तं यने,**
**यासां नास्ति भयं त्वया सममहो जल्पन्ति तास्तत्पुनः।**
**राक्षस्यो भुवने भवन्ति वनिता मामागतं भक्षितुं,**
**मावैवं प्रपलाय्यतां मृतिभयात्त्वं तत्र मास्थाः क्षणम् ॥२२॥** ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे मुने। तेरा आकार भूत के समान तथा अधजले मुर्दे के समान है, किन्तु उसे देख कर भी जिनको भय नहीं होता, बल्कि यह आश्चर्य है कि ऐसे रूपवाले भी तेरे साथ वे निःशङ्क वार्तालाप करती हैं; इस लिए उन्हें तू स्त्रियाँ मत समझ, वे तो राक्षसी हैं। वे तुझे भक्षण करने के लिए आई हैं, अतः तू मृत्यु के भय से उनसे दूर भाग और उनके निकट एक क्षण भी मत ठहर।

आचार्य का आशय यह है कि जो स्त्री साधु के मलीन शरीर को वैराग्य का साधन न समझकर उनके साथ इधर उधर की बात चीत करती है, साधु के समय का और अपने समय का दुरुपयोग करती है और यह नहीं समझती कि मैं अत्यन्त अनुचित व संयम का विनाश करनेवाला कार्य कर रही हूँ, उसे तुम हे साधो! राक्षसी के समान समझो। राक्षसी को लोक में प्राण हरण करने वाली मानते हैं, यह तो तुम्हारे चिर सञ्चित दुष्प्राप्य संयम-प्राणों का हरण करना चाहती है, इसलिए तुम इसे पास तक में मत फटकने दो। इससे सदा दूर रहो, ऐसा न हो कि किसी अवसर पर यह तुम्हारे संयम-प्राण चुरा कर चल दे। इससे डरकर ही तो तुमने घर-द्वार छोड़ा है, इसने यहाँ भी तुम्हारा पीछा न छोड़ा तो तुम्हारी रक्षा कौन कर सकेगा? अतः इसका संसर्ग तक मत होने दो। इसी में तुम्हारा भला है।

### (९) मूलगुणों की उपेक्षा

मुनि के धर्म की रक्षा मूल गुणों से ही होती है, जो मुनि मूलगुणों का पालन करने में उपेक्षा करते हैं और उत्तर गुणों की ओर दौड़ते हैं वे मानो कल्पवृक्ष की जड़ को उखाड़ करके उसके पत्तों को सींचकर मनोवाञ्छित फल की कामना करते हैं? पर क्या इस तरह उनकी वासना सफल हो सकती है? कभी नहीं। इसके लिए पद्मनन्दी पञ्चविंशतिका में कहा है—

**मुक्त्वा मूलगुणान् यतेर्विदधतः शेषेषु यत्नं परं-**
**दण्डो मूलहरो भवत्यविरतं पूजादिकं वाञ्छतः।**

एकं प्राप्तमरेः प्रहारमतुलं हित्वा शिरश्छेदकं,
रक्षत्यङ्गुलिकोटिखण्डनकरं कोऽन्यो नरो बुद्धिमान ॥४०॥

अर्थ—जिस समय योद्धा लोग रणांगण में विजय की लालसा की उमगों से भरे हुए गमन करते हैं, उस समय वे अपने साथ अनेक अस्त्र-शस्त्र सजाकर ले जाते हैं। अपनी रक्षा के उपायों से सुसज्जित हुए प्रतिक्षण सावधान रहते हैं। प्रतिपक्षी के अस्त्र-शस्त्र से अपनी रक्षा करने मे चौकन्ने रहते हैं। और शत्रु के प्रहार को बचा कर उस पर अपना प्रहार करने मे उत्सुक रहते हैं। परन्तु दैवयोग से यदि किसी योद्धा पर शत्रु के पक्ष की ओर से एक साथ दो शस्त्रों का प्रहार हुआ हो, उनमें से एक शस्त्र मस्तक का छेदन करनेवाला हो और दूसरा अगुलि के अग्रभाग का छेदन करनेवाला हो, उस समय यदि वह योद्धा शिरच्छेदन करनेवाले शस्त्र की उपेक्षा करके अगुलि के अग्रभाग के छेदन करनेवाले शस्त्र से अपने को बचाने का प्रयत्न करे तो उसके समान मूर्ख कौन होगा ? उसको उचित तो यह था कि वह सबसे प्रथम अपनी सब शक्ति का सग्रह कर शिर-छेदन करनेवाले शस्त्र के प्रहार को निष्फल बनाने का भरसक प्रयत्न करता, उससे बचने का पूर्ण प्रयत्न करता। इसी प्रकार जो साधु मोहनीय आदि अष्टकर्म रूपी जगद्विजयी योद्धाओं से संग्राम करने के लिए संसार रूपी रणभूमि मे उतरा है उसका क्या यह कर्त्तव्य है कि वह अपनी पूजा प्रतिष्ठादि के लोभ मे आकर उत्तर गुणों के पालन का दिखावा करता रहे और मूलगुणों की रक्षा की चिन्ता न करे नहीं, उस का मुख्य कर्त्तव्य यह है कि वह पहले मूलगुणों के पालन में अपनी सम्पूर्ण शक्ति को लगावे। मूल गुणों की रक्षा करने मे यदि उत्तर गुणों का पालन न हो सके तो उसकी परवा न कर पहले मूलगुणों की रक्षा करे। जब मूलगुणों के परिपूर्ण पालन करने की क्षमता हो जाय तब उत्तर गुणों के पालन करने में प्रवृत्ति करे। जो साधु मूलगुणों की तो रक्षा नहीं करता है, अर्थात् मूलगुणों में दोष लगाता है। जिनका कि पालन करना उसके साधु होने के लिए अत्यन्त आवश्यक है, जिनके बिना साधुपन एक क्षण भर भी नहीं टिक सकता, उनका तो निरन्तर घात करता है। और अपनी पूजा प्रतिष्ठा करवाने के लिए उत्तर गुणों के पालन का ढोंग करता है, वह ऊपर कहे हुए उस मूर्ख के समान है जो अपने प्राण-घातक शस्त्र से तो अपने को नहीं बचाता है और अङ्गुलि के अग्रभाग को हानि पहुँचाने वाले शस्त्रसे बचने के लिए ही सम्पूर्ण शक्ति को लगा देता है।

इसका आशय यह है कि मुनि को मूलगुणों की परिपूर्ण पालना करनी चाहिए। मूलगुणों की रक्षा करते हुए यदि उत्तर गुणों की आराधना हो सके तो उनकी आराधना ( सेवन ) करनी चाहिए। किन्तु मूलगुणों की विराधना करके उत्तर गुणों के पालन करने का ढोंग करना अपने साधुपने का नाश करने का उद्योग करना है। जिसके अठाईस मूलगुणों में से किसी एक भी गुण के पालन में कमी रहती है, वह साधु नहीं कहा जाता, उसे आगम मे भ्रष्ट साधु या पाखण्डी साधु माना है।

## (१०) अज्ञान-युक्त आरम्भ

हे मुनियों! आपने सदा के लिए समस्त प्रकार के आरम्भ का नव कोटि से त्याग किया है। आरम्भ का त्याग तो श्रावक की दशवीं प्रतिमा मे ही हो जाता है। आप महाव्रती है, क्या आरभ का कार्य आप के धर्म व पद के अनुकूल है ? कदापि नही। अत आरम्भ से सर्वथा दूर रहो।

कभी कभी साधु अपनी वसतिका मे नौकरों के द्वारा अंगीठियों पर पानी गर्म करवाते हैं। यह कितना अनुचित है। बिना छने एक बिन्दु जल में असंख्यत्रस जीव होते हैं यदि वह छान लिया जावे तो भी उस मे से बड़े त्रस जीव ही निकलते है किन्तु छोटे त्रस जीव और जिनका जल ही शरीर है ऐसे जल कायिक जीव तो उसमें रहते ही हैं। उस जल को गर्म करने से उनका घात होता है, तथा अग्नि के सम्बन्ध मे अनेक त्रस जीवों की तथा वायुकायिक आदि स्थावर जीवों की हिंसा होती है। उस हिंसा का भागी कौन होता है ? क्या उक्त कार्य कराने वाला साधु उस हिंसा से वच सकता है ? यद्यपि उसने काय से नहीं किया, स्पष्ट वचन से भी नहीं कहा, तथापि मन से कारित व अनुमोदना जन्य दोष ( पाप ) तो उसने अवश्य किया। जैसे किसी सेठ के अभिप्राय को समझकर नौकर उसके लिए आहारादि क्रिया करता है, और उसका सेवन वे सेठ साहब करते हैं तो क्या उस आरंभजन्य पाप से उनको अलिप्त कहा जा सकता है ? कदापि नहीं। उसी तरह मुनि भी अपने निमित्त उक्त आरभ से अपने को जल कमलवत् अलिप्त कैसे कह सकते हैं ? अब जरा सोचा जाय कि ऐसे मुनि के अहिंसा महाव्रत सुरक्षित कहाँ है. यह तो जड़ से ही उखडकर वायुमण्डल में अदृश्य हो गया। सब महाव्रतों में प्रधान अहिंसा महाव्रत है, उसका ही पता नहीं तो शेष का क्या हाल होगा ? 'मूल नास्ति कुतः शाखा'। जब जड़ ही नहीं तो शाखाएं कहाँ ठहरेंगी। इसलिये हे मुनियो। अपने धर्म का मूलोच्छेद करने वाले गृहस्थ के योग्य कार्यों का सर्वथा त्याग करो।

श्रावक के घर से निर्दोष प्रासुक जल तुम कमण्डलु में छात्रों या श्रावक आपके लिए आवश्यक समझकर यथा समय भर दें, वही प्रासुक जल आपके लिए निर्दोष है। उसी का शुद्धि के लिए उपयोग करो। जितना अधिक अनावश्यक जल का उपयोग करोगे, अर्थात् एक कमण्डलु जल की जगह चार चार कमण्डलु जल बहाओगे तो सोचो ! उक्त आरभजन्य हिंसा से कभी नहीं बच सकोगे। क्योंकि जो आपको गर्म जल मिला है वह उक्त आरंभ-क्रिया के बिना सिद्ध नहीं हुआ है। थोड़ा जल तो गृहस्थ के घर अनायास मिल सकता है, लेकिन एक साधु के लिए चार चार कमण्डलु जल अनायास कैसे उपलब्ध हो सकता है। पुरातन काल मे जब सहस्र व लक्ष मुनिराज विहार करते थे, तब वे यदि इतना जल उपयोग में लाते होते तो उतना जल उन्हें कहाँ से उपलब्ध होता ? अतः मुनियों को अनावश्यक अधिक जल का व्यर्थ उपयोग न करना ही उचित है।

प्रश्न—मुनियों के कमण्डलु में यदि जल नहीं हो और शौचादि के लिए जल की जरूरत हो तो वे क्या करें ?

उत्तर—यदि कमण्डलु में जल नहीं रहे और शौचादि क्रिया के लिए मुनियों को जल की आवश्यकता हो तो बहती हुई नदी, तालाब, नीझरना आदि से जल लेसकते हैं। शौचादि क्रिया से निवृत्त होजाने के बाद तत्काल ही कमण्डलु को खाली करदे। आचार्य विद्यानन्दि स्वामी ने आदत्तादान के प्रकरण में श्लोकवार्तिक में इस प्रकार कहा है—

तेन सामान्यतोऽदत्तमाददानस्य सन्मुनेः।
सरिन्निर्झरणाद्यंभः शुष्कगोमयखंडकम् ॥२॥

भस्मादिर्वा स्वयं मुक्तं पिच्छातुम्बफलादिकम् ।
प्रासुकं न भवेत्स्तेयं प्रमत्तत्वस्य हानितः ॥३॥

अर्थ—नदी, नीझरना आदि का जल, सूखे गोवर का टुकडा या भस्म अपने आप छोड़े हुए मोर के पंख और सूखी तूमडी आदि प्रासुक वस्तुओं को लेने मे मुनि को अदत्तादान का दोष नहीं लगता। क्योंकि उसके प्रमाद का योग नहीं है और इन पदार्थों पर किसी का अधिकार भी नहीं है।

शंका—जहाँ पर उक्त वस्तुएं प्राप्त न हों और सयमी को दीर्घशंका आदि की तीव्र बाधा हो तब जल कैसे और कहाँ से लावे ?

उत्तर—यद्यपि सिद्धान्तों में साधु के लिए विना जरूरत असमय में ग्राम में जाने का निषेध है, परन्तु आवश्यकता पड़ने पर शहर या ग्राम में जाने की आज्ञा भी दी गई है। अत जब कमण्डलु में जल न हो तब सयमी शहर या ग्राम मे जाकर जल माँग लावे।

शंका—मुनि लोग जब इस प्रकार ग्रामादि में जाकर जल मांग लावेंगे तो उनकी अयाचना वृत्ति में हीनता न आवेगी ?

उत्तर—कदापि नहीं। वीरता में हीनता तो तब आवे जब वे गृहस्थों से इस प्रकार कहें कि भाई! मुझे थोड़ा जल देदो और फिर भी गृहस्थ नहीं दे। किन्तु ऐसा तो है नहीं। वे तो सिंह-वृत्ति से आचार्यों की आज्ञानुसार सिद्धान्त मे वर्णित विधान को खयाल में रखते हुए अपनी चर्या करते हैं। जब वे जल लेने के लिए श्रावकों के घरों की तरफ विहार करते हैं तब पिच्छिका को तो काँख में रखते हैं और कमण्डलु को खोल कर एक हाथ मे कमण्डलु और दूसरे में उसका ढक्कन रखते हैं। गृहस्थ लोग यह देख कर स्वय विचार लेते हैं कि मुनि के कमण्डलु में जल नहीं है और इनको जल की आवश्यकता है अन्यथा यह खुला क्यों होता ? ऐसा विचार कर स्वय गृहस्थ यह आवाज लगाते हैं कि स्वामिन्! जल तैयार है। यह सुन कर मुनि वहाँ खडे होजाते हैं और गृहस्थ जल लाकर कमण्डलु को धोकर उसमें प्रासुक जल भर कर मुनि को सोंप देते हैं और मुनि उसे लेकर चले जाते हैं। इस प्रकार ग्राम या नगर में जाकर जल लाने की विधि शास्त्रानुकूल है।

शंका—यदि मुनिराज को फिर भी जल की आवश्यकता हो तो क्या इसी प्रकार वार वार नगर या ग्राम में जावेंगे ?

उत्तर—जब गृहस्थों को ज्ञात होजाता है कि महाराज को शौचादि क्रिया के लिये लिए वार २ जल की आवश्यकता है तब स्वयं गृहस्थ ही प्रासुक जल का प्रवन्ध कर देते हैं। इसके लिए वार वार उनको गृहस्थों के घर पर जाने की जरूरत नहीं होती।

## (११) चातुर्मास्य स्वीकृति

श्रद्धालु भक्तिमान् श्रावक चातुर्मास्य के प्रारम्भ के पूर्व चातुर्मास्य की प्रार्थना करने के लिए साधुओं के निकट आवें तो उनका कर्त्तव्य है कि उन धर्मबुद्धि श्रावकों को मधुर वचनों से समझा देवें कि साधुओं का मार्ग चातुर्मास्य का निमन्त्रण मानने का नहीं है। यदि वे भी निमन्त्रण स्वीकार करने लगेंगे तो गृहस्थ मे और उनमे क्या अन्तर रहेगा ? वे तो अतिथि हैं जिनके विहार की कोई तिथि नियत नहीं होती। अतर्कित

तिथि में ही उनका गमनागमन होता है। यदि वे धर्म के अनुराग से निमन्त्रण मान लें और उस निमन्त्रण के पालन करने में दैवयोग से कोई अन्तराय उपस्थित हो जावे और वे अपनी प्रतिज्ञा का निर्वाह न कर सकें तो उनके वचन मे असत्यता का दूषण आवेगा और इससे उनके सत्य महाव्रत का नाश होगा, अविश्वास के वे पात्र बन जावेंगे। और दूषण यह है कि निश्चित स्वीकृति दे देने से उनके वहाँ पहुँचने का संकल्प-विकल्प लगा रहेगा और परतन्त्रता सी आ जावेगी, जो मुनि वृत्तिके सर्वथा विरुद्ध है। अतः मुनि को कहीं भी निश्चित समय पर पहुँचने की स्वीकारता कदापि नहीं देनी चाहिए।

चातुर्मास्य के विषय में यह भी स्मरणीय है कि—जिस ग्राम या नगर में मुनि वर्षायोग ( चातुर्मास्य ) स्थापन करें, वहाँ के श्रावक जनों के साथ सरल और मृदु व्यवहार रखें। उन पर किसी प्रकार का दबाव न डालें। मुनि के चातुर्मास्य का फल धर्म की जागृति और शान्तिका वातावरण स्थापित करना होना चाहिए। ऐसा न हो कि मुनि के चातुर्मास्य से लोगों पर आफत का पहाड़ आ गिरे। मुनि के चातुर्मास्य को लोग अपने लिए इतना प्रिय और हितकर अनुभव करें जितना कि चकवा चन्द्रोदय को, कमल सूर्य को और मयूर मेघोदय को अनुभव करता है।

प्रश्न—पहले से आगमन की स्वीकृति देना तो खैर ठीक नहीं, पर मुनियों के आने-जाने के समय गृहस्थ लोग गाजे बाजे आदि का आयोजन करें तो इसमें क्या दोष है?

उत्तर—पहले यह कहा जा चुका है कि मुनि तो अतिथि हैं, अतः वे कब आते हैं और कब जाते हैं इसकी सूचना पहले से किसी को क्यों हो? उनके आने-जाने के समय गाजे-बाजे एवं हाथी-घोडे आदि लवाजमे का आयोजन करना भी सर्वथा अनुचित है। गृहस्थ इस वैभव का सम्बन्ध जुटा कर उन्हें क्या दिखलाना चाहते हैं? जो संसार के सभी प्रकार के वैभव से विरक्त हैं—उनके लिए ऐसी चीजें शोभा नही देतीं। यह वीतरागता में सरागता का सम्मिश्रण सचमुच ही उपहास-जनक प्रतीत होता है। जन-साधारण के हृदय पर ऐसे आयोजन का कोई प्रभाव नहीं पड़ सकता; क्योंकि राग-रङ्ग एव ऐश्वर्य का सम्बन्ध वीतरागता के सर्वथा प्रतिकूल है, इससे कोई धर्म-प्रभावना भी नहीं होती। मुनि का तो अकस्मात् आना और अकस्मात् चला जाना ही प्रभाव-जनक है। इसी से जैनेतरों के हृदय पर उनकी वीतरागता और साधुता का प्रभाव पड़ सकता है। जैन-साधु में जितनी अधिक वीतरागता और निवृत्ति परकता व्यावहारिक रूप में दृष्टिगोचर होगी, उतनी ही अधिक वह धर्म-प्रभावना का कारण बनेगी। अतः वैभव को लात मारने वाले साधु के लिए फिर वैभवों का उपयोग किया जाय—यह किसी भी तरह संगत नही है। ऐसी बातें देखकर दुनियाँ यही कहेगी कि यह केवल वीतरागता का प्रदर्शन है, उसकी यथार्थ प्राप्ति नही है। इसलिए मुनियों का कर्तव्य है कि गृहस्थों का आग्रह हो तो भी वे ऐसे आयोजनों का कभी उपयोग न करें। यह गृहस्थ लोगों के अविवेक-पूर्ण कार्य हैं, यदि गृहस्थ लोग मुनियों के लिए कोई अविवेक पूर्ण कार्य करें तो मुनियों का कर्त्तव्य है कि वे उसका निषेध करें और उनको मुनिपद के विरुद्ध कार्यों को समझा दें। श्रद्धालु श्रावक मुनियों के समझाने पर मुनियों के धर्मका विध्वंस करनेवाले कार्यों को कदापि नहीं कर सकते। यह कार्य तो तभी होते हैं, जब कि मुनि उनका निषेध नहीं करते। इसलिए मुनियों को ध्यान रहे कि वे धर्म प्रभावना के कार्य भी ऐसे ही करें, जिनसे आरम्भादि सावद्य कार्य और लोकनिन्दा न हो।

प्रश्न—अच्छा, यह भी बता दीजिए कि गृहस्थ यदि धर्म-प्रभावना के लिए उत्सव आदि करें तो मुनि उसमें सम्मिलित हों या नही?

उत्तर—मुनियों के सम्मिलित होने का क्या तात्पर्य है ? स्पष्टतया कहिए।

प्रश्न—रथयात्रा आदि धार्मिक उत्सवों मे जलूस के साथ-साथ मुनियों को जाना चाहिए या नहीं ?

उत्तर—कभी नहीं। उन्हे इन धर्म-प्रभावना के अङ्गों से क्या लेना-देना है ? गृहस्थों के लिए उनका काम तो केवल धर्मोपदेश देना है। सैकड़ों हजारों जन-समुदाय के बीच इस प्रकार उनका जाना कैसे उचित हो सकता है ? गृहस्थों द्वारा की गई धर्म-प्रभावना से वे बहुत ऊपर उठे हुए हैं। उनको ऐसे नीचे धरातल पर आना किसी तरह भी ठीक नहीं। जिनके लिए शुभोपयोग भी एक अपराध माना गया है, वे ऐसे जल-यात्रा, रथ-यात्रा आदि उत्सवों में कैसे शामिल होंगे ?

प्रश्न—अच्छा, यदि उनके समागम के अवसर पर उनकी प्रेरणा के बिना ही कोई उत्सव आदि का आयोजन किया जाय तो आप इसे कैसा समझते हैं ?

उत्तर—मुनियों के चातुर्मास्य की समाप्ति पर आजकल बहुधा उत्सव हुआ करते हैं। उन्हीं उत्सवों के सम्बन्ध मे शायद आपका प्रश्न है। अपनी प्रेरणा या संकेत के बिना किये गये ऐसे उत्सवों के सम्बन्ध मे मुनियों का कोई उत्तरदायित्व नहीं रहता। मुनियों की उपस्थिति मे गृहस्थ लोग कोई उत्सव करें तो उसको मुनियों के निमित्त किया गया क्यों माना जाय ? ऐसे अवसरों पर लोग मुनियों की इच्छा न होने पर और कभी-कभी उनके मना करने पर भी इसलिए उत्सव करना उचित समझते हैं कि मुनियों की उपस्थिति के कारण ऐसे उत्सवों मे अधिक सफलता मिलती है और अधिकाधिक जन-समुदाय उनसे लाभ उठाते हैं। ऐसे उत्सवों में मुनि आते-जाते हैं, धर्मोपदेश देते हैं और उसके विधि-विधानों को भी देखते हैं, इसमें कोई हानि नहीं प्रतीत होती। हाँ, यदि स्वयं मुनि के ऐसा कोई आयोजन कराने के भाव हों तब बात दूसरी है। वह अनुचित होगी।

प्रश्न—अच्छा, यदि स्वय समागम न मिला हो तो मुनि जान-बूझ कर पञ्चकल्याणक महोत्सव, वेदी प्रतिष्ठा उत्सव और मंडल-विधान आदि उत्सवों में सम्मिलित होने जावें या नहीं ?

उत्तर—मुनियों को इन उत्सवों में जान-बूझकर कभी शामिल नहीं होना चाहिए, क्योंकि यह सब गृहस्थों से सम्बन्ध रखने वाले कार्य हैं। संयमी मुनि पाँचों पापों के सर्वथा त्यागी होते हैं, वे ऐसे किसी भी कार्य मे सम्मिलित नहीं होते, जो उनके महाव्रतों मे दोष लगाने वाला हो। इन कार्यों से धर्म की प्रभावना होती है—यह ठीक है, किन्तु मुनि तो रत्नत्रय के तेज से ही अपनी आत्मा को प्रभावान्वित करते हैं। उनकी रत्नत्रयमय प्रवृत्ति को देखकर दूसरे लोगों पर जो प्रभाव पडता है वह प्रभाव गृहस्थों द्वारा किये गये हजारों उत्सवों से भी अधिक है।

"तिथिपर्वोत्सवाः सर्वे त्यक्ता येन महात्मना।
अतिथिं तं विजानीयाद् शेषं अभ्यागतं विदुः ॥"

इस श्लोक में जो पर्व और उत्सव शब्द आया है वह स्पष्ट बतलाता है कि मुनि लोग पर्व और उत्सवों का भी परित्याग कर देते हैं। इसलिए किसी भी पर्व का आधार लेकर जो उत्सव किया जाता है अथवा किसी विशेष विधान के लिए जो मेले आदि होते हैं उनमें मुनियों को कभी शामिल नहीं होना चाहिए। जैन मुनियों को अपनी दिगम्बरता का ख्याल रखना चाहिए। पूजनोत्सवादि क्रियाओं के सम्बन्ध में देखिए आचार्य पात्रकेसरी क्या कहते हैं:—

विमोक्षसुखचैत्यदानपरिपूजनाद्यात्मिकाः
क्रिया बहुविधासुभृन्मरणपीडना-हेतवः ।
त्वया ज्वलितकेवलेन न देशिताः किन्तु ता-
स्त्वयि प्रसृतभक्तिभिः स्वयमनुष्ठिताः श्रावकैः ॥३७॥ ( पात्र० स्तोत्र )

अर्थात् अनेक तरह के प्राणियों की हिंसा और पीड़ा के कारण ऐसी जिन प्रतिमाएँ बनवाना, दान देना, पूजा करना आदि क्रियाओं का उपदेश, समस्त पदार्थों के प्रकाशक देदीप्यमान केवलज्ञान के धारण करने वाले आपने नहीं दिया, किन्तु आप में अतिशय भक्ति रखने वाले श्रावकों ने विमोक्ष सुख के लिए यह क्रियाएँ अपने आप निर्माण करली हैं।

इससे यही अर्थ निकलता है कि उत्सवादि सब क्रियाएं केवल श्रावकों के लिए ही उपयोगी है—

श्री कुन्दकुन्दाचार्यने भी प्रवचनसार में लिखा है:—

दंसणणाणुवदेशो सिस्सग्गहणं च पोसणं तेसिं ।
चरिया हि सरायाणं जिणिंदपूजोवदेसो य ॥२४८॥

अर्थात्—सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान का उपदेश करना, शिष्यों का सग्रह करना और उनका पोषण करना, और जिनेन्द्र भगवान की पूजा का उपदेश देना यह सब सरागियों की क्रियाएँ हैं।

इससे स्पष्ट है कि भगवान की पूजा का उपदेश भी सरागता है तब वीतराग मुनि उक्त प्रकार के उत्सवों में शामिल हों तो क्या सराग होने के कारण उनसे शुभोपयोग रूप अपराध नहीं बन पड़ेगा ?

प्रायश्चित्त ग्रन्थों से जाना जाता है कि पूजा के आरभ का उपदेश भी अपराध है और उसका प्रायश्चित्त लिया जाता है।

प्रायश्चित्त चूलिका में लिखा है:—

जानानस्यापि सशुद्धिः सकृच्चासकृदेव च ।
सोपस्थानं हि कल्याण मासिकं मूलमानधे ॥ ७८ ॥ ( प्रायश्चित्त-चूलिका )

जो मुनि पूजारभ से उत्पन्न होने वाले दोषों को जानता हो वह यदि पूजा के आरंभ का एकवार उपदेश दे तो उसके उस अपराध की शुद्धि प्रतिक्रमण सहित कल्याण है। यदि वह वार-वार ऐसा उपदेश दे तो उसकी मासिक पचकल्याण से शुद्धि होती है। जिस पूजोपदेश के देने से छह कायके जीवों का वध होना सभव हो उसका उपदेश देने से पुनर्दीक्षा का दण्ड ही प्रायश्चित्त है। तभी उसकी शुद्धि हो सकती है, अन्यथा नहीं।

जव पूजा का उपदेश देना भी अपराध है और ऐसे अपराध का प्रायश्चित्त-ग्रन्थों में प्रायश्चित्त विधान भी है तव गृहस्थों द्वारा किये गये किसी भी प्रवृत्ति-प्रधान धार्मिक उत्सव में भी मुनि यदि शरीक हों तो क्या उनका यह काम प्रायश्चित योग्य नहीं होगा ? जान वूझ कर कोई प्रायश्चित्त योग्य कार्य करे तो यह कहना होगा कि वह अपने कर्तव्य से गिर रहा है। इस लिए मुनियों को किसी भी प्रकार के उत्सव में शामिल होने की इच्छा या प्रयत्न न करके अपनी प्रवृत्ति को अन्तर्मुखी वनाना चाहिए, एक आत्म-ध्यान से ही विशेप प्रयोजन रखना चाहिए।

इसी प्रकार और भी अनेक कार्य वे चाहे कितने ही पुण्यवन्ध और प्रभावना के हों, यदि उनमें आरम्भ और हिंसा का लेश भी हो तो वे मुनियों के लिए सर्वथा त्याज्य हैं। जो मुनि मान-प्रतिष्ठा आदि के आशय से किसी भी धार्मिक सस्था या मन्दिर आदि की नीव लगाने चले जाते हैं या ऐसे अवसरों पर वहाँ जाकर अगुना वनते हैं वे सरासर गल्ती करते हैं। अष्टम प्रतिमाधारी गृहस्थ भी जव नव कोटि से आरम्भ का त्यागी होता है तव मुनि के लिए ऐसे कार्यों मे शामिल होना तो उचित हो ही कैसे सकता है ?

## (१२) भिक्षा-भोजन के पश्चात् दान करवाना

आज कल आहार होने पर प्राय देखा जाता है कि कतिपय साधु आहार-दाता श्रावक से द्रव्य दान करवाते हैं। यह प्रवृत्ति दिगम्बर मुनियों के पद के विरुद्ध और धर्म का ह्रास करने वाली है। मुनियों की भिक्षा को गोचरी कहा है। जैसे गौ वन मे चरने जाती है तो ऊपर-ऊपर से रूखा-सूखा घास चर कर अपना उदर भर लेती है, किसी को कष्ट नहीं देती। तथा मुनि-भिक्षा को 'भ्रामरी' वृत्ति भी कहा है। जैसे भौंरा पुष्पों से गन्ध ग्रहण करता है, किन्तु पुष्पों को किसी प्रकार का कष्ट नहीं पहुँचाता; वैसे ही मुनि भी गृहस्थ के घर रूखा-सूखा निर्दोष प्रासुक जैसा भी आहार मिल जाता है, उससे अपना उदर-गर्त्त भर कर अपने ध्यान की सिद्धि के लिए वनमे चले जाते हैं। गृहस्थ पर किसी प्रकार का भार नहीं लादते। आगम मे ऐसा कहीं पर भी देखने मे नहीं आया कि मुनियों ने आहार के अन्त में गृहस्थ से द्रव्य का दान करवाया हो। इससे मुनियों पर गृहस्थों की श्रद्धा घटती है और दूसरे आहार-दाताओं को आहार-दान करते सकोच होता है। वे वेचारे मुनि आहार-दान के पुण्य से वचित रह जाते हैं। मुनियों का उचित समय पर उपदेश करने का कर्तव्य है, किन्तु आहार हो जाने पर द्रव्य-दान करवाने की प्रवृत्ति अत्यन्त निन्दनीय है, इसका सर्वथा त्याग करना ही श्रेयस्कर है।

किसी संस्था से जिस साधु का प्रत्यक्ष या परोक्ष सम्बन्ध जुड़ा होता है, वही प्रायः आहारादि के अवसर पर गृहस्थों से द्रव्य-दान करवाता है और वह सम्पूर्ण द्रव्य या उसका अधिक भाग उसी संस्था में भेजने का आदेश देता है। यह द्रव्य का सम्बन्ध मोह को इतना बढ़ाता है कि मुनि अपने चारित्र से गिर जाते हैं। इसलिए हे मुनियो! इस द्रव्य-दान को आत्म-पतनकारक समझ कर ऐसी प्रवृत्ति का दूर से ही त्याग करो। इसी से धार्मिक जैन समाज का और तुम्हारा कल्याण है।

## (१३) संस्थाओं के साथ सम्बन्ध

आचार्य को मुनि-संस्था ( मुनि-संघ ) का नेतृत्व करना पड़ता है। उसका उद्देश्य यह है कि जिन पवित्र आत्माओं ने भीषण भव-भ्रमणके कष्टों से ऊब कर शान्ति की इच्छासे मुनि-व्रत धारण किया है, या जो देश-व्रतका पालन करना चाहते हैं, उनको वे शान्ति के मार्ग-सम्यक्-चारित्र-पथ पर चलावें और उस पर चलते हुए उनके मार्ग मे अनेक अतिचार रूप कंटक आ जावें तो उनका शोधन कर उनके मार्ग को अक्षुण्ण बनाये रखें तथा अपनी आत्मा को भी चारित्र-पथ पर आरूढ़ रखें। इसके अतिरिक्त अन्य किसी संस्था से किसी भी प्रकार का आत्मीय सम्बन्ध रखना उनके लिए अनिष्ट है। यद्यपि विद्यालय, अनाथालय, ब्रह्मचर्याश्रम आदि संस्थाएँ धर्म सम्बन्धी हैं, तथापि वे द्रव्यादि साधनों की भित्ति पर आश्रित रहती हैं। मुनीश्वर समस्त ( १४ प्रकार के अन्तरङ्ग और १० प्रकार के बाह्य ) परिग्रह के त्यागी होते हैं। यदि वे उनसे सम्बन्ध रखें तो उनके चित्त में रात-दिन उन संस्थाओं के लिए द्रव्यादि की चिन्ता बनी रहेगी। इस चिन्ता पिशाचिनी से भयभीत होकर ही तो उन्होंने वन का मार्ग लिया और वहाँ पर भी उन्होंने उसे निमन्त्रण देकर बुला लिया तो उनके गृह-त्याग का क्या फल हुआ? मुनि-पद में रह कर गृहस्थ के योग्य कार्य करना मुनि-धर्म को दूषित करना है। अत. यह कार्य मुनि के लिए सर्वथा अयोग्य है। द्रव्यादि का सम्बन्ध आत्मा में मोह का जनक है और मोह आत्मा का शत्रु है, इसलिए मोह के जनक कार्यों से सम्बन्ध रखना अपनी आत्मा को मोह-शत्रु के अधीन बनाना है। यह समझ कर जिन कार्यों से द्रव्य ( रुपये-पैसे ) का सम्बन्ध है, उन कार्यों से मुनियों को सदा दूर रहना चाहिए। जिस द्रव्य ( रुपये-पैसे आदि ) के छूते मात्र से मुनि को कलङ्कित बताया गया है, उसका अपने साथ साक्षात् या अपने संघ के किसी व्यक्ति के द्वारा अपना सम्बन्ध रखने से क्या मुनि-पद नष्ट नहीं होता? अवश्य नष्ट होता है। इसलिए रुपये-पैसे से सम्बन्ध रखने वाला मुनि नहीं होता, वह श्रावक से भी हीन और पतित बन जाता है। व्यवहार में भी कहते हैं कि 'गृहस्थ कौड़ी बिन कौड़ी का और साधु कौड़ी रखे तो कौड़ी का।' साधु तो वही होता है जिसके पास तिल-तुष-मात्र भी परिग्रह नहीं होता, फिर परिग्रह रखने वाला कैसे मुनि हो सकता है? किन्तु क्या करें।

फूटी आँख विवेक की, सूझ पड़े नहिं पन्थ।
ऊंट बलध लादत फिरैं, तिनसों कहत महन्त ॥

यदि कोई अत्यन्त आवश्यक धर्म कार्य व ज्ञानवृद्धि का कार्य करवाना हो तो वह कार्य किसी गृहस्थ को सौंप देना चाहिए। उसका भार अपने पर रखना परिग्रह का धारण करना ही है। जब दि० मुनि ही परिग्रह रखने लग जायें, तब अन्य धर्मों से इस में क्या अन्तर रहा?

जो लोग मुनिवेष धारण करके भी सन्दूक आदि रखते हैं और उनमें कुछ रखकर ताला कुंजी लगाते हैं वे मुनि नहीं, पाखण्डी और भ्रष्टाचारी हैं। मुनियों के पास पुस्तक, कमण्डलु और पिच्छी के सिवा कुछ नहीं हो सकता। और उन्हें रखने के लिए भी सन्दूक आदि की कोई आवश्यकता नहीं।

## (१४) शास्त्र-संग्रह

साधुओं को स्वाध्यायके लिए शास्त्रों की आवश्यकता होती है। परन्तु उनको एतदर्थ भी शास्त्रों का संग्रह नहीं करना चाहिए। जहाँ शास्त्रों के पाने की सुविधा हो वहाँ ही वे उनका उपयोग करें। हाँ, उनके संग में यदि कोई अन्य यति हों वे जरूर शास्त्र रख सकते हैं और मुनि भी उनका उपयोग कर सकते हैं। शास्त्रों का संग्रह करना भी एक प्रकार का परिग्रह है, क्योंकि उनसे भी आसक्ति अथवा मूर्च्छा उत्पन्न हो सकती है। अतः विहार में जहाँ-जहाँ स्थिति हो वहाँ वहाँ, ग्रन्थ मिल सकें तब व्यर्थ परिग्रह बढ़ाने से क्या लाभ? ज्यादा ग्रन्थ रखने से उनकी नित्य प्रति प्रतिलेखना करनी पड़ती है और उनकी सुरक्षा आदि की चिन्ता रहती है। जहाँ पर ऐसे बाह्य पदार्थों में मानसिक-विकल्प रहते हैं, वहाँ ध्यानकी सिद्धि नहीं होती। इसलिए आत्म-ध्यान की सिद्धि के लिए, आत्मा से निरापद व निराकुल स्थिति के लिए यह आवश्यक है कि किसी प्रकार की बाह्य वस्तुका सम्बन्ध आत्माके साथ न हो। बाह्य भार को लघु बनने के लिए ही गृहस्थावस्था के स्त्री, पुत्र, धनादि का त्याग कर मुनि अवस्था धारण की, और यदि वैसा ही भार पुस्तक, शिष्यादि रूपमें साधुपन में भी बना रहा तो फिर क्षुधादि परिषहों के सहने, एवं शीतादि के घोर कष्टों के अनुभव करने से भी कोई फल नहीं हो सकता। अतएव हे मुनियो! सावधान होकर प्रवृत्ति करो। शास्त्रों का संग्रह भी तुम्हारे लिए कहीं भार या परिग्रह रूप न हो इसका ध्यान रखो। क्योंकि तुम्हारे पास शौच का उपकरण कमण्डलु एक से अधिक नहीं रह सकता, संयम का उपकरण पिच्छी भी अधिक नहीं रहती। अन्य कोई पदार्थ तुम नहीं रखते और न रखने की तुम्हें आगम आज्ञा देता है। एक ज्ञान के उपकरण-शास्त्र-ही अधिक रूप में हो सकते हैं। इसलिए अपने भले के लिए और जनापवाद से बचने के लिए तुम्हें अपने साथ ग्रन्थादि का परिग्रह बढ़ाना भी उचित नहीं?

## (१५) पत्र-व्यवहार

साधु ने संसार के सब सम्बन्धों का त्याग करके दीक्षा धारण की है। किसी के साथ किसी प्रकार का प्रेम सम्बन्ध होता है तब ही पत्र व्यवहार किया जाता है। जो साधु पत्र-व्यवहार करता है, अथवा दूसरे को कह कर उसके द्वारा पत्र-व्यवहार करवाता है, वह त्यक्त मोह का पुनः सम्बन्ध करता है। अतः वह श्रावक से भी पतित है। इस लिए वन जाता साधु को किसी के भी साथ लौकिक पत्र व्यवहार नहीं करना चाहिए। इससे मुनि-मार्ग मलीन होता है। पत्र व्यवहार करने वाले साधु को अपने सम्पर्क में टिकिट व कार्ड भी रखने पड़ते हैं। टिकिट व कार्ड को रुपये पैसे के समान द्रव्य माना गया है। जैसे इस समय कागज के नोट रुपयों के स्थान में उपयोग में आ रहे हैं वैसे ही टिकिट व कार्ड हैं। उनको बेच कर रुपये व पैसे खड़े किये जा सकते हैं। अतएव जो साधु अपने निकट पोस्ट के टिकिट व कार्ड रखता है, वह रुपये पैसे रखने वाले की तरह ही निन्द्य एवं परिग्रह का धारक है।

कुन्दकुन्दाचार्य ने थोड़ासा भी परिग्रह रखने वाले साधु को जिनागम में गर्हित वर्णन किया है।

जस्स परिग्गहगहणं अप्पं बहुयं च हवइ लिंगस्स ।
सो गरहिउ जिणवयणे परिगहरहिओ निरायारो ॥ १९ ॥ ( सूत्रपाहुड )

अर्थ—जिस सम्प्रदाय के मुनि वेष में थोड़ा या बहुत परिग्रह होता है, वह जिनशासन में निन्दनीय माना गया है, क्योंकि जिनागम में परिग्रह रहित को ही साधु माना है। अत: किसी से पत्र व्यवहार आदि का संबंध भी मुनियों को नहीं रखना चाहिए। अन्यथा मोह के वशीभूत रहने से उनका उत्थान नहीं होगा।

प्रश्न—सभी प्रकार के पत्र व्यवहार का मुनियों के लिए निषेध है या राग-भाव युक्त का ही ?

उत्तर—पत्र व्यवहार आदि से उपयोग दूसरी ओर बटता है अत: अच्छी बात तो यही है कि साधु का किसी भी प्रकार के पत्र-व्यवहार से संबध न रहे। पर यदि किसी धर्मात्मा श्रावक आदि से भूल या प्रमाद वश कोई दोष बन जावे और वह उसकी निवृत्ति के लिए प्रायश्चित्तादि पत्र द्वारा पूछे तो सिद्धान्त के अनुकूल उसका उत्तर देने या दिलाने का निषेध नहीं है। इसी प्रकार किसी विशेष धार्मिक कार्य के लिए या शका समाधान आदि के लिए पत्र-व्यवहार की आवश्यकता हो तो उसका भी निषेध नहीं समझना चाहिए। जैसे कि श्री धरसेन मुनिराज को यह ज्ञान हो गया था कि अब मेरी आयु अल्प रह गई है तब उन्होंने उज्जैनी से पत्र भेजकर पुष्पदन्त और भूतवली नाम के दो मुनियों को गिरनार से बुलाया था। ऐसे ही किसी विशेष धार्मिक प्रयोजन के विना किसी से पत्र-व्यवहार करना साधु के लिए सर्वथा वर्जित है। धार्मिक प्रयोजन होने पर वह व्यवहार मुनि के पतन का कारण नहीं होता बल्कि धर्म की रक्षा व उन्नति का कारण होता है। क्योंकि पतन की वस्तु मोह या राग-द्वेष होता है और ऐसे कार्यों में अपना कोई स्वार्थ न होने से मोह नहीं कहा जा सकता।

धर्म का संबंध होने पर पत्र-व्यवहार ही क्या, मुनि गृहस्थों के घर पर जाना भी अनुचित नहीं समझते। क्योंकि स्व-पर कल्याण ही उनका प्रयोजन है अत. किसी के कल्याण की आशा से उसके संबोधने आदि के निमित्त उसके घर या निवास-स्थान पर चला जाना भीउ नका कर्तव्य है। जैन पुराणों में इसके अनेक उल्लेख भी आये हैं। सुकुमाल चरित्र ( पाँचवें सर्ग ) में देखिये—

भूतलं विहरन्मुक्त्या स्वीर्यापथात्तलोचनः ।
चर्यार्थमेकदा कौशांबीं पुरीं प्राविशच्छुभां ॥ २१ ॥
तद्भागिनेय एवाशु सोऽग्निभूतिर्द्विजात्मजः ।
स्वगुरुं तं मुदा वीक्ष्य सर्वसंगातिगं परं ॥ २२ ॥

परमानंदमासाद्य निधानमिव दुर्लभम् ।
तिष्ठ तिष्ठ त्रिधेत्युक्त्वा प्रतिजग्राह धर्मधीः ॥ २३ ॥
ततस्तस्मै सुपात्राय दातृसप्तगुणान्वितः ।
नवप्रकारपुण्यार्जनविधीन्प्राप्य तत्क्षणम् ॥ २४ ॥
प्रासुकं मधुरं तस्मै त्रिधिना सरसं शुभं ।
आहारदानमात्मार्थं ददौ ज्ञानादिवृद्धिदम् ॥ २५ ॥
वीतरागाशयेनासौ चर्या कृत्वा ततो व्रजन् ।
स्वात्मध्यानाय नत्वेति भणितोऽत्राग्निभूतिना ॥ २६ ॥
भगवन्वायुभूतिश्च करोत्यहार्जनं सदा ।
क्रोधमायाद्यनाचारैस्त्वन्निन्दाकरणादिभिः ॥ २७ ॥
एहि संबोधनार्थं च गृह तस्य दुरात्मनः ।
यतस्त्वं त्रिजगज्जीवान्क्षमो बोधयितुं महान् ॥ २८ ॥
मुनिराहेति योग्यं न गन्तुं तन्निकटं क्वचित् ।
यतो निसर्गरौद्रात्मा सोऽस्मदर्शनमात्रतः ॥ २९ ॥
स्वीकरिस्यति निन्दाद्यं महापापं दुरावहम् ।
दुर्गतौ येन तज्जीवश्चिरं दुःखी भ्रमिष्यति ॥ ३० ॥
तदाकर्ण्येति सोऽवोचत्स्वामिन्मदाग्रहात्त्वया ।
आगन्तव्यं च यद्भावि तदस्तु तस्य बोधनात् ॥ ३१ ॥

इति तस्याग्रहेणैष योगी जगद्धितोद्यतः ।
सर्वत्र समतापन्नस्तेनामा तद्गृहं ययौ ॥ ३२ ॥

एक बार भूतल पर विहार करते करते श्री सूर्यमित्र मुनिराज आहार के लिए कौशाम्बी नगरी में आये। वहाँ उनके भानजे अग्निभूति और वायुभूति सोमशर्म ब्राह्मण के पुत्र रहते थे। उनमें से बड़े उस अग्निभूति ने शीघ्र ही परम निर्ग्रन्थ अपने गुरु श्री सूर्यमित्र मुनिराज को दुर्लभ निधि के समान देख कर परम हर्ष के साथ हे भगवन्! तिष्ठ तिष्ठ तिष्ठ ऐसा तीन बार बोल कर उनको पड़गाहा और दातार के सप्त गुणों से युक्त उसने नवधा-भक्ति करके सरस, मधुर एवं प्रासुक ज्ञान-ध्यानादि की वृद्धिकारक आहार अपने उपकार के लिए दिया। वे मुनिराज वीतराग परिणामों से विधिपूर्वक आहार ग्रहण करके आत्म-ध्यान के लिए (वन की ओर) चले, तब नमस्कार करके अग्निभूत ने कहाः—हे भगवन्! (मेरा छोटा भाई) वायुभूति क्रोध, माया आदि अनाचार एवं आप जैसे महान पुरुषों की निन्दा आदि करके सदा पापोपार्जन करता है। इस लिए उस दुराचारी के सम्बोधने के लिए आप उसके घर चलिए। क्योंकि आप ही तीन लोक के जीवों को सम्बोधने के लिए समर्थ हैं।

यह सुन कर मुनि बोले—उसके पास कहीं भी जाना उचित नहीं। क्योंकि वह स्वभाव से ही रौद्रपरिणामी है, हमारे देखने मात्र से निन्दा वगैरह करके दुःखदायक महान पाप का बन्ध करेगा और उससे उसका जीव चिरकाल तक दुर्गतियों में दुःख भोगता हुआ भ्रमण करेगा।

यह सुन कर फिर अग्निभूति बोला—हे स्वामिन्! आप मेरे आग्रह से ही चलिए। उसे सम्बोधने के बाद जैसा कुछ उसका होनहार है वैसा होवे।

इस तरह अग्निभूति के आग्रह से सारे संसार के हित के लिए उद्यत और सब पर समताभाव रखने वाले वे सूर्यमित्र मुनिराज उस अग्निभूति के साथ वायुभूति के घर गए।

और भी सुनिए। उक्त वायुभूति के जीव ने होनहार वश भवान्तर में चाण्डाली की पर्याय धारण की उस समय की कथा है—

तदाथ सूर्यमित्राग्निभूतौ धर्मपरायणौ ।
विहरन्तौ महीभागं तत्रायातौ मुनीश्वरौ ॥ ६७ ॥
तत्रैव सूर्यमित्रोऽस्थादुपवासी वनान्तरे ।
अग्निभूतिस्तनुस्थित्यै निर्ययौ तां पुरीं प्रति ॥ ६८ ॥
बहुवृक्षान्तराले जम्बूवृक्षाधस्तले स्थिताम् ।
दुःखाक्रान्तां कुमातंगीं वीक्ष्य मार्गे व्रजन्यतिः ॥ ६९ ॥

तद्दुःखेनाभवद्द दुःखी स्नेहशोकादिराशिभिः ।
अश्रुपातस्तदाश्वासीच्चक्षुषोः सद्यतेर्बलात् ॥ ७० ॥
ततो व्याघुट्य शीघ्रं स नत्वासाद्य निजं गुरुम् ।
पप्रच्छेति तदाज्ञानिन्मातंगीदर्शनान्मम ॥ ७१ ॥
चक्षुषोरश्रुपातं च शोकं, दुःखमभूत्तराम् ।
अत्र शोकादिदुःखानां कारणं किं ममादिश ॥ ७२ ॥
ततो गुरुरुवाचेति धीमंस्त्वद्बान्धवः कुधीः ।
अस्मन्निदाघपाकेन भुक्त्वा दुःखमनारतम् ॥ ७३ ॥
तिर्यग्गतित्रयं निन्द्यं भ्रान्त्वा सौख्यलवातिगः ।
अभूदियं जगन्निन्द्या चाण्डाली नेत्रवर्जिता ॥ ७४ ॥
प्रागजन्मस्नेहसंबन्धाच्छोकदुःखादि तेऽभवत् ।
यतो भवे भवे स्नेहो वैरं वा जायतेऽङ्गिनाम् ॥ ७५ ॥
अपरं शृणु तस्याश्चात्यासन्नभव्यता शुभा ।
आयातास्ति दिनेऽद्यैव मरणं च भविष्यति ॥ ७६ ॥
अतो गत्वाशु दक्ष ! त्वं संन्यासं व्रतपूर्वकम् ।
सम्बोध्य युक्तिमद्वाक्यैस्तां ग्राहय शुभाप्तये ॥ ७७ ॥
इति तद्वचसा शीघ्रं गत्वा मुनिः परार्थकृत् ।
तत्प्रदेशे शुभे स्थित्वा तामित्यबोधयद्द गिरा ॥ ७८ ॥

उस अवसर पर धर्म परायण सूर्य मित्र और अग्निभूति नाम के दो मुनिराज पृथ्वी मण्डल पर विहार करते करते वहाँ ( जहाँ वायुभूति का जीव जात्यंधा चाण्डाली बना था उसी नगरी मे ) आये। उस दिन सूर्यमित्र मुनिराज उपवासे थे इसलिए वे तो वहाँ वन मे ही रहे और अग्निभूति

आहार के लिए उस नगरी की ओर चले। जाते हुए वे मुनिराज रास्ते में बहुत वृक्षों के बीच जामून के पेड़ के नीचे उस चांडाली को दुःखित अवस्था में बैठी देख उसके दुःख से दुःखी हुए और उनके नेत्रों से स्नेह एवं शोक की अधिकता के कारण तत्काल अपने आप आँसू गिरने लगे। तब वे शीघ्र ही वहाँ से लौट कर अपने गुरु के पास पहुँचे और उन्हें नमस्कार कर पूछने लगे—हे महाज्ञानिन्। चांडाली को देखने से मेरी आँखों से आँसू गिरे और मुझे महान् शोक एवं दुःख हुआ सो इस संबंध में शोकादि एवं दुख होने का कारण क्या है ? आप मुझे बताइए।

तब श्री सूर्यमित्र गुरु बोले—हे धीमन्। तेरा कुबुद्धि भाई वायुभूति हमारी निन्दा के सम्बन्ध से बांधे हुए पापों के उदय से निरन्तर दुःख भोग कर लोक-निन्द्य तिर्यंच गति में तीन बार भ्रमण कर सुख का लेश भी न पाता हुआ इस जगत् निन्द्य जात्यन्धा चाण्डाली रूप मे उत्पन्न हुआ है। इसलिए पूर्व जन्म के स्नेह के सबंध से तेरे शोक व दुःखादि हुए हैं। क्योंकि प्राणियों के स्नेह और बैर भव भव में प्रकट होते रहते हैं। और भी तुम सुनो उस चाण्डली के शुभ रूप अत्यन्त आसन्न-भव्यता आ गई है अर्थात् उसका जीव थोड़े ही समय में सम्यग्दर्शन धारण करके निर्वाण को प्राप्त होगा और इस पर्याय से उसकी आज ही मृत्यु होने वाली है। इसलिए हे चतुर ! तुम शीघ्र ही जाकर युक्ति-पूर्ण वाक्यों से सम्बोधन करके पुण्य की प्राप्ति के अर्थ उसे श्रावक के व्रत पूर्वक सन्यास ग्रहण कराओ। इस प्रकार उन सूर्यमित्र मुनिराज के कहने से परोपकारी उन अग्निमित्र मुनिराज ने शीघ्र ही जहाँ चांडाली थी वहाँ जाकर और प्रासुक भूमि पर बैठ कर उसको वाणी से इस प्रकार सम्बोधा ......।

ऐसे ही कथन और भी अनेक स्थानों पर आये है। अधिक उद्धरण देने से बहुत विस्तार हो जायगा। सब का तात्पर्य यही है कि यदि कोई धर्मात्मा गृहस्थ बीमार हो या अन्य किसी अवसर पर किसी को संबोध कर सुमार्ग पर लगाने का प्रयोजन हो तो मुनि पत्र-व्यवहार ही नहीं, उसके घर भी जा सकते हैं। पर धार्मिक संबंध के अलावा उसका और कोई प्रयोजन हो तो वह क्रिया सर्वथा निन्द्य एवं अकर्तव्य है।

## (१६) नाटक आदि देखना

आज-कल मुनि लोग नाटकादि भी देखने लग गये हैं, पर आत्मिक रङ्ग में रङ्गनेवाले मुनियों के लिए इसे कैसे उचित कहा जा सकता है ? सच्चे दिगम्बर, वैराग्य की मूर्ति साधु रागवर्धक नाटकों का देखना तो क्या, यदि मन भी उधर दौड़ पड़े तो उसे भी दोष जनक मानते हैं।

प्रश्न—अन्य शृंगार रस प्रधान नाटकों के विषय में तो मन की प्रवृत्ति दोष जनक हो सकती है, किन्तु कर्म के फल की विचित्रता दिखलाने वाले नाटक देखने से तो वैराग्य का पोषण होता है, इसलिये उनके देखने मे तो साधुओं के लिए कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए ?

उत्तर—आपका कहना गृहस्थों के सम्बन्ध में तो ठीक है कि जो गृहस्थ रात दिन सांसारिक व्यवहार में फंसे रहते हैं, उनको शिक्षा देने के लिए धार्मिक व वैराग्य-वर्धक नाटकों का प्रदर्शन शायद लाभप्रद हो सकता है। परन्तु जहाँ तक अनुभव में आया है, नाटकों के प्रदर्शन में लोग शृङ्गार रस को प्रधान स्थान दे देते हैं। और उससे लाभ के बदले हानि ही होती दिखाई देती है। जैसे स्त्री का पार्ट करने वाले बच्चों को स्त्री का वेष धारण करवाना, उनकी सब क्रियाए हाव भाव स्त्री ऐसे करवाना, यह बातें उनके पौरुष और वीरता की घातक सिद्ध होती हैं। स्त्री का पार्ट

करने वाला बालक आदर्श वीर पुरुष नहीं बन सकता तथा प्राय: नाटक में भाग लेने वाले बालक सदाचार से पतित हो जाते हैं, इसलिये गृहस्थों को भी लाभ के स्थान में हानि ही प्राप्त होती है. तब मुनियों के लिए वे कैसे शिक्षा-प्रद व आत्मोन्नति के कारण हो सकते हैं ? आत्मध्यान में तत्पर रहने वाले तथा स्वाध्यायादि क्रियाओं से आत्मा की उन्नति करने वाले परम विरक्त साधु उन नाटकों को देख कर क्या लाभ उठा सकते हैं ? सिवा आत्म-विकार और अशुभोपयोग के उनसे कुछ लाभ नहीं होता। इस लिए नाटकों का देखना मुनियों के लिए चारित्र का घातक है तथा मुनि धर्म को कलंकित करने वाला है। इसी तरह रेडियो सुनना, रेकार्ड सुनना आदि को भी दूषित समझना चाहिए।

## ( १७ ) चलते समय बात-चीत करना।

एक समय में एक ही काम समुचित हो सकता है। एक साथ दो जगह उपयोग स्थिर नहीं हो सकता। मुनि यदि चलते समय बातें भी करेंगे तो ध्यान बातों में रहेगा और यत्नाचार पूर्वक नहीं चल सकने से हिंसा होगी। ईर्या-समिति मुनियों के मूलगुणों में है, चलते समय बात करने से इस मूलगुण में बाधा आवेगी। मुनियों का आध्यात्मिक जीवन अहिंसा है। अत: जिन जिन कार्यों से उसमें बाधा आवे उनको उन्हें कभी नहीं करना चाहिए। यदि बात करना अत्यन्त आवश्यक ही हो तो रास्ते में ठहर कर कर सकते हैं। शोभा की बात तो यही है कि मुनि अपने ठहरने के स्थान पर ही बात चीत करें। मुनि धनुष-प्रमाण जमीन निरखते हुए चलते हैं। उस समय चलने के अतिरिक्त और किसी भी विषय में उनका मन चला जावेगा तो जीव दया का अच्छी तरह पालन नहीं होगा। साधारण जन एवं मुनियों के चलने में बहुत अन्तर है। अत: मुनियों को ईर्या-समिति के अनिवार्य नियमों का पालन करते हुए ही चलना चाहिए और चलते समय बात-चीत कभी नहीं करना चाहिए।

## ( १८ ) रात्रि के समय मौन न रखना।

✓ रात्रि के समय मुनि का बोलना ठीक नहीं है। उत्सर्ग-मार्ग यही है। इस नियम का अपवाद भी है। परन्तु अपवाद को हर समय काम में नहीं लाया जा सकता। यदि कभी धर्म-रक्षा के निमित्त रात्रि को बोलना पड़े तो मुनि उसका भी प्रायश्चित्त ले, क्योंकि रात को मुनि यदि बोलेगा तो हिंसा जरूर होगी। जिससे बात करेगा वह भी बोलेगा। सभव है इसके लिए उसे मुनि के पास भी आना पड़े या मुनि को कहीं जाना पड़े। और तब आने जाने की हिंसा अवश्य होगी। बोलने में तो हिंसा होती ही है। अत: रात्रि के समय तो मुनि को मौन ही रखना चाहिए।

✓ प्रश्न—श्री विष्णु कुमार, सुकौशल और सुकुमाल मुनि की कथाओं के पढ़ने से ज्ञात होता है कि मुनिराज रात्रि को भी बोलते हैं। फिर आप कैसे कहते हैं कि रात को मुनियों को नहीं बोलना चाहिए।

उत्तर—पहले कहा जा चुका है कि यह अपवाद मार्ग है। धर्म-रक्षा के निमित्त यदि रात को भी बोलने की आवश्यकता हो तो बोल सकते हैं। विष्णुकुमार की कथा में सात सौ मुनियों की रक्षा का प्रयोजन था। सुकुमाल की कथा में सुकुमाल को संसार से विरक्ति-उत्पन्न कराना ही मुख्य प्रयोजन था। सुकौशल की कथा में सुकौशल की पूर्व जन्म की माता को पूर्व जन्म का ज्ञान कराकर समझाना था। इसलिए उसके पूर्वजन्म के पति

सुकौशल के पिता कीर्तिधर मुनि ने उसको रात्रि होने पर भी उपदेश देकर शांत किया। इसी प्रकार पुराणों में जहाँ जहाँ मुनियों के रात के समय बोलने का वर्णन मिलता है वहाँ परोपकार, धर्मरक्षा आदि प्रसंग अवश्य हैं। धर्म-रक्षा का प्रयोजन न हो तो मुनि रात्रि को कभी नहीं बोलते।

मुनि अधिकतर मौन ही रखते हैं। वे दिन में भी बिना प्रयोजन नहीं बोलते, और जो भी बोलते हैं उसमें हित-मित-प्रिय का खयाल रखते हैं। अन्यथा उनके भाषा-समिति नहीं पल सकती। साधारण कार्यों के निमित्त बोलने के लिए जब दिनमें ही उनके पास पर्याप्त समय है तब उन्हें रात्रि को बोलने की क्या आवश्यकता रह जाती है? अतः रात्रि को मौन न रखने वाले दोषी अवश्य हैं।

## (१६) सवारी में बैठना

साधु जब अहिंसा मूलगुण धारण करता है तब मोटर, रेल आदि सब सवारियों का त्याग कर पाद-विहार अङ्गीकार करता है; क्योंकि चेतन या अचेतन वाहन पर सवार होकर चलने से मार्ग में वाहन के द्वारा हिंसा होती है, और उसका भागी सवारी करने वाला व्यक्ति ही होता है। साधु षट्काय के जीवों की हिंसा का त्याग करता है, अत वह घोड़ा, ऊँट, घोड़ा-गाड़ी, डोली आदि चेतन या चेतन सम्बन्धी सवारी तथा रेल, मोटर आदि अचेतन सवारी पर नहीं बैठ सकता। यदि बैठता है तो उसके मूलगुण का विनाश होने के कारण वह मूलछेद प्रायश्चित्त का भागी होता है, अर्थात् वह मुनि-पद से पतित हो जाता है, वह पुन दीक्षा लेकर मुनि बनने का अधिकारी होता है। ध्यान में रखने की बात है कि इस प्रकार स्वच्छंद प्रवृत्ति करने वाला व्यक्ति प्रायश्चित्त लेकर भी फिर मुनि नहीं बन सकता क्योंकि प्रायश्चित्त से शुद्धि तो असमर्थता आदि के कारण किसी विशेष अवसर पर लगे हुए दोष की ही होती है। उच्छृङ्खलतावश जान-बूझ कर किये हुए की नहीं।

प्रश्न—मुनि सतत विहारी होते हैं, उनके मार्ग में यदि नदी आ जावे तो वे उसे कैसे पार करेंगे?

उत्तर—मुनियोंके लिये आगम में आज्ञा है कि यदि विहार करते समय मार्गमे नदी आ जावे और उसकी गहराई घुटनों से अधिक दूसरा न हो तो वे स्वयं उसे पार कर सकते हैं तथा इससे अधिक गहरी नदी हो तो जहाँ तक हो सके उस मार्ग को छोड़ कर दो-चार कोस के चक्कर का भी मार्ग हो तो उस मार्ग से विहार करें। यदि ऐसा कोई मार्ग न हो और नदी को पार करना हो, तो ऐसी अवस्था मे वे उसी नाव पर सवार हो कर नदी पार कर सकते हैं; जो दूसरे यात्रियों को बिठा कर ले जा रही हो और जिसका नाविक नाव पर सवार होने के लिए स्वयं मुनीश्वरों से निवेदन करे, किसी भी अवस्था मे मुनि स्वयं नाव पर चढ़ने के लिए नहीं कहते। मनुष्यों के मस्तक पर काष्ठ के पट्टे रखवा कर उनके ऊपर बैठ कर या ऐसे ही किसी अन्य उपाय का अवलम्बन कर वे नदी को पार नहीं करते, क्योंकि ऐसा करने से पूर्व की भांति जीव-बाधा होती है। घुटने तक पानी में उतरने का शास्त्रों मे कार्योत्सर्ग प्रायश्चित्त माना है। घुटने उपरान्त चार-चार अंगुल अधिक-अधिक पानी में उतरने का एक-एक उपवास प्रायश्चित्त और वर्णन किया गया है इसलिए नाव द्वारा या अन्य मार्ग द्वारा चलना मुनि-धर्म से अविरुद्ध है।

यदि मुनियों को किसी प्रकार का रोग हो जावे, पैदल विहार करने की सामर्थ्य न हो तो उन्हें किसी एक स्थान पर ही ठहर जाना चाहिए, रेलगाड़ी या मोटर में सवार होकर या पालकी मे बैठ कर ग्राम-ग्राम विहार करना आगम-विरुद्ध है, इससे मुनि-धर्म पर लाञ्छन सा लगता है। फिर मुनि-धर्म और श्रावक-धर्म में विशेषता ही क्या रह जाती है? संयमधारकों की महिमा का ऐसे कुकृत्यों ने नाश कर दिया है।

## (२०) नगर-निवास

सामान्यतया मुनियों को जङ्गलों मे रहना चाहिए। नगर अथवा ग्रामों का वातावरण मुनि-वृत्ति के किसी भी तरह अनुकूल नहीं है। नगर अथवा ग्रामों में तो वे केवल आहार के लिए ही आवें। उनका अवशिष्ट समय तो वनों मे ही व्यतीत होना चाहिए। मुनियों के आचार ग्रन्थ इसी बात का समर्थन करते हैं। आचार्य समन्तभद्र स्वामी ने ग्यारहवीं प्रतिमा के वर्णन मे जो यह वाक्य लिखा है—'गृहतो मुनिवनमित्वा" अर्थात् घर से मुनियों के रहने के स्थान वन में जाकर गुरु के पास व्रतों को ग्रहण करे, इससे तो यह भी स्पष्ट होता है कि मुनियों की तो बात ही दूसरी है—ग्यारहवीं प्रतिमा वाले श्रावक को भी मुनियों के साथ जङ्गल मे ही रहना चाहिए। जो मुनि बहुत समय तक नगरों में ही रहते हैं वे सर्वथा अनुचित करते हैं।

प्रश्न—हीन संहनन के धारक मुनि यदि जङ्गलों में रहेंगे तो उनके लिए कई आपत्तियाँ हैं। नगर अथवा ग्रामों में—धर्मशाला चैत्यालय, मन्दिर आदि स्थानों मे—ठहरने से वे उन आपत्तियों से बच जाते हैं। मुनियों के वनों मे रहने की बात चौथे काल की है। पंचम काल मे इस नियम का पालन होना बहुत ही कठिन है।

उत्तर—यह कहना ठीक नहीं है। यदि मुनि आपत्तियों से डरते हैं तो उनको मुनि होने की क्या जरूरत है? यदि नगर या ग्राम मे रहने पर भी कोई आपत्ति या उपसर्ग आजावे तो क्या वहाँ से भाग कर, किसी अन्य जगह जावेंगे? यदि आपत्तियों से डर कर इधर इधर भागते फिरेंगे तो वे अपना कल्याण किस तरह कर सकेंगे? मुनियों का नगर आदि मे रहना मान लेने पर भी आपत्तियों की आशङ्का तो बनी ही रहेगी। वे जब एक नगर से दूसरे नगर में जावेंगे उस समय रास्ते में यदि कोई दुष्ट मनुष्य, पशु आदि आकर उन पर उपसर्ग करने लगे तो उस समय वे अपनी रक्षा कैसे कर सकेंगे? मुनि होकर परीषह-उपसर्ग आदि आपत्तियों से डरना सचमुच ही आश्चर्य की बात है। इसलिए हीन सहनन और आपत्तियों के खयाल से मुनियों के नगर आदि मे रहने का समर्थन करना किसी भी तरह युक्तिसङ्गत नहीं है। धर्मशाला, चैत्यालयादि मे भी गृहस्थोंका आना जाना हमेशह बना रहता है। वहाँ यदि मुनि रहेंगे तो उनके ध्यान-अध्ययन मे अवश्य बाधा पहुँचेगी। उनको तो विविक्त (एकान्त) स्थान मे रहना चाहिए। ऐसा स्थान नगर, ग्रामादि के चैत्यालयादि में मिलना कठिन है।

दूसरी बात आपने चतुर्थ-पञ्चम-काल की कही है। सो आपका यह कहना भी ठीक नहीं है। काल की अपेक्षा मुनियों के आचार

में भेद मानेंगे तो मूल-गुणों में भी काल की अपेक्षा परिवर्तन कर डालने में कोई हानि नहीं होनी चाहिए और ऐसा करने से तो निर्ग्रन्थ-मार्ग में ही बाधा आ सकती है। अतः चाहे कोई भी काल हो मुनियों का वन में रहना ही उत्कृष्ट मार्ग है।

प्रश्न—शिवकोटि आचार्य ने अपने रत्नमाला ग्रन्थ में यह लिखा है कि—

काले कलौ वने वासो वर्ज्यते मुनिसत्तमैः ।
स्थीयते च जिनागारे ग्रामादिषु विशेषतः ॥

अर्थात्—कलि-काल में मुनियों को वन में नहीं रहना चाहिए। खास कर ग्राम वगैरह में जिन-मन्दिर में रहना चाहिए। इस कथन से सिद्ध होता है कि इस काल में मुनियों को वन में नहीं रहना चाहिए।

उत्तर—यह कथन पूर्वाचार्यों की परम्परा से नहीं मिलता। आचार्य गुणभद्र स्वामी ने अपने आत्मानुशासन ग्रन्थ में ग्राम में नहीं; किन्तु रात्रि के समय ग्राम के पास आकर रहने वाले मुनियों के प्रति भी खेद प्रकट किया है और उन्हें मृगों की उपमा दी है। देखिए—

इतस्ततश्च त्रस्यन्तो विभावर्यां यथा मृगाः ।
वनाद्विशन्त्युपग्रामं कलौ कष्टं तपस्विनः ॥

अर्थात्—बड़े कष्ट की बात है कि कलि-काल में मृगों की तरह तपस्वी लोग रात्रि के समय इधर-उधर डरते हुए वन से ग्राम के पास आकर रहने लगते हैं।

इस श्लोक से ज्ञात होता है कि गुणभद्र स्वामी के समय में मुनियों में शिथिलता आगई थी और वे शास्त्र आज्ञा के विरुद्ध प्रवृत्ति करने लग गये थे। इस से गुणभद्राचार्य को बड़ा खेद हुआ। उस समय मुनि लोग ग्रामों में तो नहीं रहने लगे थे, किन्तु दिन भर वन में रहकर रात्रि के समय ग्रामों के पास आजाते थे। इतने मात्र से ही आचार्य महोदय ने उनको मृगों की उपमा दे दी, बड़ा खेद प्रकट किया और इसको कलि-काल की महिमा बतलाई। यदि वे नगर या ग्रामों में आकर रहने लगते तब तो न मालूम गुणभद्र स्वामी क्या कह कर इस शिथिलता के प्रति खेद प्रकट करते। महापुराण के कर्त्ता जिनसेनाचार्य के प्रधान शिष्य आचार्य गुणभद्र के इस श्लोक के सामने 'रत्नमाला' का उक्त श्लोक अधिक महत्व नहीं रखता। इसके अतिरिक्त यह भी विचारणीय है कि यह शिवकोटि कौन हैं? हमारे ख्याल से तो यह कोई अर्वाचीन विद्वान् मालूम होते हैं। यह बात इनकी कविता से ही ज्ञात हो जाती है। अथवा 'रत्नमाला' के श्लोक का अर्थ भी निषेध परक किया जा सकता है; जिससे गुणभद्राचार्य के श्लोक के साथ सङ्गति बैठ सके। मुनियों की स्तुतियों में, उनकी जयमाला में जगह जगह यही कहा गया है कि मुनि पर्वत-गुफा, कन्दरा आदि स्थानों में रहते हैं,

न कि नगरों में। 'जय गिरि-गुह नगर-विवर-थन्ति' इत्यादि प्राकृत गुरु-जयमाला का पद्य सर्व-प्रसिद्ध है। इसलिए शास्त्रानुसार मुनियों का नगरों व ग्रामों में रहना किसी भी तरह उचित नहीं है। वर्तमान मुनि जो नगर या ग्रामों में रहते हैं—यह उनका शिथिलाचार है। संहनन की हीनता बतला कर वन में रहने का खण्डन करना किसी भी तरह उचित नहीं है। यदि कोई हीन-शक्ति वाला है तो उसको मुनि होने की ही क्या जरूरत है? वह घर में रह कर ही शक्त्यनुसार धर्म-सेवन क्यों नहीं करता? मुनिव्रत तो सिंह वृत्ति है। कायरों का काम नहीं है। जो भी शास्त्रानुसार मुनिपद को नहीं निभा सकते उनको भूल कर भी यह असिधारा-व्रत ग्रहण नहीं करना चाहिए। नहीं तो अपनी और धर्म की हँसी होगी। लाभ कुछ नहीं होगा।

✓ प्रश्न—यदि यह बात है तो वर्तमान मुनि नगर व ग्रामों में क्यों रहते हैं? वे इस नियम का पालन क्यों नहीं करते?

उत्तर—यह वर्तमान मुनियों का शिथिलाचार है। गृहस्थ भी इधर ध्यान नहीं देते। यदि नगर और ग्रामों के बाहर वसतिकायें हों तो यह प्रथा दूर हो सकती है।

प्रश्न—अस्तु। यह बात हमारे समझ में आगई कि मुनियों को वन में रहना चाहिए, किन्तु हीन-शक्ति के कारण जो मुनि वर्तमान में नगर व ग्रामों में रहते हैं, क्या उनके शौच-निवृत्ति के लिए अलग शौचालय बनाए जा सकते हैं? क्योंकि बड़े बड़े शहरों में जङ्गल तो बहुत दूर रहता है। ऐसी अवस्था में यदि वे उन्हीं के लिए नव-निर्मित नगर के शौचालय में शौच-बाधा की निवृत्ति कर लें तो क्या हानि है?

✓ उत्तर—मुनि कहीं भी ठहरें उन्हें कम से कम शौच-बाधा से तो नगर के बाहर जङ्गल में जाकर ही निवृत्त होना चाहिए। बने हुए शौचालयों का उनको कभी उपयोग नहीं करना चाहिए। अन्यथा प्रतिष्ठापना-समिति में बाधा पहुँचेगी। मुनि-पद धारण कर इस से धारण नियम का भी पालन नहीं हो सके तो इससे अधिक दुःख और आश्चर्य की बात क्या हो सकती है? शौचालयों का उपयोग तो जहाँ तक हो गृहस्थों को भी नहीं करना चाहिए। यदि वे भी बाहर ही जावें तो स्वास्थ्य की दृष्टि से भी यह बहुत अच्छा है। किन्तु नगरों में रहने वाले गृहस्थ अधिक दूर होने के कारण समयाभाव से बाहर जाने में असुविधा का अनुभव करते हैं। पर जो पूर्ण अहिंसक के पद पर हैं उन्हें तो अहिंसा में कोई दोष न आजावे इसका खयाल कर नगरों में कभी शौच नहीं जाना चाहिए। उन्हीं के लिए निर्मित शौचालयों का उपयोग करने से उनके उद्दिष्ट का दोष भी आवेगा। गृहस्थों द्वारा उपयुक्त शौचालयों का उपयोग करना तो उनके लिए और भी जघन्य बात है।

## (२१) आहार-लोलुपता

मुनि वही आहार ग्रहण करते हैं जो नवकोटि से शुद्ध हो। (जिसको मुनि ने मन से न किया, न करवाया और न करने वाले को अनुमति दी हो तथा वचन से न किया, न करवाया और न करने वाले को अनुमति दी हो और न काय से किया, न करवाया और न करने वाले को सम्मति दी हो—ऐसे आहार को नवकोटि से शुद्ध कहते हैं) जिसमें उद्गमादि छियालीस दोषों में से एक का भी सद्भाव न हो, जो बत्तीस अन्तराय रहित हो—ऐसा संयोजनादि दोषों से रहित प्रासुक निर्दोष आहार मुनि के लिए ग्राह्य माना गया है। श्रद्धा भक्ति, विज्ञान, अलुब्धता (निर्लोभ) दया, क्षमा और शक्ति इन सात दातारके गुणों से युक्त श्रावक नवधा भक्ति से उक्त प्रकार का आहार दे। वह प्रासुक निर्दोष आहार चाहे रूखा-सूखा कैसा भी

हो, उसी को आहार की लम्पटता के बिना ग्रहण करना मुनि का कर्तव्य है। जो मुनि आहार में लम्पटता रखता है, वह पाँचों ही प्रकार के पापों का भागी होता है। भगवती आराधना में कहा भी है:—

आहारत्थं हिंसइ भणइ असच्चं करेइ तेणक्कम्।
रूसइ लुब्भइ मायां करेइ परिगिण्हदि य संगे ॥१६४२॥

अर्थ—आहार का लम्पटी इच्छा के अनुकूल आहार की प्राप्ति के लिए षट् जीव-निकाय की हिंसा करता है, असत्य भाषण करता है, चोरी करता है, आहार प्राप्त न होने पर रोष करता है, मनोनुकूल आहार मिलने पर लोभ करता है, उसकी प्राप्ति के लिए माया करता है तथा अनेक परिग्रहों का ग्रहण करता है।

भावार्थ—जिह्वा का लम्पटी साधु इच्छा के अनुकूल आहार का योग न मिलने पर संकेतादि द्वारा आहार बनवाने की प्रेरणा करता है। अथवा राग के वश होकर जिनागम के विपरीत आहार ग्रहण करने से भावहिंसा व उसी के उद्देश्य से आहार बनाये जाने के कारण षट् जीव-निकाय की द्रव्य-हिंसा का करने वाला भी होता है। उसके प्राप्त करने के लिए असत्यता का उपयोग करता है। न मिलने पर उसकी प्राप्ति करने के लिए धन की चोरी करने पर उतारू होता है। अथवा जिनशासन के विरुद्ध आहार का सेवन करने से आगम की चोरी करने वाला होता है। गरिष्ठ, इष्ट आहार के भक्षण से जिह्वा लम्पटी ब्रह्मचर्य का विघात करता है, अथवा ब्रह्मचर्य मे अतिचार लगाता है, क्योंकि पौष्टिक रस का सेवन करने से इन्द्रियों मे दर्प उत्पन्न होता है और दर्पवाली बलवान् इन्द्रियाँ अनर्थ किये बिना नहीं रहती * उन्माद के कारण उनसे अनेकानेक अनर्थ हो जाते हैं। जिह्वा इन्द्रिय की लालसा ऐसे आहार से धीरे-धीरे बढ़ती जाती है और उसकी पूर्ति के लिए अनेक प्रकार के परिग्रह भी बढ़ाने पड़ते हैं। आहार मे ममत्व रखने के कारण परिग्रहासक्ति तो है ही। आशय यह है कि जिह्वा इन्द्रिय के वशवर्त्ती मनुष्य क्या नहीं करता? वह सब पाप कार्यों में प्रवृत्ति करने के लिए विवश हो जाता है। इसलिए आहार-लम्पटी मुनियों से कहना है कि हे मुनियो। तुम केवल ध्यान-अध्ययन की सिद्धि के लिए अपने पेट के गड्ढे को भरने मात्र का ध्यान रखो। भोजन के स्वाद व अस्वाद की ओर मन को मत जाने दो। तुमने अनन्त काल तक आहार ग्रहण किये हैं किन्तु

---

*ब्रह्मचर्य महाव्रत की स्थिरता के लिए मोक्षशास्त्र में पाँच भावनाएँ बताई गई हैं:—

स्त्रीरागकथाश्रवण-तन्मनोहराङ्गनिरीक्षण-पूर्वरतानुस्मरण-वृष्येष्टरस-स्वशरीरसंस्कारत्यागाः पञ्च ॥ ( अ० ७ सू० ७ )

ब्रह्मचर्य की रक्षा करने वाले संयमियों को स्त्रियों मे राग-जनक कथा सुनने, स्त्रियों के मनोहर शरीर को देखने, पूर्व मे भोगे हुए भोगों के स्मरण करने, कामवर्धक व प्रियरस का सेवन करने तथा अपने शरीर के संस्कार करने का त्याग करना चाहिए। अर्थात् ब्रह्मचर्य से भ्रष्ट होने के अन्यान्य कारणों की तरह पौष्टिक रस को सेवन करना भी एक कारण है।

इनसे क्या तुम्हारी तृप्ति हुई ? सन्तोषामृत को धारण कर इस क्षुधारोग के नाश का प्रयत्न करो। जिसके लिए तुमने यह मुनि वेष धारण किया है उस लक्ष्य को मत छोडो। जो लक्ष्य च्युत होता है, अपने लक्ष्य की ओर दृष्टि नहीं रखता है उसका पतन अवश्यम्भावी है। लक्ष्य पर प्रवृत्ति करने वाला सिंह के समान और लक्ष्य-भ्रष्ट कुक्कुर ( कुत्ते ) के समान माना गया है। यद्यपि देखा जावे तो कुक्कुर स्वामी-भक्त और एक टुकडे में सन्तोष धारण करने वाला, अल्प निद्रालु आदि गुणों से युक्त है, तथापि वह लक्ष्य-भ्रष्ट होता है इसीलिए वह सबसे निकृष्ट माना जाता है। यदि कोई कुत्ते पर लकडी फेंकता है तो कुत्ता उस लकडी को काटने दौडता है, लकडी फेंकने वाले को अपने प्रहार का लक्ष्य नहीं बनाता है। उस लकड़ी को शत्रु समझ कर उसी पर अपना बल प्रयोग करता है। लेकिन सिंह पर गोली आदि चलाने वाला वृक्ष के ऊपर या पचास-साठ हाथ ऊँचे मचान पर भी बैठा हुआ क्यों न हो वह गोली भाला बाण आदि पर न झपट कर उसके चलाने वाले को अपना लक्ष्य बना कर उसी पर झपटता है। इसी प्रकार जो साधु अपने कर्मक्षय के उपाय रत्नत्रय ध्यान आदि साधन को भूलकर आहारादि की लम्पटता मे लगता है वह भी अपने लक्ष्य से भ्रष्ट माना गया है। वह यह नहीं विचारता कि मेरे कर्म का जैसा क्षयोपशम होगा उसी मुताबिक सयोग होगा, बढ़कर कहाँ से मिलेगा ? जो ऐसा विचार ले वह मुनि हरगिज भी छहकायके जीवों की हिंसा नहीं करेगा और मुनिधर्म से अपना कल्याण करेगा।

प्रश्न—जब वर्षा हो रही हो तब मुनि आहार के लिए जावें या नहीं ?

उत्तर—जब साधारण वर्षा ( बूदा-बांदी ) हो रही हो तब मुनि आहार के लिए चले जावें तो इसमें कोई हानि नहीं है। किन्तु जब वर्षा अधिक हो रही हो उस समय मुनि आदि का आहार के लिए जाना कैसे सम्भव है, यह विचारणीय है। शास्त्र मे इस बारे में कोई विधि व निषेध नही मिलता कि अधिक वर्षाके समय मुनि आहार के लिए जा सकता है या नहीं, फिर भी युक्तियोंसे इस विषय पर जरूर विचार करना चाहिए। जब घनघोर वर्षा हो रही हो तब यदि मुनि आहार के लिए निकले तब क्या ईर्या-समिति पूर्वक चलना हो सकता है ? घोर वर्षा के समय लोगों का यातायात बन्द रहता है ऐसी अवस्था में मार्ग प्रासुक कैसे मिल सकता है ? वर्षा के समय प्रतिग्रह करने वाले को भी काफी असुविधा रहती है, मुनि के हृदय मे भी व्याकुलता उत्पन्न हो सकती है, मार्ग भी कर्दमादि युक्त होने के कारण दुर्गम-सा हो जाता है। यह भी हो सकता है कि ज्यादा वर्षा मे मुनि को बडे-बड़े नालों के बीच में से होकर गुजरना पड़े। इन सब बातों पर विचार करने से तो यही फलितार्थ निकल सकता है कि मुनि आदि को वर्षा के समय आहार के लिए नहीं निकलना चाहिए। वर्षा की असुविधा के कारण ही तो मुनि को एक जगह वर्षा के चार महीने व्यतीत करने की आज्ञा दी गई है। आर्यिका, ऐलक, क्षुल्लक, क्षुल्लिका आदि कपड़ा धारण करनेवालों को थोड़ी वर्षा में भी भोजन के लिए नहीं जाना चाहिए। क्योंकि पानी के सम्बन्ध से कपड़ों मे सम्मूर्च्छन जीवों की उत्पत्ति होवेगी और वे इसके लिए प्रायश्चित्त के भागी होंगे।

प्रश्न—मुनि प्रात काल गोचरी को निकले और आहार की योग्यता न मिली; न कोई अन्य आहार का त्याग करने योग्य कारण उपस्थित हुआ, ऐसी हालत में वे गोचरी के लिए दूसरी बार निकल सकते हैं, या नहीं ?

✓ उत्तर—आगम में दूसरी बार भोजन करने का निषेध मात्र है, भोजन की योग्यता न मिलने पर साधु दूसरे समय मे आहार के लिए

नहीं निकलें, ऐसा कहीं निषेध नहीं मिलता है। तथापि उत्कृष्ट मार्ग तो यही है कि प्रातः भोजन की योग्यता न मिलने पर दूसरी वेला में भोजन के लिए न निकले। किन्तु मुनिसंघ में अनेक प्रकार के साधु होते हैं—कोई बालक होता है, कोई वृद्ध होता है, कोई रोगी या क्षीणशक्ति होता है। मुनिराज जल या औषधि आदि का ग्रहण आहार के अतिरिक्त किसी समय में नहीं करते हैं। आचार्य की आज्ञा से ऐसे साधु यदि गोचरी के लिए निकलें तो उसका निषेध नहीं है।

प्रश्न—साधु जब एक वार गोचरी के लिए बस्ती में निकले, और उनको आहार की योग्यता न मिली, तो वे दूसरी वेला में गोचरी के लिए कैसे निकलेंगे ? क्योंकि एक वार आहार की भावना से निकले थे, वे ही अब दुर्वारा निकलेंगे तो दो वार आहार की भावना होगी। वह क्या साधु के लिए योग्य है ?

समाधान—साधु जब आहार के लिए निकलते हैं तब अपने लाभान्तराय-कर्म के क्षयोपशम की जाँच करने के लिए निकलते हैं। वे यदि यह विचार करके निकलें कि इस समय इस वृत्तिपरिसंख्यान के अनुसार आहार मिलेगा तो मैं ग्रहण करूंगा, अन्यथा त्याग है। तब तो इस प्रकार नियम करने वाले साधु दूसरी वेला में नहीं निकल सकते। परन्तु जिसने इस प्रकार का नियम नहीं किया है और वह रोगी या सामर्थ्यहीन है तो दूसरी वेला में उसके गोचरी के लिए निकलने का निषेध कैसे हो सकता है ? रही आहार की भावना की वात। आगम में मुनि का एक वार भोजन करना मूलगुण है। आहार की भानना को मूलगुण नहीं कहा है, वह उत्तरगुण है। सम्पूर्ण उत्तरगुणों का पालन करना साधारण मुनि के लिए असम्भव है। मूलगुणों का पालन करना समस्त साधुओं के लिए अनिवार्य है न कि उत्तरगुणों का पालन। मूलगुणों से हीन साधु में साधुपन नहीं रहता। अर्थात् मुनि के जो अठाईस मूलगुण बताये हैं, उनमें से यदि एक भी गुण कम हो तो वह साधु नहीं माना जाता है, ऐसी बात उत्तरगुणों के विषय में नहीं है।

शङ्का—क्या मुनि आहार करके जब अपनी वसतिका में लौटें उस समय उनके आगे ढोल नगारे आदि बाजे बजाते हुए एवं जय-जयकार करते हुए और गीत गाते हुए श्रावक श्राविकाजन उनको वसतिका में पहुँचाने आवें ? क्या इससे मुनिधर्म की प्रभावना हो सकती है ?

समाधान—यह प्रवृत्ति दिगम्बर मुनिधर्म के सर्वथा विरुद्ध है। आहार करने के पश्चात् गृहस्थ के घर से गाजे बाजे बजाते हुए एवं गीत-गान करते हुए श्रावक-श्राविकाओं के साथ अपनी वसतिका में आना वीतराग मुनि को शोभा नहीं देता। ऐसे कार्यों के अनौचित्य पर पहले काफी लिखा जा चुका है।

शङ्का—नवधा-भक्ति पूर्ण होजाने पर जब मुनि आहार ग्रहण करने के लिए भोजनशाला में पहुँचे और दातार भोजन परोसे उस समय मुनि हुंकार करके या पिच्छिका आदि से संकेत करके श्रावक को मना करे या न करे ? यदि मुनि हुंकार आदि से संकेत नहीं करता है तो श्रावक

मुनि के द्वारा त्यागे हुए भोजन का सम्बन्ध दूसरे भोजन में कर देगा तब सम्पूर्ण भोजन अग्राह्य हो जावेगा। ऐसे समय हुंकार आदि द्वारा संकेत करने में क्या हानि है ?

समाधान—मुनि का भोजन के समय मौन रहने का क्या तात्पर्य है ? इस पर विचार करने से उक्त शङ्का का समाधान अपने-आप हो जाता है। मुनि का चित्त शान्त रहे, उसके मन में सङ्कल्प-विकल्प न हों, धीरता और गम्भीरता बनी रहे, इसलिए वह मौन धारण करता है तथा शास्त्र की आज्ञानुसार उसके ऐसा संकल्प रहता है कि दाता जैसा भोजन देगा वह यदि मेरे द्वारा त्याज्य नहीं है तो मैं उसे ग्रहण करूंगा। अन्यथा उसका त्याग कर दूंगा। गृहस्थ में विवेक गुण होना चाहिए। उसे सब भोजन अलग अलग परोसना चाहिए। साधु को अलग २ ग्रास बता कर आहार देना चाहिए। साधु जिसको योग्य समझेगा, उसे ले लेगा और जो उसके द्वारा त्याज्य होगा अथवा जिसको वह न लेना चाहेगा उसे न लेगा। लेकिन साधु को हुंकार करना या पिच्छिका आदि से संकेत करना योग्य नहीं है। यदि वह संकेतादि से चित्त में क्षोभ उत्पन्न करता है तो उसके मौन का कुछ भी महत्त्व नहीं रहता है। नकारा करने का कई ग्रन्थों में लेख मिलता है। परन्तु इशारा करने का किसी भी ग्रन्थ में उल्लेख नहीं, सो इशारा कदापि नहीं करना।

प्रश्न—मुनि अचित्त वस्तु का सेवन करते हैं। यदि कोई गृहस्थ अचित्त आलू आदि शाक का आहार मुनि को देवे तो मुनि ले सकते हैं क्या ?

उत्तर—मुनि अचित्त निर्दोष आहार को ले सकते हैं, अचित्त आलू आदि कन्दमूल के शाक में प्रासुकपना तो है; किन्तु इससे अनाचार की प्रवृत्ति होती है। जब व्रती गृहस्थ भी इनका सेवन नहीं करता है तब साधु आदि इनका सेवन करने लगें तो लोक-निन्दा होगी, और दूसरे भोले लोग भी यह समझ कर इनका भक्षण करने लग जावेंगे कि जब साधुलोग भी आलू आदि कन्द मूल का भक्षण करते हैं तो हमारे भक्षण करने में क्या हानि है। इसलिये ऐसे पदार्थ अचित्त हों तब भी साधुओं को उनका सर्वथा त्याग करना आवश्यक है। नहीं तो उच्छृङ्खलता बढ़े बिना न रहेगी।

प्रश्न—सोंठ, हलदी और मूंगफली भी कन्द हैं तब इनका सेवन भी साधुओं को नहीं करना चाहिये।

उत्तर—सोंठ और सूखी हलदी के सेवन करने में और आलू आदि के शाक के सेवन करने में बड़ा अन्तर है। सूखी हल्दी और सोंठ काष्ठ के समान हैं। तथा इनको सिद्धान्तों में काष्ठादिक माना भी है। ये सर्व साधारण के उपयोग में आती हैं। किसी जाति विशेष के लिए ही नहीं, किन्तु सम्पूर्ण मनुष्य समाज इनका उपयोग करता है और सर्वत्र बाजारों में मिलती है। इसलिये इनका सेवन करने वाला इनके सुखाने आदि से उत्पन्न होने वाले दोष का भागी नहीं होता है। आलू वगैरह में यह बात नहीं होती। उनके शाक बनाने में अनन्त जीवों की हिंसा का दोष होता है तथा उनके भक्षण करनेवाले में अत्यन्त गृद्धता होती है तभी तो वह अनन्तकाय का सेवन करता है; अतः प्राणी-हिंसा होने के कारण द्रव्य-हिंसा से और अधिक राग के योग से भाव-हिंसा होने से उसके सेवन करनेवाले के दोनों प्रकार के संयम का विनाश होता है।

अब रही मूंगफली, वह न तो कन्द है और न मूल है। क्योंकि कन्द व मूल का छिलका कन्द व-मूल से अलग नहीं होता। मूंगफली का छिलका मूंगफली के बीज से हर हालत में अलग रहता है। इसलिये वह तिल चना मटर आदि के समान प्रत्येक वनस्पति है, कन्दमूल के समान अनन्तकाय नहीं है। उसके सेवन करने वाले को कन्द व मूल के समान अनन्त जीव-हिंसा का पाप नहीं होता।

प्रश्न --अपनी प्रकृति या इच्छा के अनुकूल भोजन न मिलने पर यदि मुनि श्रावकों को अपने को देने योग्य आहारके विषय मे कह दें तो क्या हानि है ?

उत्तर—यह ठीक नहीं है। इससे मुनि की भोजन-लोलुपता सिद्ध होती है। अपने भोजन के सम्बन्ध में मुनि को कभी कोई बात नहीं कहनी चाहिए। नहीं तो उसका वह भोजन उद्दिष्ट बन जायगा। ऐसी बातें तो वे ही कह सकते हैं जो केवल भोजन के लिए ही जीते हैं। मुनि के लिये भोजन-क्रिया तो एक गौण चीज है। उसके लिये इतना चिंतित रहना और गृहस्थों को मौके बेमौके कहते रहना कदापि उचित नहीं। कैसा भी भोजन हो मुनियों को ग्रहण करना चाहिए यदि वह आचार-शास्त्रानुसार शुद्ध हो। मुनियों को भोजन संबंधी विकथा कभी नहीं करनी चाहिए। यह विकथा उनको अपने आचार से गिरा देती है। आज कल कई मुनियों में यह शिथिलता देखी जाती है। उनका अधिक समय भोजन-विकथा मे चला जाता है। व्याख्यान में भी भोजन कथा का सम्बन्ध, भिन्न समय में भी भोजन सम्बन्धी वार्तालाप, यह सर्वथा अनुचित है। आवश्यकता समझें तो मुनि आहार-दान की पद्धति का उपदेश दे सकते हैं और उसकी प्रक्रिया को समझा सकते हैं पर अपने आहार के विषय में कुछ नहीं कह सकते।

मुनियों का प्रत्येक क्षण अध्यात्म वार्ता से रंगा हुआ होना चाहिए। उनके मन में अध्यात्म-शास्त्र का मनन, वचन में आध्यात्मिक शास्त्रों के वाक्यों का उच्चारण और शरीर मे आत्मानुराग बढ़ानेवाली क्रियाओं का पालन होना चाहिए। विकथाओं का करना आत्मा की संसार-विरक्त भावनाओं का विरोधी है। आत्म-हितैषी गृहस्थ भी भोजनादि विकथा को त्याज्य समझकर उसकी तरफ प्रवृत्ति नहीं करता है तब आत्म-ध्यान व स्वाध्याय में निरन्तर मग्न रहने वाले मुनि को तो इस ( विकथा ) के लिए अवसर ही नहीं मिल सकता है। जब वह अपने समय का सदुपयोग करने में तत्पर नहीं रहता है, अपनी आवश्यक क्रियाओं में किसी प्रकार की त्रुटि करना है, तब ही उसे निरर्थक पाप-बन्ध करने वाली पाप-क्रियाओं के आचरण करने के लिए अवकाश मिलता है। इसलिए हे मुनियो! पुरातन महर्षियों ने जो साधु के कर्तव्य बताये हैं उनका प्रतिदिन पालन करो और अपने जीवन का एक क्षण भी आत्म-हित के विपरीत कृत्यों में मत खोवो। अपने समय को चिन्तामणि रत्न और कल्पवृक्ष से भी अधिक श्रेष्ठ समझो। जो इस अमूल्य अवसर को दूसरों के साथ व्यर्थ की बात-चीत करने में बिताते हैं, श्रावक अथवा अन्यजनों, श्राविका के साथ अधिक संभाषण करने में लगाते हैं, उनके मुँह से प्रायः असत्य भाषा निकल जाती है, बुरे भले कटु-कठोर शब्द निकल जाते हैं जो अपने लिए व दूसरों के लिये मर्मवेधी होते हैं। हे मुनियों! तुम्हारे वचन तो रत्न की पिटारी मे से चुन चुन कर निकाले हुये रत्नों की तरह हितकर, मनोरंजक व दूसरे की आत्मा मे शान्ति सुधा बरसाने वाले होने चाहिए। पर वे तभी हो सकते है, जब तुम्हारी आत्मा में शान्ति हो और तुम अपने समय को आत्महित के कार्यों के अतिरिक्त अन्य कषाय-वर्धक व पाप-जनक कार्यों में न लगावो। भोजन के सम्बन्ध मे तुम्हें शुद्धाशुद्धि के अतिरिक्त कुछ भी विचार करने की आवश्यकता नहीं है।

प्रश्न—आज कल भोजन की शुद्धाशुद्धि के अतिरिक्त मुनि लोग श्रावक के जनेऊ, तिलक आदि होने का भी विचार करते हैं फिर आप केवल भोजन की शुद्धाशुद्धि देखने के लिये ही कैसे कहते हैं ?

उत्तर—श्रावकों के लिये जनेऊ लेना आवश्यक कर्तव्य नहीं है। जनेऊ के बारे में शास्त्रों में जो कथन मिलता है उससे इतना ही कहा जा सकता है कि जनेऊ व्रतियों का चिह्न है। पाक्षिक श्रावक के लिये वह जरूरी नहीं। मुनियों के आचार-शास्त्र में भी ऐसा कोई विधान नहीं है कि वे जिसके जनेऊ न हो उसके हाथ से आहार न लें। स्त्रियों के जनेऊ नहीं होती, फिर भी वे उनके हाथ से आहार लेते हैं। जनेऊ का विधान तो भरत चक्रवर्ती ने किया था और उसके पहले बिना जनेऊ पहने ही राजा श्रेयांस ने भगवान आदिनाथ को आहार दिया था। श्रावकाचार के सब से पुराने ग्रन्थ श्री रत्नकरण्ड श्रावकाचार में जनेऊ का विधान नहीं है। प्राय अन्य श्रावकाचारों में भी जनेऊ का विधान नहीं है। इसलिए आहार दाता के लिये जनेऊ का प्रतिबन्ध लगाना कदापि उचित नहीं है। यही बात तिलक आदि के सम्बन्ध में भी समझनी चाहिए। आज-कल मनमानी प्रवृत्ति चल रही है।

## (२२) अप्रामाणिक उपदेश

हे मुने। तुम्हारे इस जिन-सदृश मुनि-वेष को जनता आदर की दृष्टि से देखती है और तुम्हारे वचनों पर विश्वास करती है। तुम्हें तीसरा, चौथा या पाँचवाँ परमेष्ठी मानती है। तुम्हारा चरण पखाल कर अपने सिर पर चढ़ा कर अपने को पवित्र मानती है, इसलिए तुम्हारा उसके प्रति व धर्म के प्रति कितना उत्तरदायित्व है। तुम्हें वह अपने आत्म-हित का विधाता और संसार-समुद्र से पार करने वाला समझती है, इसलिए तुम्हारा उपदेश उसके चारित्र की उन्नति करने वाला, एवं आत्मा को धर्म पर सुदृढ़ करने वाला होना चाहिए। छद्मस्थ मनुष्यों के लिए इस समय जिनागम के अतिरिक्त अन्य कोई प्रमाणभूत आधार नहीं है। इस समय कोई केवल ज्ञानी तो है नहीं, जिसके वचन बिना आधार के सत्य व प्रमाणभूत मान लिये जावें। यदि कोई इस समय प्रमाण है तो वह ऋषि—प्रणीत आगम ही है, जिसके आधार पर मुनि का संयम व श्रावक का संयम आश्रित है। अतएव मुनियों का कर्तव्य है कि वे जो उपदेश दें, वह प्रमाणभूत जिनागम के अनुकूल दें, वह आधुनिक चारित्रहीन अदूरदर्शियों के द्वारा यथेच्छ प्ररूपण किये हुए शास्त्रों के अनुसार न हो। त्रिवर्णाचार, चर्चासागर, सूर्य प्रकाश, सुधर्म श्रावकाचार, उमास्वामि श्रावकाचार सरीखे भ्रष्ट ग्रन्थोंने धर्म को बड़ा कलङ्क लगाने का काम किया है। त्रिवर्णाचार में मनुस्मृति आदि अजैन ग्रन्थों के सैकड़ों श्लोक ज्यों के त्यों उठा कर रख दिये गये हैं। कुछ श्लोक रत्नकरण्ड आदि जैनाचार्य प्रणीत ग्रन्थों से भी ले लिए गये हैं, लेकिन उनको 'उक्तं च' इत्यादि कह कर नहीं लिखा है, उनको ग्रन्थकर्त्ता ने अपने ही निर्मित बना दिये हैं। अजैन ग्रन्थों के जिन श्लोकों को अपना बनाकर ग्रन्थकार ने त्रिवर्णाचार में स्थान दिया है, वे जैन धर्म के प्रायः विरुद्ध सिद्ध होते हैं। उनको देखकर अन्य सम्प्रदायों को जैन धर्म पर आक्षेप करने का अवसर मिल गया है और उनसे निर्मल जैन-धर्म पर कलङ्क का टीका लग रहा है। ऐसे ही चर्चासागर व सूर्यप्रकाशादि भ्रष्टाचार-पोषक ग्रन्थों के विषय में भी समझना चाहिए। इसलिए हे मुनियो। ऐसे ग्रन्थों का आशय तुम्हारे उपदेश में न आवे। उनका निराकरण करने की तुम में शक्ति न हो तो उनको हेय अवश्य समझो। इनमें जैन परम्परा से सर्वथा विरुद्ध कथन भरे

पड़े हैं। जैसे नागौर की गद्दी के एक भट्टारक द्वारा रचित नन्दीश्वर माहात्म्य के प्रकरण में लिखा है कि अष्टाह्निका की चतुर्दशी के दिन जो ककड़ी के साथ चाँवल का भोजन करता है, उसको एक लाख उपवास का फल होता है। ऐसे ही अप्रामाणिक उपदेशों की इनमें अधिकता है।

अब इसी पर थोड़ा विचार करना चाहिए कि किसी आचार्य प्रणीत शास्त्रमें तो किसी जगह बाह्य पदार्थका भोग करने पर एक उपवास का फल भी नहीं बताया है। उपवास में तो चारों प्रकारके आहारका त्याग करने का ही सर्वत्र विधान मिलता है। जहाँ सब प्रकारके आहार का त्याग करके केवल जल-ग्रहण करने पर भी ईषत् उपवास माना गया है, वहाँ अष्टाह्निका की चतुर्दशी के दिन चाँवल और सचित्त ककड़ी का आहार करने पर लाख उपवास के फल का वर्णन कितना असत्य व असम्भव है। क्या ऐसा ग्रन्थ धर्म-परायण जनता के लिए प्रमाणभूत हो सकता है ? त्याग में धर्म होता है, न कि ग्रहण में—और वह भी सचित्त ककड़ी और चाँवल के भक्षण से उपवास का फल! वह भी लाखों की संख्या में!! कितने आश्चर्य की बात है? प्रत्यक्ष रात्रि के अन्धकार को सूर्य-प्रकाश कहने के समान, हलाहल विष को अमृत बताने के समान उक्त वर्णन हास्यास्पद व अमान्य है।

अतः हे मुनियो! तुम्हें सदा ऐसा व्याख्यान या उपदेश देना चाहिए, जिससे लोगों के सम्यग्दर्शन में दृढ़ता, व संयम की वृद्धि हो। किसी के त्याग का भंग करवाना मुनि का कर्तव्य नहीं है। मुनि का धर्म त्याग की उन्नति करना है। जो इसके विपरीत प्रवृति करता है वह पापी माना गया है।

ऊपर जो कुछ कहा गया है वह संकेतमात्र है, इसी प्रकार जिन-धर्म के मूल तत्वों का विधान जिससे भी लुप्त होता हो वह उपदेश करना अपने सम्यक्त्व का गला घोंटना है। अतः तुम्हारे मुख से जो वचन निकलें वे स्व व पर के हित के कर्त्ता हों। हित, मित व आगम के अनुकूल हों। क्योंकि उनको सुनकर जनता अपने जीवन को उनके अनुसार बनाने में प्रवृत्त होती है। अनगिनत जन-समाज के जीवन का नाश व उद्धार मुनि के वचनों पर आश्रित है, इसलिए उसे कितना आगम का ज्ञाता, व्यवहार-कुशल व शुद्धचित्त और दूरदर्शी होना चाहिए, इसे तुम स्वय सोच सकते हो।

हे मुने! तुम छद्मस्थ हो, अज्ञान से या प्रमाद से या क्रोधादि के उदय से तुम से भूल हो जावे, तुम्हारे मुख से आगम के प्रतिकूल शब्द निकल जावे, तो तुम अभिमान वश उस असत्य का पोषण मत करो। 'हाथी के दाँत बाहर निकल जाने पर फिर अन्दर नहीं जाते' ऐसा समझकर स्व पर अकल्याण कारक उस असत्य को सत्य सिद्ध करने में असत्य मार्ग का अवलम्बन लेकर अपने मुनिपने को ही मत खो बैठो। अपनी भूल को जल्दी सभालो। अपनी भूल स्वीकार करना महत्ता का लक्षण है, उससे अपना लघुपन मत समझो। तुम्हारा उपदेश सर्वथा प्रामाणिक होना चाहिए।

## (२३) प्रतिज्ञा का आग्रह

मुनियों को स्मरण रखने की बात है कि यदि किसी गृहस्थ को किसी प्रकार की प्रतिज्ञादि करवाना हो तो द्रव्य-क्षेत्र-कालादि की तथा उसकी योग्यता पर अवश्य दृष्टि रखें। जिसका कोई सम्यक् प्रकार निर्वाह कर सके और जिसके द्वारा किसीके, सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान व

सम्यक्चारित्र में उन्नति हो वही प्रतिज्ञा किसी को दिलानी चाहिए। प्रतिज्ञा का नहीं लेने वाला उतना दोषी नहीं होता जितना कि किसी प्रतिज्ञा को लेकर उसका भंग करने वाला दोषी होता है।

प्रतिज्ञा भी पद के योग्य और क्रमबद्ध होनी चाहिए। जैसे गृहस्थ को प्रथम कुदेवादि के सेवन का त्याग कराकर सच्चे देव-गुरु-धर्मपर श्रद्धा रूप सम्यग्-दर्शन के साथ मूलगुणों को धारण कराना आवश्यक है। तत्पश्चात् अभक्ष्य वस्तुओं का त्याग व योग्य प्रतिज्ञाएँ दिलानी चाहिए। प्रतिज्ञा के लिए दबाव डालना या आदेश करना मुनि के योग्य नहीं है। मुनिका कर्तव्य वस्तुका स्वरूप दिखलाना मात्र है। वस्तुके गुण व दोष का विश्लेषण कर देना, हानि व लाभ दिखला देना चाहिए। मुमुक्षु लोग अपनी शक्ति व रुचि के अनुसार जो प्रतिज्ञा धारण कर लें उसे ही वे पाल सकते हैं। बलात्कार से अथवा बुरा-भला सुना कर दिलाई हुई प्रतिज्ञा स्थायी नहीं होती और उसका पालन कठिन हो जाता है। सार यह है कि जिन चीजों के त्याग से प्राणी-संयम व इन्द्रिय-संयम मुख्यरूप से पलता है, उनका त्याग प्रथम होना चाहिए हिंसादि पापों में कमी हुए बिना अन्य प्रतिज्ञाओं से कोई फल नहीं मिलता यही त्याग का क्रम है। क्योंकि गृहस्थ के भी एक देश संयम का होना जरूरी है।

अक्रम के त्याग से कोई भी व्रत पुष्ट नहीं होने पाता। जैसे ऊपर चढने की इच्छा वाला कोई व्यक्ति एक पैर तो पहली सीढी पर रखे रहे और दूसरा पैर पाँचवीं सातवीं सीढी पर रखना चाहे वैसा ही यह अक्रम का त्याग है। आगे बढ़ने के लिए तो यही आवश्यक है कि किसी भी पैर को बहुत नीचे की सीढी पर न रहने दिया जाय पर अक्रम से त्याग कराने वालों को इसका कोई ध्यान नहीं होता। पाक्षिक श्रावक की क्रियाएँ पूर्ण न होने पर भी वे नैष्ठिक के योग्य प्रतिज्ञाएँ करा देते हैं; जिससे गृहस्थों के व्रतों मे स्थिरता नहीं देखी जाती और प्रायः हँसी ही होती है।

## उपसंहार

आज-कल मुनियों को अपने अकर्तव्य कर्मों का बिल्कुल ध्यान नहीं है। ऊपर जिन कार्यों का अकर्तव्य श्रेणी में उल्लेख किया है वे तो संकेत मात्र हैं। अकर्तव्यों की कोई संख्या नहीं हो सकती। मुनि के २८ मूल गुणों मे जिनसे भी बाधा आती है, या जगद्वन्द्य मुनि का पद जिन भी कार्यों से उपहास की वस्तु बनता है वे सभी मुनियों के अकर्तव्य हैं। प्रत्येक मुनि को अपने मुनित्व की रक्षा के लिए उनसे दूर से ही बचना चाहिये। पर आज तो किसी का अनुशासन न रहने से प्राय सभी मुनियों की उच्छृङ्खल प्रवृत्ति दिखाई दे रही है, प्राय सभी मनमानी कर रहे हैं। अपने मुख्य धर्म अहिंसा-व्रत की पूर्ण रक्षा का भी उन्हें ध्यान नहीं दिखाई देता। अनेक आरंभ कार्यों में उनका सहयोग रहता है, अनेक ऐसे कार्यों से उनका साक्षात् संबंध भी देखा जाता है। आज मुनि-लोग बहुत नीची श्रेणी मे उतर आये हैं। पहले कहा जा चुका है कि कोई अपने लिये जल गर्म करवाता है, किसी के साथ चौके रहते हैं, कोई सांठे पेलने की मसीन रखता है, किसी के पास किसमिस के डब्बे पाये जाते हैं, मुनियों के साथ में गाडी-बैल, आदमी आदि भी रहते देखे गये हैं और मुनि स्वय उनके खाने-पीने के प्रबन्धके लिए गृहस्थों से याचना करते भी सुने गये हैं। यह सब मुनियों के पतन की चरम-सीमा है। ऐसे व्यक्तियों में मुनित्व रह ही क्या जाता है, केवल कलंकित वेष ही अवशेष रहता है। अब उस निष्परिग्रह बाह्य वेष में भी अनेक

( कपड़े का छोटा डेरा ) रखता है। किसी को अपने लिए तैयार कराई हुई लकड़ी की पेटी में सोते हुए भी
दोष लगने लगें हैं। कोई अपने साथ भंगी, पर आश्चर्य तो यह है कि स्वय मुनि-मार्ग से इतने पतित होते हुए भी यह अभिमान के शिखर पर चढे हुए हैं। वेचारे
लज्जा का अनुभव नहीं होता, गृहस्थ ने जरा-सी इनकी मन-मानी नहीं की या मनमानी करना भूल गया या उससे कुछ गलती हुई तो ऐसा रोष प्रकट करते हैं मानो उसे भस्मावशेष
ही कर डालना चाहते हैं। प्रतिग्रह के समय प्रदक्षिणा देना भूल जाय, या जरा गलती कर जाय तो ऐसे फुदक कर चल देते हैं कि मानो अनर्थ हो गया।
जैन प्रम्परानुसार भक्तियाँ नौ ही होती हैं, न अधिक और न कम। पर आज के मुनि जब तक अपनी मनमानी दो चार भक्तियाँ और न करालें तब
तक उन्हें सन्तोष नहीं होता। उनकी ऐसी प्रवृत्तियों से आहार देनेवाले श्रावक बहुत परेशान हो जाते हैं। आहार देने के प्रत्येक क्षण मे उनके हृदय
में भय बना रहता है। जब तक विधवा स्त्री अपने पैरों से कड़े न उतारे तब तक वे आहार नहीं लें। अमुकवर्ग से रोटी-बेटी व्यवहार का
त्याग नहीं किया जाय तब तक उनका आहार नहीं हो। कोई सेतवाल जैन या दस्से हूमड़ आदि के हाथ का छुआ हुआ पानी भी पीता हो तो उन्हें
आहार नहीं दे सकता। शूद्र-स्पृष्ट जल त्याग और जनेऊ व तिलक लगाये बिना आहार न दे सकने की बात तो सर्व विदित ही है। किसी ने श्वेताम्बरों
के हाथ का जल पीने का त्याग कराने में ही धर्म समझ रक्खा है और सब से बड़ी बात तो यह है कि अष्टमी-चतुर्दशी को त्यागी हुई हरी वस्तुओं के
पुनः सेवन की प्रतिज्ञा करा करा के भी आज लोग मुनि बने हुए हैं। जैन धर्म निवृत्ति प्रधान है। इसमे त्याग का महत्व तो सर्व विदित है पर
निवृत्ति से प्रवृत्ति में लाना, त्यागी हुई हरी वस्तु के पुनः सेवन के लिए आग्रह करना कहाँ का मुनि-धर्म है? पर आज तो त्याग और ग्रहण सभी अविवेक
की भित्ति पर स्थित हैं, फिर क्या कहा जाय? ऐसी उन्मार्ग प्रवृत्ति कराने वाले मुनियों से तो यही कहावत चरितार्थ होती है कि— "आप डूबे पांडिया
ले डूबे यजमान"। सो ऐसे मुनियों से किसी भी समाज का कल्याण नहीं हो सकता। अनिष्ट ही अनिष्ट है। जगह जगह जो कलह और विसवाद हो रहे हैं
वे ऐसी ही मनमानी कुप्रवृत्तियों के फल हैं। पर पूजा-प्रतिष्ठा के लोभ में फँसे हुए मुनि, और मुनि-भक्ति के पुण्य के भूखे गृहस्थ यदि बिना अपने
आदर्श को विचारे, अविवेक के साथ ऐसी ही क्रियाएं करते रहेंगे तो गृहस्थ तो निम्न श्रेणी गत होते ही हैं, साधु भी विशेष पतित बन जावेंगे और
साधु संस्था का भी हमेशा के लिए पतन हो जायगा। इसलिए हे मुनियो! तुम अपने पद का खयाल करो। भगवान आदिनाथ के समान पूज्य वेष को
तुमने धारण किया है। वीतरागता और ससार मे शान्ति स्थापन के कार्यों से ही तुम्हारी शोभा है। जगह जगह कलह और विसंवाद फैलाने से तुम
ससार के उद्धारक कैसे बन सकते हो? तुम चाहे जितने पढ़े-लिखे एवं शास्त्र ज्ञानी होओ यदि तुममे चारित्र की विशेषता नहीं होगी, तुम भी गृहस्थों
की तरह विषय-कषायासक्त ही होओगे तो तुम्हारे पद की कभी शोभा नहीं हो सकती। श्री मल्लिभूषण आचार्य ने कहा है—

रात्रिश्चन्द्रमसा विनाऽब्जनिवहैर्नो भाति पद्माकरो —
यद्वा पण्डितलोकवर्जितसभा दन्तीव दन्तं विना।
पुष्पं गन्धविवर्जितं मृतपतिः स्त्री चेह यद्वन्मुनि —
श्चारित्रेण विना न भाति सततं यद्यप्यसौ शास्त्रवान् ॥ २ ॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—जैसे चन्द्रमा के विना रात्रि, कमल समूहके विना सरोवर, पण्डितों के विना सभा, दांतों के विना मदोन्मत्त हाथी,सुगन्ध के विना पुष्प और पति के विना स्त्री शोभा नहीं पाती, वैसे ही सच्चारित्र के विना मुनि की शोभा नहीं होती चाहे वह कितना ही उद्भट विद्वान क्यों न हो।

यदि तुम्हारा चारित्र विशिष्ट नहीं हुआ तो केवल वस्त्र छोड देने से तुम्हारा महत्व कैसे बढ़ जायगा ? राग-द्वेष की प्रवृत्ति को मिटा कर अन्तःकरण को शुद्धात्मा की भावना से भावित करने पर ही तुम्हारा महत्व है। कहा भी है—

किं वस्त्र-त्यजनेन भो मुनिरसावेतावता जायते
क्ष्वेडेन च्युतपन्नगो गतविषः किं जातवान् भूतले ?
मूलं किं तपसः क्षमेन्द्रियजयः सत्यं सदाचारता
रागादींश्च बिभर्त्ति चेन्न स यतिर्लिङ्गी भवेत्केवलम् ॥ ३ ॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे मुनि। तुमने वस्त्र त्याग दिये, पर इतने मात्र से क्या हुआ ? क्या कँचुली उतार देने मात्र से सांप कभी दुनियाँ में निर्विष हुआ है ? तपस्विता की जड़ तो क्षमा, इन्द्रिय-जय, सत्य और सदाचारिता है। यदि यह न होकर तुममें राग-द्वेषादिका हलाहल भरा होगा तो तुम यति कदापि नहीं हो सकते, केवल यति-वेषी ही हो सकते हो।

भाव यह है कि यदि तुम वास्तव में मुनि बनना चाहते हो तो अपने हृदय को शुद्ध करो, आरम्भ और परिग्रह से विरत रहो। जैसे अपने सफेद वस्त्र को निर्मल बनाये रखने की इच्छावाला व्यक्ति कालिमा से भय खाता है, उसके नजदीक भी नहीं जाता, उसी तरह तुम भी अकर्तव्यों से डरते रहो। वे कभी न बन पड़ें इसके लिए सावधानी रखो। यदि कोई गृहस्थ अज्ञान या भक्तिवश ऐसे कार्यों का तुम्हारे से सम्पर्क मिलावे तो उससे दूर रहो। आवश्यकता हो तो उसके कार्य की अनुचितता का भी उसे ज्ञान करा दो। यह कहाँ की भक्ति आई-जो शीतकाल में शीतपरीषह सहने के समय में भक्त-गृहस्थने अंगीठी जलाकर तुम्हारे पास रख दी और तुम उससे अपनी सरदी मिटाने लगे, उसने परदे बांध दिये और तुम शीत की बाधा से घबरा कर उनमें जा छुपे। उसने लकड़ी की पेटी बना कर घास भर दिया और तुम उसमें आराम से जा सोये। तुम जरा सोचो तो। यह कितना पतन है ? मुनि की तो सिंह-वृत्ति है, उसमें कायरता का क्या काम ? तुम्हें गृहस्थों की भक्ति पर रीझने की आवश्यकता नहीं है। गृहस्थ तो विषयकषायासक्त होते हैं, उनमें राग की प्रबलता होती है, वे तुम्हें कभी परीषह के सम्मुख नहीं करेंगे। पर तुम्हारा कल्याण तो परीषह सहने में है। उनसे भय खाने में नहीं। परीषहों से डर बना हुआ है तो गृहस्थ ही क्यों नहीं बने रहे, मुनि पद को लजाने से क्या लाभ ? इसलिए सर्वदा ध्यान रखो—शीत उष्ण आदि की बाधा सहना ही मुनि के लिए स्वाभाविक है। उसे दूर करने के लिए अंगीठी आदि का प्रबन्ध होना तो एक प्रकार का उपसर्ग है। जैसे मुनि पर कपड़ा डाल देना स्वाभाविक नग्न-परीषह के विरुद्ध होने से उपसर्ग है वैसे ही स्वाभाविक

शीत-परीषह के विरुद्ध अंगीठी आदि का प्रबन्ध है। इस तरह यदि प्रत्येक बाधा के उपशमन के लिए उपाय किया जाने लगेगा तो बाईस परीषहों के सहने का कभी अवसर ही नहीं आवेगा। इसलिए भक्त लोग यदि कोई ऐसा प्रबन्ध करें जो मुनि की स्थिति के विरुद्ध हो और वे उसका ज्ञातभाव से उपयोग करते रहें तो वह भी सर्वथा अनुचित है। ऐसे कार्यों से उनका उत्थान रुके बिना न रहेगा। मुनि तो कपड़ा या सूत लगी हुई चटाई का भी उपयोग नहीं कर सकते। घास के सांथरे का उपयोग ही उनके लिए उचित माना गया है। तब अधिक की क्या बात। अस्तु, अधिक विस्तार करने से कोई लाभ नहीं। अकर्तव्य मार्ग से हटने पर ही कोई मुनित्व का सच्चा लाभ उठा सकता है। अन्यथा इससे स्वय मुनियों का ही नहीं, गृहस्थों का भी अकल्याण है। हीनाचारी एवं पतित मुनियों के उपदेश से गृहस्थों का भला कैसे हो सकता है? गृहस्थ भले ही यह समझते रहें कि हम मुनि-भक्ति करके पुण्य सचय कर रहे हैं पर उनका ऐसा समझना भूल भरा होगा। जब सच्चा मुनि ही नहीं, तब किसकी भक्ति और कैसा मुनि-भक्ति का फल? गृहस्थ यदि अपना उद्धार चाहें तो उन्हें वेषियों की कभी पूजा नही करनी चाहिए, तभी वे सच्चे मुनियों को पा सकेंगे और उनकी भक्ति से यथार्थ लाभ उठा सकेंगे। काल-दोष से इस समय कोई जैन राजा नहीं है, जो मुनियों की निरकुश प्रवृत्ति पर अनुशासन करे। परस्पर मुनियों का तो वर्तमान में अनुशासन हो ही कैसे सकता है जब कि स्वेच्छाचार मय प्रवृत्ति को ही उनने अपना लक्ष्य बना रखा है और उसके आधार पर खड़ी की हुई पार्टियों से उन्हें पूजा भी मिल रही है। एक-मात्र गृहस्थ चाहें तो उन्हें मार्ग पर अवश्य ला सकते हैं, क्योंकि उनकी सारी पूजा-प्रतिष्ठा और निर्वाह उन्हीं पर निर्भर है। अब तक सदा से मुनि गृहस्थों को धर्म-मार्ग पर लगाते रहे हैं। यदि इस जमाने मे मुनि-धर्म की रक्षा के लिए गृहस्थ मुनियों पर अनुशासन करें तो इसमें भी क्या अनुचित है? ऐसा किये बिना मुनि और श्रावक दोनों के ही सयम की रक्षा नहीं हो सकती। हाँ, यह माना कि गृहस्थों से मुनि का पद ऊँचा है, पर आज के मुनियों में अधिक को देखा जाय तो उन्होंने तो मुनि-मार्ग को ही नहीं समझा, केवल मान-प्रतिष्ठा के लिए ही वेष धारण किया है। फिर ऐसों के सम्बन्ध में क्यों सकुचाना? दूसरी बात यह है कि गलती का तो बड़ों से भी होना संभव है। माघनन्दी जैसे मुनियों से भी गलतियाँ हुई हैं और ऐसी गलतियाँ हुई हैं जो किसी भी प्रकार उनके पद के योग्य नहीं थीं। यह मान लेने का कोई कारण नहीं है कि मुनि कोई अनुचित कार्य नहीं कर सकते। यदि ऐसा ही हो तो फिर वे प्रायश्चित्त ही क्यों लें?

प्रश्न—यह ठीक है कि मुनियों से भी अपराध या अनुचित कार्य हो जाते हैं; पर उनका प्रायश्चित्त तो वे स्वयं ही ले सकते हैं या आचार्य के पास आकर अपने दोषों की शुद्धि कर सकते हैं। गृहस्थों को उन्हें कुछ भी कहने की क्या आवश्यकता है?

उत्तर—जो साधारण अपराध हों उनका प्रायश्चित्त वे स्वयं कर सकते हैं और गुरुओं से भी उनका प्रायश्चित ले सकते हैं। पर ये दोनों ही बातें तब हो सकती हैं जब अपराध को अपराध समझा जावे। किन्तु अज्ञान, प्रमाद अथवा अहकार वश उच्छृङ्खल होकर कोई मुनि या व्रती मार्ग-विरुद्ध प्रवृत्ति करने लगे और उससे जैन शासन का उपहास हो रहा हो तो उसे रोकने का तो गृहस्थों को भी पूर्ण अधिकार है। यह कैसे माना जा सकता है कि मुनि हो जाने के बाद कोई कुछ भी करता रहे और उसे कोई कुछ भी न कहे? इस बात का किसी भी शास्त्रसे समर्थन नहीं हो सकता। जैन पुराणों में इस सम्बन्ध में जैसे कथानक आये हैं उन से तो यही सिद्ध होता है कि गृहस्थ भी वेषी मुनियों के अनुचित कार्यों मे हस्तक्षेप कर

सकते हैं। श्री आदिदेव के साथ हजारों राजाओं ने उनकी देखादेखी तप धारण कर लिया। उन्हें आत्म-बोध तो था नहीं केवल अन्धानुकरण था। आदीश्वर जैसी उनमे शक्ति कहाँ थी ? वे उनकी तरह बहुत समय तक निराहार न रह सके। अन्त में क्षुधा से व्याकुल होकर वृक्षों के फलादि भक्षण करने लगे। इस प्रकार उनकी जैन शासन के विरुद्ध प्रवृत्ति देखकर यक्ष देव ने उनको फटकारा। मुनिवेष को धारण कर इस प्रकार शास्त्र-विरुद्ध प्रवृत्ति करना उसे सह्य नहीं हुआ। 'यदि ऐसी प्रवृत्ति करना ही इष्ट है तो फिर मुनि वेष क्यों धारण कर रखा है ? क्यों नहीं उसे छोड़ दिया जाता ?' यक्ष देव की इस प्रकार की बातें बिलकुल उचित थी। असंमियों द्वारा सयमियों का शासित किया जाना उस अवस्था में कभी अनुचित नहीं कहा जासकता, जब सयमी अपना कर्तव्य छोड देते हैं और निरर्गल हो जाते हैं। राजा श्रेणिक के जीवन में भी इसी प्रकार की एक घटना का वर्णन है। परम श्रद्धालु असयमी राजा श्रेणिक ने नदी के किनारे कमण्डलु में मछली भरते हुए मुनि को देखकर क्या कभी यह विचार किया था कि मैं गृहस्थ होकर मुनि को कैसे डांट फटकार लगाता हूँ ? ये सब उदाहरण इसीलिए हैं कि अगर कोई मुनि-लिग अथवा व्रती का वेश धारण कर शास्त्र-मार्ग से उलटे चलें तो उन्हें गृहस्थों को समझाना चाहिए। यदि फिर भी वे न मानें तो उनपर शास्त्रानुकूल शासन करने में कभी नहीं चूकना चाहिए। इसमें तनिक भी पाप नहीं है। आजकल के जो गृहस्थ इन बातों से डरते हैं वे अवश्य ही अपने कर्तव्य से च्युत हैं। यदि उनके भाव शुद्ध हों तो फिर उन्हें डरने की क्या जरूरत है ? गृहस्थ यदि यह सोचें कि कोई कुछ भी करें, जो जैसा करेंगे वे उसका वैसा फल पावेंगे। हम तो भेष की पूजा करते हैं। तो उनका यह समझना भी ठीक नहीं है। यह माना कि दूसरे के कृत्यों का फल वे नही पावेंगे, किन्तु दूसरों के प्रति उनका जो उत्तर दायित्व है उसको तो उन्हें निभाना चाहिए। कोई आदमी कुवे में गिर रहा हो उसे यदि रोका जा सके तो जरूर रोकना चाहिएं। यदि कोई उसे देखते हुए भी आख मींच ले तो वह जरूर अपने कर्तव्य से गिरेगा। इसलिए यदि कोई मुनि या व्रती जैनधर्म की अप्रभावना का कारण हो रहा हो तो गृहस्थों को अवश्य उसे ठीक राह पर लाने का प्रयत्न करना चाहिए। केवल वेष की पूजा से किसी का कल्याण नहीं हो सकता। केवल वेप को पूजना तो मूर्खता का चिह्न है। भगवान महावीर का सच्चा अनुयायी ऐसी बात कभी नहीं कर सकता। मनुष्य को गुणों का पुजारी होना चाहिए न कि वेप का। जैनधर्म की यही तो विशेपता है कि वह व्यक्ति-पूजक नहीं गुण-पूजक है। श्री भट्टाकलंक देव ने लिखा है कि:—

यो विश्वं वेद वेद्यं जननजलनिधेर्भंगिनः पारदृश्वा,
पौर्वापर्याविरुद्धं वचनमनुपमं निष्कलंकं यदीयं।
तं वंदे साधु-वंद्यं सकलगुणनिधिं ध्वस्तदोषद्विषंतं
बुद्धं वा वर्द्धमानं शतदलनिलयं केशवं वा शिवं वा ॥

इसका अर्थ यह है कि चाहे बुद्ध हो चाहे महावीर हो, चाहे ब्रह्मा हो चाहे विष्णु हो और चाहे शिव हो वही हमारे लिए पूजनीय है जिसने सब जगत को जान लिया हो जो सस्कार-समुद्र के पार पहुँच गया हो, जिसके वचन पूर्वापर विरोध रहित अनुपम एवं निर्दोष हों, जो सब

गुणों का समुद्र हो, साधुओं द्वारा वंदनीय हो तथा जिसने सब दोषों को नष्ट कर दिया हो। यह पद्य हमें बतलाता है कि गुण ही पूजा के स्थान हैं लिंग अथवा वेष नहीं।

भगवान कुंदकुद ने कहा है कि द्रव्य की अपेक्षा नग्न होना कोई महत्व की बात नहीं है। द्रव्य की अपेक्षा तो सभी नग्न हैं। वास्तव में तो वही नग्न है जो भाव की अपेक्षा भी नग्न है। शुभ अशुभ बंध का कारण अथवा कर्म-मोचन का कारण भाव ही है। जिसके भाव शुद्ध नहीं हैं वह चाहे कोई भी वेश धारण करे बिलकुल निष्फल है। अतः भूलकर भी किसी को वेष के कारण पूजना ठीक नहीं है। प्रत्येक जैनी को परीक्षा प्रधानी होना चाहिए। श्री समन्तभद्र स्वामी ने तो भगवान तक की परीक्षा की है। जो पदार्थ अत्यन्त सूक्ष्म हैं उनके विषय में तो आज्ञा-प्रधानी होना ठीक है। परन्तु देव-शास्त्र-गुरु के मानने में आज्ञा-प्रधानी होना उचित नहीं। उनके सच्चे-झूठेपन की अवश्य परीक्षा करनी चाहिए। तभी कल्याण होना सम्भव है। कविवर बनारसीदासजी चाहे जिस वेषी को कभी नमस्कार नहीं करते थे। वे परीक्षा करने के पश्चात् यदि किसी को पूज्य पाते तो नमस्कार करते। किसी ने कहा है:—

**स्वकीयाः परकीया वा मर्यादालोपिनो नराः।**
**न माननीयाः किं तेषां तपो वा श्रुतमेव च॥**

अर्थात्—चाहे अपने वर्ग के आदमी हों चाहे परवर्ग के, यदि वे मर्यादा का लोप करनेवाले हैं तो उनको कभी नहीं मानना चाहिए। मर्यादा-लोप करनेवालों का न तो तप ही प्रशसनीय है और न शास्त्र-ज्ञान ही।

इसलिए निःसङ्कोच कहा जा सकता है कि जिनको अपने पद की मर्यादा का ध्यान नहीं है वे व्यक्ति कभी मान्य नहीं हैं। यथार्थ मार्गानुसार प्रवृत्ति करने वालो की ही प्रतिष्ठा होनी चाहिए—यही उन्मार्ग प्रवृत्ति को रोकने का सब से सफल उपाय है। यह सब कुछ लिखने का अभिप्राय यह है कि बिना किसी प्रकारके अंकुश के मनुष्य सुधर नहीं सकता। वह चाहे गृहस्थ हो चाहे साधु हो, उस पर नियन्त्रण की नितान्त आवश्यकता है। धार्मिक क्षेत्र में इसी नियन्त्रण के लिए आचार्य-पद की प्रतिष्ठा हुई थी। पर वर्तमान में उच्छृङ्खलता बढ़ जाने से उसके नियन्त्रण की कोई परवाह नहीं करता, तब गृहस्थों को सावधान होने की जरूरत है। अन्यथा स्थिति और भी बिगड़ जायगी। अभी तक दि० जैन मार्ग के उसी रूप में चले आने का यही कारण है कि अब तक चतुर्विध संघ पर पूरा नियन्त्रण रहा है। मुनि, आर्यिका, श्रावक और श्राविका सब ने आचार्यों की आज्ञाओं का ध्यान रखा है और तदनुसार प्रवृत्ति भी की है। यदि प्रमाद आदि के कारण कोई दोष बन गया है तो निष्कपट भाव से गुरुओं से निवेदन कर उनके बताये हुए प्रायश्चित्तादि द्वारा उसकी शुद्धि की है। उन्मार्ग प्रवृत्ति करने वालों को यदि यथोचित दण्ड न मिलता तो अब तक न मालूम क्या होता। थोड़े से अपराधों के दण्डों का यहाँ उल्लेख किया जाता है, जिस से विदित होगा कि अकर्तव्य करने वालो को उचित शिक्षा देने के लिए कैसी-कैसी व्यवस्था है। प्रायश्चितचूलिका में लिखा है:—

यश्च प्रोत्साह्य हस्तेन कलहयेत् परस्परम् ।
असम्भाष्योऽस्य षष्ठं स्यादाषण्मासं सुपापिनः ॥५०॥

अर्थ—जो हाथों के इशारे से प्रोत्साहन देकर आपस मे कलह करावे वह मुनि भाषण करने योग्य भी नहीं है। वह इतना पतित हो जाता है कि उससे किसी को बोलना भी नहीं चाहिए। ऐसे महापापी को छह महीने तक षष्ठ ( वेला ) प्रायश्चित्त होना चाहिए।

भाषासमितिमुन्मुच्य मौनं कलहकारिणः ।
क्षमणं च गुरूद्दिष्टमपि षट्कर्मदेशिनः ॥४५॥ ( प्रा०चू० )

अर्थ—जो मुनि भाषा-समिति को छोड़ कर कलह करे अर्थात बोलने में भाषा-समिति का ध्यान न रखे और शाब्दिक कलह भी उत्पन्न करदे, उसे मौन प्रायश्चित्त देना चाहिए, उसका बोलना बन्द कर देना चाहिए, अर्थात् उसके लिए यही सजा है कि वह न बोला करे। इसी तरह जो छह काय के जीवों को बाधा पहुँचाने वाले असि, मषि, कृषि, विद्या, शिल्प और वाणिज्य इन छह कर्मों का उपदेश करे उसके लिए उपवास प्रायश्चित्त है या जो कुछ गुरु कहें वह प्रायश्चित्त उसे लेना चाहिए। इसी तरह :—

असंयमिजनज्ञातं कलहं विदधाति यः ।
बहूपवाससंयुक्तं मौनं तस्य वितीर्यते ॥४६॥ ( प्रा० चू० )

अर्थ—जो मुनि ऐसा कलह करे कि जिसे मिथ्या-दृष्टि लोग भी जान जावें उसे अनेक उपवास सहित मौन प्रायश्चित्त दिया जाता है।

जनज्ञातस्य लोचस्य बहुभिः क्षमणैः सह ।
आपण्मासं जघन्येन गुरूद्दिष्टं प्रकर्षतः ॥४८॥ ( प्रा०चू० )

अर्थ—जिस कलह को सब जान जावें उसका प्रायश्चित्त अनेक उपवासों के साथ लोच करना है। ऐसा अपराधी कम से कम एकसे लेकर छह महीने तक के उपवास करे या इससे विशेष जितने के लिए गुरु आज्ञा दें।

हस्तेन हन्ति पादेन दण्डेनाथ प्रताडयेत् ।
एकाद्यनेकधा देयं क्षमणं तृविशेषतः ॥४९॥ ( प्रा० चू० )

अर्थ—जो साधु हाथ से, पैर से या दण्डे से किसी को मारे-पीटे उसको एक उपवास से लेकर अनेक प्रकार—अर्थात् वेला, तेला आदि उस अपराधी साधु की शक्ति का विचार कर प्रायश्चित्त देने चाहिए।

कृताधिकरणो गच्छेऽनुपशान्तः प्रयाति यः।
तस्य छेदो भवेदेष स्वगणेऽन्यगणेऽपि च ॥२२९॥ (प्रायश्चित्त समुच्चय)

अर्थ—जो मुनि संघ में कलह करके क्षमा माँगे बिना अन्यत्र चला जावे या स्व-संघ में ही रहे उसे निम्नोक्त छेद प्रायश्चित्त देना चाहिये।

प्रत्यहं छेदनं भिक्षोः पंचहानिः स्वके गणे।
वृषभस्य दशोक्तानि गणिनो दश पंच च ॥२३०॥ (प्राय०समु०)

अर्थ—सामान्य साधु के लिये स्व-गण में प्रति दिन पाँच गुणा, प्रधान मुनि के लिये दश गुणा और आचार्य के लिए प्रतिदिन पन्द्रह गुणा दीक्षा-छेद होने का प्रायश्चित्त होता है।

भावार्थ—सामान्य मुनि, प्रधान मुनि या आचार्य कलह करके स्व-संघ में बने रहें और उस दिन क्षमा नहीं माँगें तो सामान्य मुनि की पाँच दिन की, प्रधान मुनि की दश दिन की और आचार्य की पन्द्रह दिन की दीक्षा छेद देनी चाहिए। इस हिसाब से वे जितने दिन क्षमा नहीं मांगें उससे पाँच गुणे, दश गुणे या पन्द्रह गुणे दिनों की दीक्षा छेद के भागी होते हैं।

यह थोड़ासा दिग्दर्शन मात्र है। इसी तरह प्रत्येक दोष के लिये प्रायश्चित्त की व्यवस्था है। पर इस समय मुश्किल यही है कि मनमानी प्रवृत्ति करते हुए भी जब पूजा-प्रतिष्ठा हो रही है तब प्रायश्चित्त ले कौन और दे कौन ? जैसे ऊपर के कथन में ही यह है कि कलह करके भी क्षमा न माँगे और स्व-संघ में रहें तो उनकी यथोचित्त दीक्षा छेद देनी चाहिए। पर आज-कल तो कलह करके क्षमा माँगे बिना ही शिष्य संघ में से चले जाते हैं और गुरुओं का अपमान करते हैं, जैन-मार्ग को कलंकित करते हैं। फिर भी उनका कुछ नहीं बिगड़ता। यह बात तो अब है ही नहीं कि अकेले वे नहीं रह सकते या अकेले रहने की दशा में उन्हें पूजा नहीं मिल सकती और स्व-संघ में या पर-संघ में जहाँ भी कहीं वे रहेंगे उन्हें प्रायश्चित्त ग्रहण करना अनिवार्य होगा। इसी स्वतन्त्रता का फल उच्छृंखल प्रवृत्ति है, जो सब अनर्थों की जड़ है। यदि कठोर नियन्त्रण का भय रहे तो चाहे जो ही व्यक्ति कपड़े पटक कर मुनि नहीं बन सकता। जिसके हृदय में परिपूर्ण वैराग्य होगा वही मुनि के वेष को धारण करेगा। इस जमाने के धर्म-सधैया लोगों की अन्तःस्थिति एक कवि ने लिखी है:—

"जैसे काहू मूढ को न नग की जिगाद कछू
नफा नुकसान को न ज्ञान जाके हियरा ।
खोल बैठ्यो जौहरी की हाट कांटो बाट धरे
धरे बहु झूठ नग बोले बोल सियरा ।
जे हैं अविचक्षण ते जाने साँचो जौहरी ही
जानत विचक्षण न धन याके नियरा ।
ऐसे कलिकाल माहिं धर्म के सधैया मर
धर्मी से हैं दीसैं पै न धर्म याके हियरा ॥

इसलिए वास्तविकता को पहचाने बिना या सच्चे झूठे की परीक्षा किये बिना जो दिखावटी दुकानदारी—केवल बाह्य वेष—को देखकर लुभा जायगा वह अवश्य धोखा खावेगा। इसमें सन्देह नहीं। अब अपने कल्याण के लिए कैसे गुरुओं की शरण लेनी चाहिए, कैसे गुरुओं की सेवा से अपना भला हो सकता है यह बताया जाता है—

अवद्यमुक्ते पथि यः प्रवर्तते प्रवर्तयत्यन्यजनं च निस्पृहः ।
स सेवितव्यो स्व-हितैषिणा गुरुस्वयं तरन्तारयितुं क्षमः परं ॥

अर्थ—जो स्वयं निर्दोष मार्ग में प्रवृत्ति करता है तथा निस्पृह होकर अर्थात् बिना किसी प्रकार की स्वार्थ-भावना के अन्य लोगों को भी उनमें प्रवृत्त करता है उस स्वयं तरने और दूसरों को भी तारने में समर्थ गुरु की अपना भला चाहने वालों को सेवा करनी चाहिए।

जैसे नाव में बैठने से पहले यह देखने की आवश्यकता है कि यह नाव सच्छिद्र तो नहीं है, इसमें कहीं से पानी तो नहीं आता है, इसमें बैठकर नदी आदि को पार भी किया जा सकेगा या नहीं उसी प्रकार किसी साधु की शरण लेने से पहले यह भी विचारणीय है कि जिसकी हम उपासना करना चाहते हैं उससे हमें कोई लाभ भी होगा या नहीं। वह पत्थर की नाव के समान तो नहीं है जो आप भी डूबे और अपनी शरण लेने वाले दूसरों को भी डुबो दे। भाव यह कि जब बाजार में दो पैसे की हांडी लेते समय भी पूरा विचार किया जाता है, उसे खूब बजा-बजा कर पहले देख लिया जाता है तब खरीदा जाता है तब अपने आत्मिक उत्थान के एक मात्र कारण देव, शास्त्र, गुरु के सबंध में ही क्यों मूढ़ता धारण की जाय, उनकी भी पूरी परीक्षा करके ही उनको अपनाना चाहिए।

प्रश्न—आप मुनियों पर इतना कठोर नियन्त्रण चाहते हैं तब इस कलिकाल में कोई मुनि कैसे बनेगा ? इस समय मुनियों के सब व्रतों का निर्वाह होना बहुत ही कठिन है, इसलिए इस काल मे तो कोई जितना निभावे उतना ही अच्छा समझकर उसकी पूजा करनी चाहिए।

उत्तर—यह ठीक नहीं। मुनि-पद की जो मर्यादा पूर्वाचार्यों द्वारा निश्चित है वह बदली नही जा सकती। यदि किसी मे कठिन व्रतों को निभाने की सामर्थ्य नहीं है तो पहले ही वह उन्हें अंगीकार क्यों करे ? ऊपर चढ़कर फिसलने वाले की अपेक्षा भूमि पर अपने पैरों को स्थिरता से जमाये रखने वाला अधिक अच्छा है। अपने मे सामर्थ्य न होने से कोई मुनि नहीं बने तो इसमें बुराई नहीं है। उपहास की बात तो तब है जब कि उच्च पद में रहकर उसका निर्वाह न कर सके। भूमि पर चलने वाला तो हर हालत मे भूमि पर ही है। वह भूमि से नीचे नहीं जा सकता है। भूमि पर उसकी कई श्रेणियाँ हो सकती हैं—कोई गड्ढे में उतरा हुआ, कोई समतल भूमिपर या कोई उससे ऊपर आदि। पर पर्वत की चोटी पर चढ़ा हुआ आदमी यदि दो कदम भी नीचे उतरता है तो उसका पतन ही कहा जायगा। वहाँ से उसके पैर फिसलेंगे और वह भूमि पर आ गिरेगा तो उसके हाथ-पैर टूटे विना न रहेंगे। इसी प्रकार गृहस्थ तो भूमि पर चलने वाला प्राणी है उसका तो और पतन क्या होगा, वह तो हर हालत में पतित है। यदि उसमें थोड़ी भी अच्छाई आई है तो कहना पड़ेगा कि वह कुछ उठा है। पर यदि मुनि अपने चोटी के स्थान से नीचे दिखाई देता है तो कहना पड़ेगा कि अभी उसने अपना स्थान प्राप्त नहीं किया या वह पतित हो गया है। भूमि वालों की अपेक्षा अपने को ऊँचा अनुभव कर वह अभिमान करे यह उचित नही। उसे अपने पतन पर ध्यान देना चाहिए। तभी वह अपने पद की प्रतिष्ठा को पा सकता है। इसलिए कहना यह है कि मुनि बनकर अकर्त्तव्य कभी नही करने चाहिए। पहले ही सोच-समझ कर और अपनी सामर्थ्य देख कर दीक्षा लेनी चाहिए, जिससे उपहास न हो।

## दीक्षा से पहले विचारणीय

संघ के नायक आचार्य को दीक्षा देकर शिष्य बनाने का अधिकार है। किन्तु वह आचार्य शास्त्रों के रहस्य का ज्ञाता, अनुभवी, द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव की स्थिति को समझने वाला एवं मनोविज्ञान का वेत्ता होना चाहिए। वह प्रथम दीक्षा के लिए लालायित व्यक्ति का पूर्ण परिचय प्राप्त करे-जो यह दीक्षा ग्रहण की अभिलाषा कर रहा है इसका क्या कारण है ? इसको वास्तविक वैराग्य जागृत हुआ है, या कुटुम्ब के लोगों से कलह हो जाने के कारण यह दीक्षा ग्रहण करना चाहता है ? इसके परिवार मे कौन कौन है ? जो इसके आश्रित हैं उनके भरण-पोषण का क्या प्रबन्ध है ? यह ऋण के भार से घबरा कर या अच्छी आजीविका न होने से केवल पेट भरने के लिए ही तो दीक्षा नहीं चाहता है ? इसका गृहस्थ अवस्था मे नैतिक और धार्मिक जीवन कैसा रहा है ? इसकी आजीविका अधिक पापमय थी, या निरवद्य थी ? इसका स्वभाव कैसा है ? इसके पूर्व जीवन के सहवासी व सहयोगी लोगों के साथ इसकी प्रकृति का सम्बन्ध कैसा रहा ? अर्थात् इसकी प्रकृति कलह-प्रिय है, कदाग्रहमय है, या मिलनसार -य

लोक प्रिय है ? इसके शरीर के चिह्न किस सयम-पद के योग्य हैं ? यह गृहस्थ-संयम के योग्य है, या मुनि-पद के भी योग्य है ? इत्यादि अनेक पहलुओं पर विचार-विमर्श करने के पश्चात् दूरदर्शिता से वह शिष्य बनावे। जिनको ससार, शरीर और भोगों की निःसारता का यथार्थ में अनुभव नहीं हुआ है, जिनकी वित्तैषणा, पुत्रैषणा और लोकैषणा अभी नष्ट नहीं हुई है, जो वर्तमान मुनियों की पूजा-प्रतिष्ठा और स्तुति-प्रशसा को देख कर ललचा रहे हैं और लोकैषणा के वशीभूत हो मुनि के वन्दनीय वेष को धारण करने को उद्यत हैं, जिनमें इस पदके योग्य न तो ज्ञान है और न वैराग्य ही—उनको भी सहसा मुनि-दीक्षा दे देने से अवश्य ही धर्म की हँसी होती है। क्योंकि पूजा-प्रतिष्ठा को ही लक्ष्य बना कर धारण किया हुआ कोई भी पद कदापि धर्म एव आत्मोत्थान में सहायक नहीं हो सकता। बल्कि उसकी असलियत शीघ्र ही प्रकट हो जाने से वह सब के उपहास की वस्तु बन जाता है। इसलिए यदि किसी व्यक्ति में मुनि होने के योग्य ज्ञान, सहनशक्ति, वैराग्य आदि बातों की कमी हो तो दीक्षा देने वालों को उसे स्पष्ट कह देना चाहिए कि तुम्हें मुनि-दीक्षा नहीं दी जा सकती। तुम श्रावक-पद में रह कर ही धर्म-सेवन करो।

दीक्षा के योग्य प्रतीत होने पर भी कुछ समय तक मुमुक्षु की और विशेष परीक्षा करनी चाहिए और उस परीक्षा में उत्तीर्ण होने पर क्रमशः दीक्षा की वृद्धि करनी चाहिए। इस समय साधु-सस्था की जो अन्त स्थिति दृष्टिगोचर होरही है, वह शिष्यों की जाँच किये बिना ही दीक्षा देने का दुष्परिणाम है। यदि आचार्य पहले से ही शिष्य के लोभ में न फँसते और अपात्रों को क्षुल्लक, ऐलक, मुनि आदि की दीक्षा न देते तो समाज इस तरह कलह-दावानल से दग्ध न होता। पर किया क्या जाय ? बड़े दुःख की बात है कि दीक्षक आचार्य भी अपना सघ बढ़ाने के लिए, योग्यायोग्य का विचार न कर हर किसी को मुनि-दीक्षा दे देने के लिए तैयार हो जाते हैं। दीक्षा देने वाले यदि अपने उत्तरदायित्व का खयाल करें तो कभी उनके द्वारा अयोग्य आदमी दीक्षित न हों अयोग्य को दीक्षा देने से समाज में एक प्रकार का दूषित वातावरण फैलता है। जो सक्रामक रोग की तरह धर्म और समाज के स्वास्थ्य को नष्ट कर देता है। आचार के पद में जब अयोग्य लोग भी सत्कार पा जाते हैं तो उसे देख कर पाखण्डियों का भी मन मचलने लगता है और वे भी इस प्रकार के सत्कार-पुरस्कार को चाहने लगते हैं। इसी के फल-स्वरूप ऐसे लोग भी मुनि-पद पर प्रतिष्ठित होते देखे गये हैं, जिनको णमोकार मन्त्र तक का उच्चारण करना नहीं आता, जिन्हें अट्ठाईस मूलगुणों के नाम भी मालूम नहीं है और कहाँ तक कहें वर्णमाला लिखने तक का भी जिन्हें ज्ञान नहीं है। श्री आचार्य-कल्प महा पण्डित टोडरमलजी ने अपने सुप्रसिद्ध ग्रन्थ मोक्षमार्ग प्रकाश में कुगुरुओं के श्रद्धान का निषेध करते हुए मुनि होने का क्रम इस भाँति बताया है—

"मुनि पद लेने का तौ क्रम यह है—पहले तत्त्वज्ञान होय, पीछै उदासीन परिणाम होय, परिषहादि सहने की शक्ति होय, तब वह स्वयमेव मुनि भया चाहै। तब श्रीगुरु मुनिधर्म अंगीकार करावै। यह कौन विपरीत, जे तत्त्वज्ञान रहित, विषय-कषायासक्त जीव तिनकौं माया करि वा लोभ दिखाय मुनिपद देना, पीछै अन्यथा प्रवृत्ति करावनी, सो यह बड़ा अन्याय है।" आज कल तो यहाँ तक भी देखा जाता है कि यदि कोई दीक्षा न दे तो स्वयं कपडे उतार कर फेंक देते है और अपने आप को दीक्षित घोषित कर देते है और यह पूछने पर कि आपका दीक्षक आचार्य कौन है ? यह जवाब दे देते हैं कि अमुक तीर्थंकर से मैने दीक्षा ली है। ऐसे असगत उपहासजनक उत्तरों को सुन कर बड़ा दुःख होता है। ऐसी

प्रवृत्तियाँ समाज में उच्छृङ्खलता फैलाने वाली हैं। लेकिन अफसोस की बात यही है कि ऐसी प्रवृत्तियों को रोकने की चेष्टा नहीं की जाती। लोग सब कुछ जानते बूझते हुए ऐसे लोगों को मुनि मानते हैं और उनकी पूजा-भक्ति करते रहते हैं। इस समय में मुनि-संस्था मे जो उच्छृङ्खलता आई है वह किसी भी तरह सह्य नहीं है। ऐसे भी मुनि मौजूद हैं जो लगातार कई वर्षों तक एक ही स्थान पर रहते हैं और जिनमे त्रिस्थानगत शुद्धि का अभाव है। कुछ ऐसे भी मुनि हैं, जो किसी आन्दोलन को पकड़ कर बैठ गये हैं और उसी में अपना सारा जीवन खपा देना चाहते हैं। यह सब ऐसी बातें हैं जो जैनों के आदर्श गुरुत्व के सारे गौरव को नष्ट करने वाली हैं। जैनों को पहले इस बात का बड़ा गौरव था कि उन जैसी साधु-संस्था किसी दूसरे धर्म वा समाज में नहीं है। पर इस समय तो सारा ही ढंग बदल गया है। और इन सब का कारण गृहस्थों की उदासीनता एवं विमूढ़ता है।

क्योंकि काल दोष से इस समय जैन धर्म की मर्यादा का रक्षक कोई राजा नहीं है। सब लोग अपनी मनमानी क्रियाएँ करने लग गये हैं। जिसके जब मन में आई वही कपडे फेंककर नग्न हो साधु बन जाता है और सौ पचास धर्म से अनभिज्ञ श्रावकों को अपने पक्ष में करके अपना गिरोह बना लेता है। आगम के प्रतिकूल लोकनिन्द्य प्रवृत्ति करने लगता है और निर्मल जैन धर्म में कलङ्क देकर निर्द्वन्द्व विहार करता फिरता है। धर्मज्ञ श्रावकों का कर्तव्य है कि वे ऐसे धर्म के अपवादकों पर अवश्य नियन्त्रण करें। अन्यथा इसका भयंकर दुष्परिणाम होगा।

यह बात अवश्य है कि यदि सच्चे मुनि हों तो उनके द्वारा संसार का बहुत कल्याण हो सकता है। संसार-दुःख-तप्त प्राणियों के लिए यथार्थ मुनियों का मिलना उनके सारे दुःखों को दूर करने की अमोघ औषधि है, पर तब तक यथार्थ मुनियों की प्राप्ति नहीं हो सकती, जब तक उन पर कोई कठोर नियन्त्रण न हो। दीक्षा देने वाले आचार्यों का कर्तव्य है कि वे सच्चे मुनि उत्पन्न करने के लिए थोड़ी अपनी पुत्रैषणा का नियन्त्रण करें—चाहे जिस को मुनि न नायें। यद्यपि वैराग्य से मुनि की शोभा है पर वह वैराग्य दिखाने की वस्तु नहीं है, वह तो आत्मा के भीतर की चीज है। दीक्षा के पात्र को पहचानने के लिए उसके भीतर में प्रवेश करना चाहिए। वारिषेण ने जो प्रयत्न पुष्पडाल को सच्चा मुनि बनाने के लिए किया था वैसा ही प्रयत्न आज कल के दीक्षकों को अपने शिष्यों को ठीक मार्ग पर लाने के लिए करना चाहिए। इसी में उनकी शोभा है।

तात्पर्य यह है कि दीक्षा देने व लेने वाले को द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव-संहननादि और बाह्य लोक-परिस्थिति का पूर्ण खयाल करलेने के पश्चात् दीक्षा देना और लेना योग्य है। जो मुमुक्षु पहले गृहस्थ के सब पदों अर्थात् ग्यारह प्रतिमाओं के संयम का यथोचित आगम के अनुकूल पालन करने में अपनी आत्मा की सामर्थ्य की परीक्षा करले, पुनः पुनः सकटापन्न अवसरों पर अपनी आत्मा को परी २ जाँच ले तब भी वह मुनि-धर्म का कुछ समय तक और अभ्यास कर, अर्थात् ऐलक अवस्था में ही अपनी शक्ति की पूर्ण जाँच करले तब, मुनि दीक्षा ग्रहण करे। जो बिना विचारे, अपनी शक्ति की परीक्षा किये बिना उत्कृष्ट संयम को धारण कर लेता है, उसको सिवाय पश्चात्ताप के और कुछ नहीं मिलता है। इस जमाने में एकदम उच्च पद को धारण करलेना अपने को पतन की ओर लेजाना है। क्योंकि उसका पूर्ण निर्वाह होना अत्यन्त कष्ट-साध्य है। इसकी अपेक्षा नीची अवस्था में उच्च सयम पद का अभ्यास करना अधिक श्रेयस्कर है। उससे आत्मा में उत्साह और निराकुलता रहती है। इसी के साथ यह और विचार लेना

चाहिये कि यह काल मुनि-धर्म के अनुकूल नहीं है। अब पहले की तरह लोगों में धार्मिकता नहीं रही है। लोगों के हृदय में से आध्यात्मिकता नष्ट होकर भौतिकता का साम्राज्य छा गया है। धर्म पर से दिनों दिन लोगों की आस्था कम हो रही है। आज-कल के लोग खाने-पीने मौज उडाने के अतिरिक्त और किसी बात में तथ्य नही देखते। धर्म को इस युग में ढोंग के नाम से पुकारा जाने लगा है। संसार का वायु-मंडल ही इस समय कुछ ऐसा हो रहा है कि इसमे आध्यात्मिकता का पनपना दुःसाध्य है। खान-पान की शुद्धता का विचार रखना अब लोगों को भार सा मालूम हो रहा है। वे इसकी जरूरत ही नहीं समझते। गाँव धीरे-धीरे नष्ट हो रहे हैं, और उनके स्थान में बडे-बड़े नगरों का निर्माण हो रहा है। क्या इस समय कोई वल पूर्वक यह कह सकता है कि कहीं भी शुद्ध घी, दही, दूध, आटा आदि पदार्थों का मिलना सुलभ है ? नगरों में तो शुद्ध जल तक का मिलना मुश्किल हो रहा है। जब कूप नष्ट कर दिये गये और उनका स्थान जगह-जगह पानी के नलों ने ले लिया और हाथ की चक्की की जगह स्थान स्थान पर पवन-चक्कियाँ हो गई। तब इन पदार्थों का मिलना सुलभ कैसे कहा जा सकता है ? यह सब चीजें गाँवों में तो फिर भी सुलभ हो सकती थीं, किन्तु वे तो अब नष्ट हो रहे हैं। ऐसी अवस्था में मुनि धर्म के निर्वाह की समस्या सचमुच ही जटिल होती जा रही है। अफसोस तो केवल इसी बातका है कि मुनि भी ग्रामों की अपेक्षा नगरों मे ही आना-जाना और ठहरना अधिक पसन्द करते हैं। उनके वर्षा-योग भी प्रायः नगरों में ही होते हैं। जहाँ पर कि उनकी कोई भी आवश्यक क्रियाएँ अच्छी तरह नहीं पल सकतीं। आजकल के कोलाहल पूर्ण नगरों मे ध्यान, स्वाध्याय, मनन, चिन्तन कैसे हो सकते हैं, यह कोई भी अच्छी तरह समझ सकता है। बडे शहरों में और क्या कहें शौचादि की भी शास्त्रानुकूल सुविधाएँ नहीं मिलतीं। नगरों में ही कोई स्थान, जहाँ मुनि रहते हैं, शौच के लिये चुन लिया जाता है औरइस तरह उद्दिष्ट शौचालयोंका उनको उपयोग करना पडता है। उद्दिष्ट-आहार की तो बात ही छोड़िए। आज-कल के मुनि जो भी आहार लेते हैं वह प्रायः उद्दिष्ट ही होता है—उन्हीं के लिए वह आहार बनता है। इन सब बातों को देख कर हमे स्पष्ट लिखना पड़ता है कि जब तक दुनियाँ का वातावरण भौतिकता से हटकर आध्यात्मिकता-रूप न हो जाय तब तक किसी को सहसा मुनि न होना चाहिए।

उक्त सब बातों पर ध्यान देने के पश्चात् दीक्षा देने की आवश्यकता प्रतीत हो तो उसके लिए निषेध नहीं है, पर दीक्षा लेने के बाद अपने व्रतों में दृढ़ रहना चाहिए।

## दीक्षा लेने के पश्चात् अपने व्रतों में दृढ़ न रहना।

जो लोग पहले तो आवेश में आकर मुनि-पद सरीखे आदर्श त्याग-मार्ग को अपना लेते हैं और फिर कठिनाई सामने आने पर उसके पालन में शिथिलता दिखाते हैं उनसे यह कहना है कि व्रत-धारण करने के समय की अपनी प्रतिज्ञाओं का विचार करके वे अपने पद पर दृढ़ बने रहें अन्यथा उनकी हँसी होगी और उनके कारण पवित्र जिन-मार्ग का भी अपवाद होगा। श्री मल्लिभूषणाचार्य ऐसे लोगों को शिक्षा देते हुए कहते हैं:—

अष्टाविंशतिभेदमात्मनि पुरा संरोप्य साधो ! व्रतं
साक्षीकृत्य जिनान् गुरूनपि कियत्कालं त्वया पालितम्।
भक्तुं वाञ्छसि शीतवातविहतो भूत्वाऽधुना तद्व्रतं—
दारिद्रोपहतः स्ववान्तिमशनं भुङ्क्ते क्षुधार्तोऽपि किम् ॥१३॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे साधो। तूने जिनेन्द्र देव की तथा गुरु की साक्षी से पहले साधु के अठाईस मूलगुण धारण किये और कितने ही काल तक उनका पालन भी किया। अब तू शीत-वात से पीड़ित हुआ, सन्निपात रोग से ग्रस्त हुए बावले मनुष्य की तरह, उन व्रतों का भंग करना चाहता है ? अरे ! थोड़ा विचार कर, क्या यह उचित है ? क्या कोई दरिद्र क्षुधा से पीड़ित होने पर भी अपने वमन किये अन्न को पुनः खाता है ? जिसे एक बार बुरा समझ कर छोड़ दिया उसे फिर क्या अपनाना ?

तात्पर्य यह है कि जिस साधु ने स्त्री धन पुत्रादि सब पदार्थों का पहले त्याग कर मुनि-वेष धारण किया है और उस मुनि-वेष की रक्षा के लिए जो सतत उद्योग भी करता रहा है, फिर यदि वह धारण किए हुए अपनें व्रतों के भंग करनेवाले प्रबल कारणों का संयोग करता है, उनसे प्रेम व मोह बढ़ाता है तो वह उन व्रतों का भङ्ग करने के लिये कदम बढ़ा रहा है। इसलिए आचार्य कहते हैं कि हे साधो उच्चकुलोत्पन्न ! मनुष्य त्याग किये हुए पदार्थ को कभी ग्रहण नहीं करते। वे तो उसे वमन किये हुए अन्न के भक्षण के समान घृणास्पद समझते हैं। अतएव त्यक्त पदार्थ को वमन के समान समझ कर उसको निरन्तर घृणा की दृष्टि से देखना चाहिये; क्योंकि उसका सेवन करने से सुख शान्ति नहीं मिल सकती। सुख शान्ति तो तपस्या एवं त्याग से ही मिलती है। पूर्व भव में कोई अपूर्व तप किया, उत्तम दान दिया, उसी का यह फल है कि मनुष्य भव मिला, उत्तमकुल और सत्संगति का लाभ हुआ, संयम का शरण मिला। इसका पालन करने वाला नीच गति में नहीं जाता है, उसे नियम से देव गति मिलती है; क्योंकि पञ्चम काल में मोक्ष की प्राप्ति तो असंभव है। इसका आचरण करने मे यदि तुझे कष्ट होता है, बाह्य पदार्थ-जन्य सुख में अन्तराय आ जाता है, तो तू ऐसा विचार कर कि मैंने पूर्व भव में सुख के साधनभूत तप दान आदि शुभ कर्म नहीं किये; इसलिये मेरे सुख में विघ्न उपस्थित होते हैं। मेरा कर्तव्य है कि कितनी ही विघ्न बाधाओं के उपस्थित होने पर भी मै इस तप त्यागादि को न छोड़ूँ ? ऐसा ही विचार कर तू उस पर दृढ़ रह। कहा भी है :—

सौख्यं वाञ्छसि किन्त्वया गतभवे दानं तपो वा कृतं
नो चेत्त्वं किमिहैवमेव लभसे लब्धं तदत्रागतम्।

धान्यं किं लभते विनाऽपि वपनं लोके कुटुम्बीजनो
देहे कीटकभक्षितेक्षुसदृशे मोहं वृथा मा कृथाः ॥१५॥ ( सज्जनचित्तवल्लभ )

अर्थ—हे साधो। यदि तू सुख की वांछा करता है, तो क्या तूने पूर्व भव में आहारादि का दान किया था अथवा कोई तप किया था? यदि दान व तप नहीं किया है तो इस लोक मे तुझे सुख कैसे मिल सकता है? अरे सुबुद्धे। जैसा पूर्व भव मे किया था वैसा यहाँ उपलब्ध हुआ। इस लोक में किसान लोग क्या बिना बोये भी कहीं धान्य पाते हैं? कीड़े से भक्षण किये हुए ईख के समान इस शरीर में तू मोह मत कर।

भावार्थ— हे साधो। यह शरीर घुन लगे हुए काने सांठे ( ईख ) के समान निःसार है। इससे सुख की आशा करना नितान्त मूर्खता है। इस को परलोक सम्बन्धी सुख के बीज जो त्याग तप हैं उनमें लगा दे तो परभव में तुझे अनेक सुख रूप मीठे फल मिलेंगे। जैसे काना सांठा खाने के योग्य नहीं होता है, क्योंकि उसकी जड़ स्वादहीन होती है, और ऊपर का भाग रसहीन होता है, उसके मध्य भाग को कीड़ों ने खा लिया है इसलिए निकम्मा हो गया है। यदि कोई निर्बुद्धि उसको चूसना चाहे तो उसको स्वाद नहीं आवेगा और यों ही फेंकना पड़ेगा। किन्तु जो बुद्धिमान् मनुष्य हैं, वे उसके जितने पर्व हैं उनको अलग बो देते हैं तो उससे अनेक मधुर, रस के सांठे प्राप्त कर लेते हैं। वैसे ही इस मनुष्य जन्म को समझ लेना चाहिए। इस का पूर्व भाग बाल्यावस्था है, वह अज्ञानमय है और अन्तिम भाग वृद्धावस्था है, वह सामर्थ्यहीन है, उसमें इन्द्रियाँ शिथिल हो जाती हैं। उससे तपस्यादि धर्मकार्य व गृहस्थ के कार्य नहीं हो सकते हैं। एक युवावस्था है, उसमे अनेक रोग, शोक, व्याधि आदि लगे हुए हैं। यदि उसे विषय भोग में लगाया जावे तो उसका दुरुपयोग होता है, और यदि भावी सुख के साधन तप त्यागादि धर्मकृत्यों मे उसका उपयोग किया जावे तो निरन्तर देवेन्द्रादि के सुख का अनुभव करते हुए मोक्ष का अविनश्वर सुख मिलता है। यही आत्मानुशासन मे भी कहा है—

व्यापत्पर्वमयं विरामविरसं मूलेऽप्यभोगोचितं
विश्वक् क्षुत्क्षतपातकुष्ठकुथिताद्युग्रामयैश्छिद्रितम्।
मानुष्यं घुणभक्षितेक्षुसदृशं नाम्नैकरम्यं पुन-
र्निःसारं परलोकबीजमचिरात्कृत्वेह सारीकुरु ॥८१॥

अर्थ—मनुष्य भव घुन [कीटों] से खाये हुए सांठे के समान है। जिसप्रकार सांठे का आदि का व अन्त का भाग अनुपयोगी होता है। मध्य मे कठोर और नीरस पर्व ( गांठे ) होती है वे भी निरुपयोगी ही होती है। भूमि के भीतर का भाग मूल ( जड ) होता है वह किसी काम का नहीं होता। सबसे ऊपर के भाग में पत्ते होते हैं, उनमें रस नहीं होता, उनको पशुओं के लिए तोड़कर फेंक देते है। केवल गांठों के बीच का भाग

रसीला होता है, जो उपयोग में लाया जा सकता है अथवा रस निकालकर उसका गुड शक्कर बनाया जा सकता है। लेकिन उस रसीले उपयोगी भाग को यदि घुन ने खालिया हो तो वह भी भोगने योग्य नहीं रहता। उस काने सांठे को कोई अविवेकी मनुष्य चूसे तो उस को कुछ भी आनन्द नहीं आवेगा, उल्टे उसके चूसने से उसका जी मचलाने लगेगा, और ग्लानि होने लगेगी। वह सांठा भी व्यर्थ नष्ट हो जावेगा और चूसने वाले का मनोरथ भी सिद्ध न होगा। यदि कोई विवेकी पुरुष उसके अंकुर के स्थान को बचाकर टुकड़े २ करके बो देता है तो उसके अनेक मधुर सांठे उत्पन्न हो जाते हैं, जो कि भोगने के योग्य होते हैं। ठीक उसी काने सांठे के समान मनुष्य जीवन है।

इस में गांठों के समान तो बीच २ में अनेक आपत्तियाँ आया करती हैं। इस की अन्तिम अवस्था बुढ़ापा तो ईख के बाँडिये (ऊपर के भाग) के समान नीरस सुख-हीन होती है, जिस में सम्पूर्ण इन्द्रियाँ सामर्थ्य-हीन हो जाने से अपने २ विषयों को ग्रहण नहीं कर सकतीं, अतः विषयजन्य सुख का अनुभव नहीं कर सकतीं। इस की आदिम बाल्यावस्था सांठे की जड़ के समान नीरस होती है, उसमें ज्ञान की हीनता होती है। उसमें इन्द्रियाँ विषयसेवन के योग्य नही होतीं। यौवनावस्था मे आपत्तिरूप गांठों से बचा हुआ कुछ मध्य का भाग भोग के योग्य रहता है, उसमें भी कीड़ों के समान क्षुधा, तृषा, फोड़ा-फुंसी, कोढ़, सड़े हुए व्रण आदि उग्र रोगों ने नीरसता उत्पन्न कर दी है। उसे दुःखमय बना दिया है। इसलिए हे साधो। इस निःसार मनुष्यजीवन को सफल बनाने का उपाय संयम का पालन, तपस्या का आचरण और शुभ ध्यान में तत्परता है। इन बाह्य घृणास्पद पदार्थों में दौड़ते हुए चित्त को अपने वश मे कर, आत्मा का पतन करने वाले बाह्य निमित्तों को कृष्णसर्प के समान समझ कर उनका संसर्ग मत कर। अपने आचरण में शिथिलता मत ला। ये संयम के घातक स्त्री-सम्पर्क आदि निमित्त तेरा चिरकाल का सञ्चित रत्नत्रयरूपी धन एक क्षण में नष्ट कर देंगे, इसलिए इन से परिचय मत बढ़ा, अकर्तव्यों से सर्वथा बचा रह, इसी में तेरा कल्याण है। अपने व्रत का दृढ़ता से पालन करने पर ही तू अपने अभीष्ट को सिद्ध कर सकेगा।

# दीक्षा-विधि

## मुनि-दीक्षा-विधि

दीक्षा के पहले दिन दीक्षा लेनेवाला व्यक्ति कर-पात्र में भोजन कर जहाँ गुरु विराजमान हों वहाँ आकर या चैत्यालय में जाकर गुरुओं के या श्री जिन प्रतिबिम्ब [ प्रतिमा जी ] के सम्मुख खड़ा होकर क्रमशः बृहद्-प्रत्याख्यान प्रतिष्ठापन, सिद्ध-भक्ति तथा प्रणाम करके उपवास की प्रतिज्ञा करे पश्चात् उस दिन और रात्रि को धर्म्य-ध्यान पूर्वक बितावे।

### दीक्षा के दिन का कर्तव्य

सर्व भव्यजन [ श्रावक लोग ] एकत्रित होकर दीक्षा लेने वाले मुमुक्षु को शुद्ध जल से स्नान कराकर, वस्त्राभूषणादि पहनाकर उत्सव सहित चैत्यालय [श्री जिन-मन्दिर] में ले जावें और वहाँ देव-शास्त्र-गुरु व शान्ति-यन्त्र तथा गणधर-वलय-यन्त्र की पूजा करावें। तत्पश्चात्, आचार्य

के सामने लावें और सब लोग वैराग्य भावना भावें। इसके पीछे दीक्षा लेने वाला व्यक्ति अपने कुटुम्बियों से, अपने सहपाठियों या विशेष परिचितों से, तथा सकल जन-समुदाय से स्वय क्षमा करे और क्षमा करावे। तत्पश्चात् आचार्य से दीक्षा-दान की प्रार्थना करे। तब आचार्य मुमुक्षु की योग्यता का विचार कर उपस्थित सर्व जन समुदाय से उसे दीक्षा देने की अनुमति लेकर निम्नोक्त विधि को प्रारम्भ करे।

प्रथम किसी एक सौभाग्यवती स्त्री से शुद्ध भूमि पर धुले हुए चावलों से स्वस्तिक मंडवावे और उसको एक सफेद वस्त्र से ढकाकर उस पर एक पाटा या चौकी रखवावे और उस पर दीक्षा चाहने वाले मुमुक्षु को पूर्वाभिमुख खड़ा करे। तथा दीक्षा देने वाला आचार्य भी वहाँ ही दूसरे आसन पर उत्तरदिशाभिमुख विराजे और सिद्ध-भक्ति तथा योग-भक्ति पढ़े।

पश्चात् ॐ ह्रीं क्ष्रीं क्लीं ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ-सि-आ-उ-सा नमः स्वाहा इस मन्त्र का जाप ६ वार देवे। तत्पश्चात् श्री जिनेन्द्रदेव के चरण-प्रक्षालन के जल (गंधोदक) को शिष्य के मस्तक के ऊपर शान्तिनाथाय नमः ऐसे तीन वार पढ़कर धारा छोड़े और निम्न प्रकार मन्त्र पढ़ता जावे।

ॐ नमो अर्हते भगवते प्रक्षीणाशेषकल्मपाय दिव्यतेजोमूर्तये श्रीशान्तिनाथाय शान्तिकराय सर्वविघ्नप्रणाशनाय, सर्व-रोगापमृत्युविनाशनाय सर्वपरकृतक्षुद्रोपद्रवविनाशनाय सर्वक्षामडामरविनाशाय ॐ ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रौं ह्रः अ-सि-आ-उ-सा अमुकस्य सर्व-शान्ति कुरु कुरु स्वाहा।

शिष्य द्वारा जपनीय मन्त्र

ॐ ह्रीं श्री अर्हते भगवते शान्तिकराय श्रीशान्तिनाथाय नमः। १०८ वार जपे। तब आचार्य शिष्य के मस्तक पर अक्षत क्षेपे और निम्न लिखित वड्ढमाण मन्त्र पढ़े।

ॐ नमो भयवदो वड्ढमाणस्स रिसहस्स चक्कं जलंतं गच्छइ आयासं, पायालं, लोयाणं, भूयाणं, जये वादे वा विवादे वा थंभणे वा रणगणे वा रायगणे वा मोहणे वा सव्वजीवसत्ताणं अपराजिदो भवदु रक्ख रक्ख स्वाहा। ( वड्ढमाण मन्त्र )

पश्चात् भस्म ( राख ) पात्र-उठाकर निम्न लिखित मन्त्र पढ़े।

ॐ णमो अरहंताणं रत्नत्रयपवित्रीकृतोत्तमाङ्गाय ज्योतिर्मयाय मतिश्रुतावधिमनःपर्ययकेवलज्ञानाय अ सि आ उ सा स्वाहा।

( उक्त मन्त्र पढ़कर कर्पूर-मिश्रित भस्म दीक्षा लेने वाले शिष्य के शिर पर क्षेपण करे। पश्चात केशलोच करे )

*प्रथम केशोत्पाटन मन्त्र*

**ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं ऐं अर्हं अ-सि-आ-उ-सा स्वाहा।**

( उक्त मन्त्र पढ़कर प्रथम केश उपाड़े। तत्पश्चात् )

**पंचस्थान से केश-उत्पाटन का मन्त्र।**

**ॐ ह्रां अर्हद्भ्यो नमः, ॐ ह्रीं सिद्धेभ्यो नमः, ॐ ह्रूं सूरिभ्यो नमः, ॐ ह्रौं पाठकेभ्यो नमः, ॐ ह्रः सर्वसाधुभ्यो नमः।**

( उक्त मन्त्र बोलते हुए गुरु स्वयं अपने हाथ से पाँच वार केश उपाड़े )

इस प्रकार आचार्य द्वारा पञ्चस्थान से केश उपाड़ने के पश्चात् कोई भी अवशिष्ट केशों को उपाड देवे उसकी रोक नहीं। केशलोच के पश्चात् शिष्य **लोचावसाने बृहद्दीक्षायां लोचनिष्ठापनक्रियायां पूर्वाचार्येत्यादि** को पढ़कर सिद्ध-भक्ति करे। ❀ तदनन्तर शिर धोकर गुरु-भक्ति करे और वस्त्राभरणादि त्याग कर वहीं स्थित रहता हुआ दीक्षा की याचना करे।

*गुरु-भक्ति का मन्त्र*

**ॐ श्री अर्हत्परमेष्ठ्यादिसर्वसाधुभ्यो नमः।**

शिष्य उक्त मन्त्रको ९ वार पढ़कर कायोत्सर्ग करे।

---

❀ साधारण लोच का, उपवास पूर्वक प्रतिक्रमण सहित लघु सिद्ध-भक्ति और लघु योगि-भक्ति पढ़कर प्रतिष्ठापन किया जाता है और लघु सिद्ध-भक्ति पढ़कर निष्ठापन, किन्तु दीक्षा के समय बृहत भक्तियां पढ़ी जाती है। इन भक्तियों के प्रतिष्ठापन और निष्ठापन के कायोत्सर्ग के समय अपनी दीक्षाके अनुसार बोलना चाहिए। जैसे बृहद्दीक्षा (मुनिदीक्षा में **बृहद्दीक्षायां लोचस्वीकारक्रियायां पूर्वाचार्यानुक्रमेण··· भक्तिकायोत्सर्गं करोमि** इसी प्रकार अन्यत्र भी जानना। इन भक्तियों का विशेष स्वरूप 'दश-भक्ति' या 'क्रिया-कलाप' आदि एतद्विषयक ग्रन्थों से जानना।

*शिर धोने का मन्त्र*

**ॐ ह्रीं श्री अनादिमूलमन्त्रेभ्यो नमः । श्री अनन्तचतुष्टयेभ्यो नमः । शान्तिकराय श्री शान्तिनाथाय नमः ।**

( यह मन्त्र पढ़ता हुआ दीक्षा लेने वाला शिष्य शिर धोवे और वाद मे वस्त्राभरणादि उतारे )

वस्त्राभरणादि उतारने के बाद आचार्य शिष्य के शिर पर श्रीकार ( श्री ) लिख कर ॐ ह्रीं अर्हं अ–सि–आ–उ–सा ह्रीं स्वाहा— इस मन्त्र से १०८ जाप्य देवे। तदनन्तर उस शिष्य की अञ्जुली में केशर–कर्पूर–चन्दन तीनों को मिलाकर उस से श्रीकार लिखे और उस 'श्री' की चारों दिशाओं मे ( निम्न लिखित गाथा पढ़ते हुए ) पूर्व की ओर ३, दक्षिण की ओर २४, पश्चिम की ओर ५, और उत्तर की ओर २ अङ्क लिखे।




**रयणत्तयं च वंदे चउवीसजिणं तहा वन्दे ।**
**पंचगुरूणं वंदे चारणजुगलं तहा वंदे ॥**

*शिष्य की अंजुली भरते समय पढ़ने का मन्त्र*

पश्चात् शिष्य की अञ्जुली को चॉवलों से भरे और उन पर नारियल एवं सुपारी रखे तथा निम्न भॉति पढ़ता जावे।

**ॐ सम्यग्दर्शनाय नमः, सम्यग्ज्ञानाय नमः । सम्यक्चारित्राय नमः ।**

इस प्रकार शिष्य की अंजुलि भर कर उस पर (पुष्प पीले) चांवल–क्षेपण करे और सिद्ध–चारित्र–योगि–भक्ति पढ़कर व्रतादिक ग्रहण करावे और तव निम्न प्रकार पढ़ें:—

**वद समिदिंदियरोधो लोचो आवासयमचेलमण्हाणं ।**
**खिदिशयणमदंतवणं ठिदिभोयणमेयभत्तं च ॥१॥**

यह पढ़कर समयानुसार सक्षेप या विस्तारसे उसकी व्याख्या करे। मुणीणां अट्ठवीसमूलगुणा होंति । उत्तम क्षमा–मार्दवार्जव–शौच–सत्य–संयम–तपस्त्यागाकिंचन्य–ब्रह्मचर्याणि धर्माः दशलाक्षणिकाः। अष्टादशशीलसहस्राणि ॥१८०००॥ चतुरशीतिलक्षोत्तरगुणाः

॥८४००००॥ त्रयोदशविधं चारित्रं । द्वादशविधं तपः ॥ सकलार्हदाचार्योपाध्यायसर्वसाधुसाक्षिकं सम्यक्त्वपूर्वकं दृढं स्वव्रतं आरूढं ते हे मुने स्फुरतु।

सम्यक्त्वपूर्वकं दृढव्रतं सुव्रतं समारूढं ते भवतु—इसे तीन वार बोल कर व्रत देवे और शान्ति-भक्ति पढ़े । तदनन्तर गुरु आगे बताई हुई विधि से षोड़श संस्कार आरोपण करे ।

( इस प्रकार मुनि दीक्षा तथा आर्यिका की दीक्षा में भी महाव्रतोंका व्याख्यान करना चाहिये । श्रावक-दीक्षा में अणुव्रतों का व्याख्यान किया जाता है । आर्यिका, ऐलक, क्षुल्लक, क्षुल्लिका के संस्कार में इससे थोड़ा-सा अन्तर है । बाकी सब विधि एक सी ही होती है ।

## सोलह संस्कार-विधि

आचार्य निम्न भाँति पढ़ते हुए दीक्षित नूतन शिष्य के शिर पर प्रत्येक वार एक-एक लवग तथा पुष्प (पीले चॉवल) क्षेपण करके सोलह संस्कार करे ।

१ अयं सम्यग्दर्शनसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
२ अयं सम्यग्ज्ञानसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
३ अयं सम्यक्चारित्रसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
४ अयं बाह्याभ्यन्तरतपःसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
५ अयं चतुरङ्गवीर्यसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
६ अयं अष्टमातृमंडलसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
७ अय शुद्धयष्टकावष्टंभसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
८ अयं अशेषपरीषहजयसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
९ अयं त्रियोगासंगमनिवृत्तिशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
१० अयं त्रिकरणासंयमनिवृत्तिशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।
११ अयं दशासंयमनिवृत्तिशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

१२ अयं चतुःसंज्ञानिग्रहशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

१३ अयं पंचेन्द्रियजयशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

१४ अयं दशधर्मधारणशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

१५ अयमष्टादशसहस्रशीलतासंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

१६ अयं चतुरशीतिलक्षणसंस्कार इह मुनौ स्फुरतु ।

इन संस्कारों के किये पीछे यह कार्य और करे ।

*जिनस्थापन मन्त्र*

ॐ पंचपरमेष्ठिभ्यो नमः । ॐ परमहंसाय परमेष्ठिने हं स हं स हं हां हं हौं हीं हें हः जिनाय नमः । जिनं स्थापयामि । संवौषट् । ( ऋषि-मस्तके न्यसेत् )

पश्चात् शिष्य की जो अंजुली अक्षतादि से भरी हुई थी उसको वह आचार्य के चरण कमल में चढ़ा देवे ।

*नाम करण*

इसके बाद दीक्षा देनेवाला आचार्य गुरु-परम्परा का पाठ कर अमुक आचार्य के शिष्य तेरा अमुक नाम रहेगा यह प्रकट करे ।

यथा—

ॐ ह्रीं मूलसघे नन्द्याम्नाये सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे कुन्दकुन्दाचार्यान्वये हे शिष्य तव अमुक नाम भवसि स्वाहा ।

*पिच्छिका- दान विधि*

ॐ णमो अरहंताणं । भो अन्तेवासिन् ! षट्जीवनिकायरक्षणाय मार्दवादिगुणोपेतमिदं पिच्छिकोपकरणं गृहाण गृहाण ।
( उक्त रीति से बोलकर दाहिने हाथ में पिच्छिका ग्रहण करावे )

*शास्त्र-दान विधि*

ॐ णमो अरहंताणं । मति-श्रुतावधि-मनःपर्यय-केवलज्ञानाय द्वादशांगश्रुताय नमः । भो अन्तेवासिन् ! इदं ज्ञानोपकरणं गृहाण गृहाण ।

